

# श्री ऋषिदेवी रूपलाल कपूर धर्मार्थ ट्रस्ट

## देहली

श्री लाला रामलालजी कपूर के स्वर्गवास के अनन्तर उनके सुपुत्रों श्री रूपलालजी कपूर, श्री हंसराजजी कपूर, श्री ज्ञानचन्दजी कपूर, और श्री प्यारेलालजी कपूर ने वैदिक साहित्य के अन्वेषण, प्रकाशन, प्रसार एवं पठन-पाठन के लिए अपने स्वर्गीय पिता की पुण्य-स्मृति में **श्री रामलाल कपूर ट्रस्ट** की फरवरी १९२८ में स्थापना करके एक महान् आदर्श अपने परिवार के सम्मुख रखा। इसी परम्परा को स्थिर रखते हुए स्वर्गीय श्री रूपलालजी कपूर के सुपुत्रों ने पूर्व ट्रस्ट का पोषण यथापूर्व करते हुए अपने स्वर्गीय पूज्य माता एवं पिता की स्मृति में **ऋषिदेवी रूपलाल कपूर धर्मार्थ ट्रस्ट** की स्थापना की। इस ट्रस्ट के अन्तर्गत सोनीपत्त नगर (हरयाणा) में एक धर्मार्थ औषधालय कई वर्षों से चल रहा है।

धार्मिक ग्रन्थों के प्रकाशन एवं प्रचार की भी ट्रस्ट की योजना है। उसी के अन्तर्गत **पूना-प्रवचन** अर्थात् **उपदेश-मञ्जरी** नामक प्रथम पुष्प जनता के करकमलों में उपस्थित किया जा रहा है। आशा है इस संस्करण से इस ग्रन्थ के शुद्ध एवं सुन्दर प्रकाशन की जो चिरकालीन आर्य जनता की मांग रही है, उसकी पूर्ति होगी। इस ट्रस्ट की ओर से दूसरा पुष्प संस्कारविधि की व्याख्या के रूप में प्रकाशित होगा, ऐसी सम्भावना है। संस्कारविधि की व्याख्या लिखने का कार्य आर्यसमाज के प्रसिद्ध विद्वान् श्री पं० मदनमोहनजी विद्यासागर (हैदराबाद) कर रहे हैं।

श्री ऋषिदेवी रूपलाल कपूर ट्रस्ट के संचालकों की ओर से यह पूना-प्रवचन नामक ग्रन्थ छपवाकर श्री रामलाल कपूर ट्रस्ट को भेंट किया है। इस महान् सहयोग के लिए हम उक्त ट्रस्ट के सभी संचालक महोदयों का हार्दिक धन्यवाद करते हैं और आशा करते हैं कि उनका सदा इसी प्रकार पूर्ण सहयोग प्राप्त होता रहेगा।

—युधिष्ठिर मीमांसक

# ग्रन्थ-परिचय[1]

श्रीयुत गोविन्द महादेव रानाडे आदि कतिपय प्रसिद्ध व्यक्तियों के निमन्त्रण पर स्वा० दयानन्द सरस्वती सं० १९३२ के आषाढ़ कृष्णा १४ मंगलवार तदनुसार २० जून[2] १८७५ को पूना पधारे थे। पं० देवेन्द्रनाथ मुखोपाध्याय के लेखानुसार स्वामीजी महाराज ने पूना नगर और कैम्प में ५० व्याख्यान दिए थे और वे सभी लिपिवद्ध किए गये थे तथा उसी समय पत्रों प्रकाशित भी हो गए थे।[3]

**व्याख्यानों की भाषा**—ऋषि ने सभी व्याख्यान आर्य-भाषा में दिये थे, परन्तु पूना के कतिपय स्वार्थी पण्डितों के द्वारा "स्वामी दयानन्द संस्कृत अच्छी प्रकार नहीं जानते, इसी से हिन्दी में वोलते हैं" यह प्रचारित कर दिये जाने के कारण ऋषि दयानन्द ने १७ जुलाई को अपना पुनर्जन्म विषयक व्याख्यान संस्कृत-भाषा में आरम्भ किया। ऋषि दयानन्द की सुललित, सुमधुर, सुस्पष्ट और सुगम, किन्तु प्रवाहपूर्ण संस्कृत-भाषा को सुनकर श्रोता मन्त्रमुग्ध हो गए, परन्तु संस्कृत न जानने वाले विपुल जन-समुदाय की प्रार्थना पर शेष व्याख्यान आर्यभाषा में पूर्ण किया।[4]

**प्रथमतः मराठी-भाषा में प्रकाशन**—ऋषि दयानन्द के इन भाषणों के जो सारांश भाषणकाल में लिखे गए, उनका मराठी अनुवाद उसी समय पूना के पत्रों में प्रकाशित हुआ था। उनके कितने भाषणों का मराठी में सारांश प्रकाशित हुआ था, यह निश्चित रूप से ज्ञात नहीं। पूना के १५ व्याख्यानों का हिन्दी अनुवाद इस समय प्राप्त है। अतः हो सकता है कि ऋषि

---

१. यह परिचय हमने वेदवाणी में प्रकाशित 'पूना-प्रवचन' के आरम्भ में दिया था। पूना-प्रवचन का प्रकाशन वेदवाणी में वि० सं० २०२३ मास श्रावण से फाल्गुन (वर्ष १८ अङ्क १०-१२ तथा वर्ष १९ अङ्क १-५) तक ८ अङ्कों में क्रमशः हुआ था। उसी को पुनः संशोधित करके यहां दे रहे हैं।

२. यह तारीख लाला लाजपतरायजी ने स्वामीजी महाराज के जीवनचरित में दी है, अन्यत्र तिथि वा तारीख का अभाव है।

३. द्र० जीवनचरित भाग १ पृष्ठ ३४७ (द्वि० सं०)।

४. द्र० पं० देवेन्द्रनाथ संगृहीत जीवनचरित, भाग १, पृष्ठ ३४८ (द्वि० सं०)।

दयानन्द ने पूना नगर में जो १५ व्याख्यान दिए उनके सारांश ही लिखे गए हों और वे ही प्रकाशित हुए हों, कैम्प आदि में जो अवशिष्ट ३५ व्याख्यान हुए उनके सारांश लिखने की व्यवस्था न बन सकी हो अथवा प्रकाशित न हुए हों अथवा हिन्दी अनुवाद करने वालों को वे उपलब्ध न हुए हों। इस विषय में हमें कुछ भी ज्ञात नहीं, और न कहीं से इस विषय में अभी तक कुछ प्रकाश ही पड़ सका है।

**मराठी संस्करण का पुनर्मुद्रण**—अभी-अभी श्रीमती परोपकारिणी सभा अजमेर ने मराठी अनुवाद का नया संस्करण **"स्वामी दयानन्द सरस्वती यांचे पुण्यां चे व्याख्यान"** नाम से प्रकाशित किया है। इस संग्रह में तारीख ४, ६, ८, १०, १३, १७, २४, २५ जुलाई के आठ व्याख्यान हैं[1], परन्तु २० जुलाई का 'यज्ञ और संस्कार विषयक' व्याख्यान इनमें नहीं है। यह कैसे छूट गया, यह अज्ञात है।

**गुजराती अनुवाद**—पूना के उक्त व्याख्यानों का गुजराती अनुवाद भी उसी समय प्रकाशित हो गया था, ऐसा पंजाब केसरी[2] श्री लाला लाजपतरायजी के निर्देश से ज्ञात होता है। अहमदाबाद की वर्नाक्यूलर सोसाइटी के उक्त समय के पुस्तकालय में **"स्वामी दयानन्द सरस्वती नुं भाषण"** नाम की एक पुस्तक विद्यमान थी। इसका निर्देश चीखली जिला सूरत के सुखराम त्र्यम्बकराम ने अपने २६–१२–[१८]८१ ऋषि दयानन्द के नाम लिखे पत्र में किया है।[3] सम्भवतः यह पूना व्याख्यानों का ही गुजराती अनुवाद हो। गुजराती अनुवाद के विषय में यह भी अज्ञात है कि वह मराठी अनुवाद से अनूदित किया गया था, अथवा व्याख्यानों के आर्य-भाषा में लिखे गए मूल सारांश से।

वर्नाक्यूलर सोसाइटी अहमदाबाद के पुस्तकालय में स्थित जिस पुस्तक का निर्देश ऊपर किया है अब वह उक्त पुस्तकालय में नहीं है। इसकी उपलब्धि के लिए पत्र-व्यवहार तथा स्वयं अहमदाबाद जाकर हमने प्रयत्न किया था। तत्पश्चात् गत वर्ष (वि० सं० २०२२ में) श्री पं० भगवान्देवीजी गुरुकुलीय (तत्कालीन अधिष्ठाता म० द० स्मारक महालय, टंकारा) ने भी मेरी प्रेरणा पर उक्त पुस्तकालय की पर्याप्त छानबीन की, परन्तु उक्त पुस्तक प्राप्त नहीं हुई।

---

१. इस संस्करण की भूमिका श्री न० वि० गाडगिल भूतपूर्व राज्यपाल पंजाब ने लिखी है और उन्होंने ही इन व्याख्यानों की पुरानी छपी प्रति सभा को भेजी थी।

२. द्रष्टव्य इसी प्रकरण में पृष्ठ ३, टि० ४।

३. म० मुन्शीराम सम्पादित पत्र व्यवहार भाग १, पृष्ठ २६२।

**आर्यभाषानुवाद**—पूना के नगर में हुए १५ व्याख्यानों का आर्यभाषा अनुवाद सम्प्रति **उपदेश-मञ्जरी** के नाम से प्रसिद्ध है। श्री पं० श्रीरामजी आगरा ने इन व्याख्यानों का संग्रह **'पूना-प्रवचन'** नाम से प्रकाशित किया था।

**आर्यभाषा में अनुवादकर्ता**—आर्यभाषा में उपदेश-मञ्जरी के नाम से जो अनुवाद सम्प्रति छपा हुआ मिलता है, उसका वास्तविक अनुवाद-कर्ता कौन है, यह भी कुछ जटिल-सा विषय बन गयी है।

सम्प्रति पूना-प्रवचन वा उपदेश-मञ्जरी के जो संस्करण उपलब्ध हैं उन पर अनुवादक का नाम नहीं मिलता। पुनरपि इस विषय में निम्न प्रमाण ध्यान में रखने योग्य हैं—

**१—पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा**—पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा ने सं० १९५० में पूना के व्याख्यानों का मराठी से आर्यभाषा में अनुवाद किया था। उनके द्वारा अनूदित अंश सात पुस्तिकाओं (ट्रेक्टों) के रूप में प्रकाशित हुआ था। इनमें प्रथम और द्वितीय पुस्तिका (ट्रेक्ट) में दो-दो दिनों का व्याख्यान और तद्विषयक समाधान का संग्रह है। इस प्रकार इनमें प्रारम्भिक ९ दिनों के व्याख्यानों तथा शंका-समाधानों का सार-संग्रह है। इन पुस्तिकाओं (ट्रेक्टों) पर निम्न पाठ छपा हुआ है—

**श्री १०८ श्री दयानन्द सरस्वती जी**
**महाराज के व्याख्यान**
**जिसको**
**पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा उपदेशक मारवाड़ ने**
**महाराष्ट्रीय से**
**नागरी भाषा में उलथा किया**
**और**
**बा० रामविलास सारदा मन्त्री ने**
**आर्य पुस्तक प्रचारिणी सभा राजस्थान की**
**ओर से प्रकाशित किया**
**अजमेर**
**वैदिक-यन्त्रालय में मुद्रित हुआ**
**सं० १९५०**[1]

ये ट्रेक्ट हमारे संग्रह में विद्यमान हैं (तृतीय ट्रेक्ट नष्ट हो गया है)।

**२—महात्मा मुन्शीराम**—पञ्जाबकेसरी श्री लाला लाजपतराय ने लिखा है कि **"ये व्याख्यान पहले उसी समय गुजराती भाषा में प्रका-**

१. प्रत्येक ट्रेक्ट पर पृथक्-पृथक् मास के नामों का उल्लेख है।

शित हो गए थे और जिनको अब लाला मुंशीराम[1] ने उपदेशमञ्जरी के नाम से प्रकाशित किया है।"[2] इसके विषय में इससे अधिक हम कुछ नहीं जानते। यह अनुवाद हमारे देखने में नहीं आया।

३—पं० बदरीदत्त शर्मा—हमारे संग्रह में उपदेश-मञ्जरी का सन् १९१० ई० (सं० १९६७) का छपा १८×२२ अठपेजी आकार का संस्करण है जिसे श्यामलाल वर्मा बुक्सेलर वांसबरेली ने छपवाया था। उसके मुख्य पृष्ठ पर छपा है—

श्रीमान् पण्डित बदरीदत्त शर्मा कानपुर द्वारा
सरल और मनोहर भाषा में अनुवाद
करा के प्रकाशित किया।

इस संस्करण में इस बात का कोई संकेत नहीं है कि यह अनुवाद किस भाषा से किया गया। पुस्तक में अनुवादक वा प्रकाशक का भी कोई वक्तव्य नहीं है। अतः यह लेख अस्पष्ट ही है।

४—श्री पं० श्रीराम शर्मा—श्री पं० श्रीराम शर्मा ने पूना-प्रवचन के नाम से पूना के १५ व्याख्यानों का एक सुन्दर संस्करण सम्पादित किया था। यह संस्करण सं० १९९४ (सन् १९३७) में श्री मदनमोहन चौबे, अधिष्ठाता आर्य साहित्य प्रकाशन मन्दिर, आगरा ने प्रकाशित किया था। यह २०×३० सोलहवें आकार के समाचार-पत्रीय कागज (न्यूजप्रिण्ट) पर छपा है। यह संस्करण जोधपुर निवासी प्रा० श्री भवानीलालजी भारतीय एम० ए० ने 'स्त्री आर्यसमाज, जोधपुर' के पुस्तकालय से लेकर भेजा है। यह संस्करण सभी संस्करणों से उत्तम है।

चार संस्करणों की तुलना—हमने पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा, पं० बदरीदत्त शर्मा के अनुवाद, श्री पं० श्रीराम शर्मा द्वारा संशोधित संस्करण तथा प्रेम पुस्तक भण्डार, बरेली से सन् १९६१ में प्रकाशित संस्करण, इन चारों का मिलान किया है। इससे हम इस निष्कर्ष पर पहुंचे हैं कि प० बदरीदत्त शर्मा का अनुवाद और बरेली के १९६१ का संस्करण का मूल पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा का अनुवाद है। इन तीनों में उतना ही स्वल्प, नाममात्र का अन्तर है जितना मुद्रण-प्रमाद आदि से प्रायः हो जाया करता है। श्री पं० श्रीरामजी का संस्करण कहीं-कहीं इन तीनों से कुछ भिन्न है। उसका कारण भाषा आदि का संशोधन है।

---

१. अर्थात् स्वामी श्रद्धानन्दजी ने (संन्यास से पूर्व)।

२. द्रष्टव्य—लाला लाजपतराय लिखित दयानन्द चरित; पूना प्रकरण (सार्वदेशिक का महर्षि-जीवन विशेषाङ्क पृष्ठ ५५)।

**सन्देह**—अब यह सन्देह उत्पन्न होता है कि क्या पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा ने केवल प्रारम्भिक ६ दिनों के प्रवचनों का ही आर्यभाषानुवाद किया अथवा १५ का। यदि १५ का आर्यभाषानुवाद किया तो वे छपे वा नहीं? यदि ६ का ही किया हो[1] अथवा अगले प्रवचनों का अनुवाद न छपा हो तो पूना-प्रवचन में उपलब्ध सं० १०-१५ तक के प्रवचनों के अनुवाद का स्रोत क्या है? किसने किया, कब किया, यह सब अज्ञात है। हां, एक यह सम्भावना हो सकती है कि पं० बदरीदत्त शर्मा ने ६ व्याख्यानों का अनुवाद पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा वाला ही स्वीकार कर लिया हो और शेष प्रवचनों का अनुवाद उन्होंने स्वयं किया हो, अथवा यह भी सम्भव हो सकता है कि श्री महात्मा मुंशीरामजी द्वारा गुजराती अनुवाद के आर्य भाषानुवाद पर आधृत हो, परन्तु परिपुष्ट प्रमाण के अभाव में यह सब कल्पना ही है।

**वर्तमान संस्करण**—हमने मूल मराठी अनुवाद (जो अभी परोपकारिणी सभा से छपा है), पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा, पं० बदरीदत्त शर्मा, श्री पं० श्रीराम शर्मा और प्रेम पुस्तक भण्डार, बरेली के संस्करणों की तुलना करके यह विशिष्ट संस्करण तैयार किया है। हमने श्री पं० गणेश रामचन्द्र शर्मा के अनुवाद को (जहां तक वह प्राप्य है) प्रधानता देते हुए मूल मराठी संस्करण से भी शब्दशः तुलना करके मराठी सं० के अनुसार अनेक स्थानों पर उचित संशोधन किया है। १०वें प्रवचन से अगले पाठ के लिए हमारे पास एकमात्र पं० बदरीदत्त शर्मा का ही संस्करण प्रमाण रूप रहता है, जो उपलब्ध संस्करणों में सबसे प्राचीन है।

**पूना-प्रवचन की स्थिति**—पूना-प्रवचन के मुद्रित मराठी अनुवाद की स्थिति यह है कि ऋषि दयानन्द के द्वारा जो व्याख्यान आर्यभाषा में दिए गए, उन्हें उस समय किसी श्रोता ने अपनी बुद्धि वा शक्ति के अनुसार लिपिबद्ध करने का प्रयत्न किया (आरम्भिक ४–५ प्रवचनों का तो सारांश मात्र लिपिबद्ध किया गया प्रतीत होता है)। अतः यह कई स्थानों पर त्रुटित है, कई स्थानों पर पाठ भ्रष्ट है। हमने ऐसे स्थानों पर बड़ी सावधानता से मूल पाठ में हस्तक्षेप न करते हुए पूर्ति वा संशोधन करने का प्रयत्न किया है। इसी प्रकार हमने व्याख्यान में दिए गए उद्धरणों के पते भी देने का प्रयत्न किया हैं। हमने मूल पाठ में जो भी अंश पूर्त्यर्थ वा विस्पष्टतार्थ बढ़ाया है, उसे [ ] इस चतुष्कोण कोष्ठक में रखा है। यद्यपि हमने इस संस्करण को तैयार करने में पूरी सावधानता वर्ती है पुनरपि मानुष-प्रमाद से कहीं न्यूनता रहना सम्भव है। उसके लिए आशा है विद्वन्महानुभाव क्षमा करेंगे।

| | | |
|---|---|---|
| श्रावण पूर्णिमा | पुनः संशोधन | विदुषां वशंवद— |
| सं० २०२३ | २०२५, माघ | **युधिष्ठिर मीमांसक** |

ओ३म्

# पूना-प्रवचन

## प्रथम प्रवचन

### ईश्वर-सिद्धि

[स्वामी दयानन्द सरस्वतीजी ने पूने के बुधवार पैंठ में भिड़े के वाड़े में तारीख ४ जौलाई सन् १८७५* के दिन रात्रि समय में जो व्याख्यान दिया था, उसका सारांश निम्नलिखित है—]

ओ३म्, शन्नो मित्रः शं वरुणः शन्नो भवत्वर्यमा ।
शन्न इन्द्रो बृहस्पतिः शन्नो विष्णुरुरुक्रमः ॥[1]

नमो ब्रह्मणे नमस्ते वायो त्वमेव प्रत्यक्षं ब्रह्मासि । त्वामेव प्रत्यक्षं ब्रह्म वदिष्यामि । [ऋतं वदिष्यामि । तन्मामवतु । तद् वक्तारमवतु । अवतु मां वक्तारम् ॥][2]

[इत्यादि[3] पाठ स्वामीजी ने प्रथम कहा—]

'ओम्' यह ईश्वर का सर्वोत्कृष्ट नाम है, क्योंकि इसमें उसके सब गुणों का समावेश होता है।[4]

प्रथम हमें ईश्वर की सिद्धि करनी चाहिए, उसके पश्चात् धर्म-प्रबन्ध का वर्णन करना योग्य है, क्योंकि "सति कुड्ये चित्रम्" इस

*आषाढ़ शुक्ला १, रविवार सं० १९३२ ।

१. ऋग्वेद १।९०।९॥ २. तै० उप० शिक्षावल्ली १।१॥

३. आदि पद से सूचित शेष मन्त्र पाठ हमने कोष्ठक में दे दिया है ।

४. 'ओम्' नाम की व्याख्या सत्यार्थप्रकाश प्रथम समुल्लास और पञ्च-महायज्ञविधि अन्तर्गत गायत्री मन्त्र की व्याख्या में देखें ।

न्याय से जब तक ईश्वर की सिद्धि नहीं होती तब तक धर्म-व्याख्यान करने का अवकाश नहीं है ।

स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रण-
मस्नाविरꣳ शुद्धमपापविद्धम् ।
कविर्मनीषी परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतो-
ऽर्थान् व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ॥[1]

न तस्य कार्यं करणं च [विद्यते न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते ।]
परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च ॥[2]

[ये वाक्य कहकर स्वामीजी ने इनकी व्याख्या की ।]

मूर्त्त देवताओं[3] में ये गुण नहीं लगते। इसलिए मूर्ति-पूजा निषिद्ध है। इस पर कोई ऐसी शङ्का करते हैं कि रावणादिकों के सदृश दुष्टों का पराभाव करने के लिए, भक्तों को मुक्ति होने के अर्थ [ईश्वर को] अवतार लेना चाहिए; परन्तु ईश्वर सर्वशक्तिमान् है; इससे अवतार की आवश्यकता दूर होती है, क्योंकि इच्छा मात्र से वह रावण [जैसों] का नाश तो कर सकता था। इसी प्रकार भक्तों को उपासना करने लिए ईश्वर का कुछ आकार[4] होना चाहिए, ऐसा भी बहुत से लोग कहते हैं; परन्तु यह कहना भी ठीक नहीं है; क्योंकि शरीर-स्थित जो जीव है, वह भी आकार-रहित है, यह सब कोई मानते हैं अर्थात् वैसा आकार न होते भी हम परस्पर एक दूसरे को पहिचानते हैं, और प्रत्यक्ष कभी न देखते हुए भी केवल गुणानुवादों ही से सद्भावना और पूज्यबुद्धि [अदृष्ट] मनुष्य के विषय में रखते हैं। उसी प्रकार ईश्वर के सम्बन्ध में नहीं हो सकता, यह कहना ठीक नहीं है। इसके सिवाय मन का आकार नहीं है, मन द्वारा परमेश्वर ग्राह्य है, उसे जड़ेन्द्रिय-ग्राह्यता लगाना[5] यह अप्रयोजक है।

श्रीकृष्णजी एक भद्र पुरुष थे। उनका महाभारत में उत्तम

---

१. यजुः ४०।८॥ २. श्वेता० उप० ६।८॥

३. अर्थात् मन्दिरों में देवताओं के नाम पर स्थापित मूर्तियों में ।

४. सब अनुवादों में 'अवतार' पाठ है, परन्तु मराठी में 'आकार' पाठ ही है ।

५. यहां पाठ कुछ भ्रष्ट प्रतीत होता है । श्री रामशर्मा ने 'घटाना' शब्द रखा है ।

वर्णन किया हुआ है;[१] परन्तु भागवत में उन्हें सब प्रकार के दोष लगाकर दुर्गुणों का बाजार गरम कर रक्खा है।

ईश्वर सर्वशक्तिमान् है। इस शक्ति[२] का अर्थ क्या है? "कर्तुमकर्तुमन्यथा कर्तुम्", ऐसी शक्ति से तात्पर्य नहीं है; किन्तु सर्वशक्तिमान् का अर्थ न्याय न छोड़ते हुए काम करने की शक्ति रखना, यही सर्वशक्तिमान् से तात्पर्य है। कोई-कोई कहते हैं कि ईश्वर ने अपना बेटा[३] पाप-मोचनार्थ जगत् में भेजा, कोई कहते हैं कि पैगम्बर[४] को उपदेशार्थ भेजा, सो यह सब कुछ करने की परमेश्वर को कुछ भी आवश्यकता न थी; क्योंकि वह सर्वशक्तिमान् है।

बल, ज्ञान और क्रिया ये सब शक्ति के प्रकार हैं। बल, ज्ञान और क्रिया अनन्त होकर स्वाभाविक भी हैं। ईश्वर का आदि कारण नहीं है। आदि कारण मानने पर अनवस्था प्रसंग आता है। निरीश्वरवाद की उत्पत्ति सांख्यशास्त्र पर से हुई प्रतीत होती है, परन्तु सांख्य-शास्त्रकार कपिल मुनि निरीश्वरवादी न थे। उनके सूत्रों का आधार लेकर कपिल निरीश्वरवादी थे ऐसा कोई कहते हैं; परन्तु उन के सूत्रों का अर्थ बराबर नहीं किया जाता। वे सूत्र निम्नलिखित हैं—

**ईश्वरासिद्धेः।**

**मुक्तबद्धयोरन्यतराभावान्न तत्सिद्धिः।**

**उभयथाप्यसत्करत्वम्।**

**मुक्तात्मनः प्रशंसा उपासादिसिद्धस्य वा।**[५] इत्यादि,

परन्तु सूत्रसाहचर्य से विचार करने पर ईश्वर एक ही है, दूसरा

---

१. तुलना करो—सत्यार्थप्रकाश प्रथम सं० पृष्ठ २७०, संशोधित द्वितीय सं० पृ० ३३६। विशेष द्रष्टव्य—हमारे द्वारा सम्पादित वा प्रकाशित 'भागवत-खण्डनम्' परिशिष्ट पृष्ठ २४, २५।

२. किन्हीं संस्करणों में 'शक्तिमान्' और किन्हीं में 'सर्वशक्तिमान्' पाठ है। मराठी में 'शक्ति' इतना ही पाठ है। यही ठीक है।

३. अर्थात् ईसा मसीह को।

४. अर्थात् मोहम्मद साहब को।

५. सांख्य १।९२, ९३, ९४, ९५,। अन्तिम सूत्र में 'उपासासिद्धस्य वा' ऐसा पाठ है। कहीं-कहीं 'प्रशंसोपासा०' 'उपासना०' पाठान्तर भी मिलते हैं।

ईश्वर नहीं है, ऐसा भगवान् कपिल मानते थे, क्योंकि 'पुरुष है' ऐसा उनका सिद्धान्त था। वही पुरुष सहस्र-शीर्षादि सूक्तों[१] में वर्णन किया हुआ है। उसी के सम्बन्ध से **वेदाहमेतं पुरुषं महान्तम्**[२] इत्यादि कहा हुआ है।

प्रमाण बहुत प्रकार के हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, उपमान और शब्द इत्यादि। भिन्न-भिन्न शास्त्रकार प्रमाणों की भिन्न-भिन्न संख्या मानते हैं।

मीमांसा-शास्त्रकार जैमिनिजी दो प्रमाण मानते हैं। गौतम न्याय-शास्त्रकार आठ, कोई-कोई अन्य न्याय-शास्त्रकार चार, पतञ्जलि योग-शास्त्रकार तीन प्रमाण, सांख्य-शास्त्रकार तीन, वेदान्त ने तो छः प्रमाण स्वीकार किए हैं। परन्तु भिन्न-भिन्न संख्या मानना, यह उस-उस शास्त्रकार के विषयानुरूप है। सारे प्रमाणों का अन्तर्भाव करके तीन प्रमाण अवशिष्ट रहते हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान और शब्द।

इन तीन प्रमाणों की लापिका[३] कर ईश्वरसिद्धि-विषयक प्रयत्न करते समय प्रत्यक्ष की लापिका करने के पूर्व अनुमान की लापिका करनी चाहिए, क्योंकि प्रत्यक्ष का ज्ञान बहुत ही संकुचित और क्षुद्र[४] है। एक व्यक्ति के इन्द्रिय द्वारा कितना ज्ञान हो सकता है? अर्थात् बहुत ही थोड़ा हो सकता है। इससे प्रत्यक्ष को एक ओर रख कर शास्त्रीय विषयों में अनुमान प्रमाण ही विशेष गिना गया है। व्यवहार के लिए अनुमान आवश्यक है।[५] अनुमान के विना भविष्य के व्यवहारों के विषय में हमारा जो दृढ़ निश्चय रहता है, वह निरर्थक होगा। कल सूर्य उदय होगा, यह प्रत्यक्ष नहीं, तथापि इस विषय में किसी के मन में तिलमात्र की शङ्का नहीं होती। अब [इस] अनुमान के तीन प्रकार हैं—**शेषवत्, पूर्ववत्** और **सामान्यतोदृष्टम्**। **पूर्ववत्** अर्थात् कारण से कार्य का अनुमान, **शेषवत्** अर्थात्

---

१. क. ख. ग. 'सूत्रों' पाठ है। मराठी सं० में 'सूक्त' का ही निर्देश है। सहस्रशीर्षा सूक्त ऋ० १०।९०, यजुः ३१॥

२. यजुः ३१।१८॥

३. 'लापिका' मराठी शब्द है। इसका अर्थ है—आलाप=विचार।

४. अर्थात् अल्पविषयक।

५. यह वाक्य मराठी सं० के अनुसार बढ़ाया है।"

कार्य से कारण का अनुमान, **सामान्यतोदृष्टम्** अर्थात् संसार में जिस प्रकार की व्यवस्था दिखाई देती है उस पर से जो अनुमान होता है, वह।

इन तीनों अनुमानों की लापिका करने से ईश्वर=परम पुरुष =सनातन ब्रह्म सब पदार्थों का बीज [है] ऐसा सिद्ध होता है। रचनारूपी कार्य दीखता है, इस पर से अनुमान होता है कि इस [सृष्टि] का रचने वाला अवश्य कोई है। पञ्चभूतों की सृष्टि आप ही आप रची हुई नहीं हैं, क्योंकि व्यवहार में घर का सामान विद्यमान होने ही से केवल घर नहीं बन जाता, यह हमारा देखा हुआ अनुभव सर्वत्र है[1]। [2]साथ ही साथ [पञ्च भूतों का] 'मिश्रण' नियमित प्रमाण से विशिष्ट कार्य उत्पन्न होने की ही सुगमता के लिए कभी भी आप स्वयं घटित नहीं होता। इससे स्पष्ट है कि सृष्टि की व्यवस्था जो हम देखते हैं, उसका उत्पादक और नियन्ता ऐसा कोई श्रेष्ठ पुरुष अवश्य होना चाहिए।

अब किसी को यह अपेक्षा लगे कि ईश्वर की सिद्धि में प्रत्यक्ष ही प्रमाण होना चाहिए, तो उसका विचार यूं है कि प्रत्यक्ष रीति से गुण का ज्ञान होता है। गुण का अधिकरण जो गुणी द्रव्य है उसका ज्ञान प्रत्यक्ष रीति से नहीं होता।[3] इसी प्रकार ईश्वर सम्बन्धी गुण का ज्ञान चेतन और अचेतन सृष्टि द्वारा प्रत्यक्ष होता है। इसी पर से ईश्वर सम्बन्धी गुण का अधिकरण जो ईश्वर है, उसका ज्ञान होता है, ऐसा समझना चाहिए।

**हिरण्यगर्भः समवर्त्तताग्रे भूतस्य जातः पतिरेक आसीत्।**
**स दाधार पृथिवीं द्यामुतेमां कस्मै देवाय हविषा विधेम॥**[4]

---

१. क. ख. ग. 'यह हम देखते हैं और यही सर्वत्र अनुभव है' पाठ है। हमारा पाठ मराठी सं० के अनुसार है।

२. इस वाक्य का हमारा पाठ मराठी अनुवाद के अनुकूल है।

३. कतिपय नैयायिक पदार्थ का प्रत्यक्ष नहीं मानते, उनके गुणों का ही प्रत्यक्ष मानते हैं। अन्य नैयायिक गुण सहित गुणी का प्रत्यक्ष भी मानते हैं। ऊपर का लेख प्रथम प्रकार के नैयायिकों के मतानुसार है।

४. ऋ० १०।१२१।१॥

हिरण्यगर्भ का अर्थ शालिग्राम की बटिया नहीं है, किन्तु हिरण्य अर्थात् "ज्योति जिस के उदर[1] में है, वह ज्योतिरूप परमात्मा" ऐसा अर्थ है। मूर्तिपूजा का पागलपन लोगों में फैला हुआ है। इसका क्या करना चाहिए ? यह एक प्रकार की जबरदस्ती है। मूर्ति का आडम्बर जैनियों से हिन्दू लोगों ने लिया है।

**यत्र नान्यत् पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद् विजानाति स भूमा[2] परमात्मा ॥**

वह अमृत है और वही सब के उपासना करने योग्य है। उससे जो भिन्न है वह सब झूठा है, वह अपना आधार (मान्य) नहीं है।



१. मराठी सं० के अनुसार।

२. छा० उ० ७।२४।१।। 'भूमा' से अगला 'परमात्मा' पद व्याख्यानरूप अथवा अध्याहृत है।

# दूसरा प्रवचन

[मंगलवार ६ जौलाई १८७५* के दिन, श्री १०८ दयानन्द सरस्वतीजी के ईश्वर विषयक व्याख्यान पर हुए वाद-विवाद का सारांश]

१ प्रश्न—कार्य और कारण भिन्न-भिन्न हैं या किस प्रकार ?

उत्तर—कहीं-कहीं अभिन्न हैं और कहीं-कहीं भिन्न भी हैं। उदाहरण[1]—मृत्तिका से बना हुआ घट मृत्तिका ही रहता है, परन्तु मांस-शोणित से नख उत्पन्न होते हैं तथापि मांस और शोणित ये नख नहीं हैं। इसी प्रकार मकड़ी के पेट से जाला उत्पन्न होता है, परन्तु इससे मकड़ी जाला नहीं होती।

गोमयाज्जायते वृश्चिकः।[2]

[अर्थात्—गोबर से बिच्छू उत्पन्न होता है।] तो भी गोबर और बिच्छू क्या कभी एक हो सकते हैं? सर्वशक्तिमत्त्व चैतन्य[3] में [और] चैतन्य[3] पर सर्वशक्तित्व है अर्थात् सामर्थ्य के योग से चैतन्य निमित्त कारण होता है। इस स्थल पर जड़-पदार्थ जो विश्व का उपादान कारण है वह और निमित्त कारण चैतन्य[3] एक नहीं हैं। अब—

एकमेवाद्वितीयम्[4]

ऐसी श्रुति है। उसका अर्थ करने में इस उपर्युक्त व्यवस्था से कुछ आपत्ति नहीं आती। कारण, [इसका अर्थ] अद्वितीय अर्थात् ईश्वर ही उपादान हुआ ऐसा नहीं है। कारण[5], भेद तीन प्रकार का होता है। कभी-कभी स्वजातीय भेद रहता है तो कभी-कभी विजा-

---

*आषाढ़, शुक्ला ४, सं० १९३२। सोमवार को द्वितीया-तृतीया सम्मिलित थी। १. यह पाठ मराठी संस्करणानुसारी है।

२. यह लौकिक प्रसिद्धि अनेक प्राचीन ग्रन्थों में निर्दिष्ट है।

३. यहां सर्वत्र इस पद का प्रयोग 'चेतन' शब्द के स्थान पर है। इसी प्रकार ऋषि दयानन्द 'मान' के स्थान पर सर्वत्र 'मान्य' शब्द का प्रयोग करते हैं। ४. छा० उ० ६।२।१॥ ५. अर्थात् क्योंकि।

तीय और कभी[१] स्वगत भेद होता है। अब 'अद्वितीय है' अर्थात् 'सब जो कुछ है वह ईश्वर ही है' ऐसा अर्थ आधुनिक वेदान्त में लेते हैं। परन्तु यह अर्थ उपयोगी (=ठीक) नहीं, किन्तु अद्वितीय का अर्थ दूसरा ईश्वर नहीं, अर्थात् एक ही ईश्वर है और वह संयुक्त नहीं है, यही अर्थ है। अब—

**ईश्वरः सर्वसृष्टि प्राविशत्।**

ऐसे अर्थ की श्रुति है[२], तो अब उसका अर्थ किस प्रकार करना चाहिए? अथवा—

**सर्वं खल्विदं ब्रह्म।[३]**

इस वाक्य का अर्थ कैसे करें? आधुनिक वेदान्ती 'इदं विश्वं' ऐसा मानकर उस शब्द का अन्वय 'सर्वं' इसकी ओर करते हैं, परन्तु साहचर्य अर्थात् ग्रन्थ के अगले पिछले अभिप्राय की ओर दृष्टि देने से 'इदं' शब्द का अन्वय 'ब्रह्म' शब्द की ओर करना पड़ता है [जैसे] "इदं सर्वं घृतम्" अर्थात् यह बिल्कुल घी है, तेल मिश्रित नहीं, ऐसा सर्व शब्द का अर्थ है। ऐसा अर्थ करने से ऊपर के हमारे कहे अनुसार श्रुति का अर्थ होने से [कोई] कठिनाई नहीं रहती।[४]

"नाना वस्तु ब्रह्मणि"[५] अथवा बृहदारण्यकोपनिषद् में "य आत्मनि तिष्ठन् आ [त्मनोऽन्तरो यमा] त्मा न वेद"[६] अथवा "यस्य

---

१. परोपकारिणी सभा द्वारा प्रकाशित मराठी संस्करण में 'विजातीय भेद असतो, केव्हां' इतना पाठ संशोधक के प्रमाद से छूट गया प्रतीत होता है, क्योंकि हिन्दी अनुवादों में 'विजातीय और कभी' पाठ विद्यमान है।

२. द्र०—तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत् (तै० उ० २।६)।

३. छा० उ० ३।१४।१॥

४. अर्थात् इदं ब्रह्म खलु सर्वम्=यह ब्रह्म निश्चय से पूर्ण है, यह अर्थ होता है। ५. यह स्वामीजी महाराज का स्ववाक्य प्रतीत होता है।

६. शतपथ माध्यन्दिन पाठ १४।६।७।३०॥ बृहदारण्यक उपनिषद् शतपथ के अन्तर्गत है। शतपथ के माध्यन्दिन और काण्व दो पाठ उपलब्ध हैं। वर्तमान में प्रसिद्ध बृहदारण्यक उपनिषद् काण्व पाठानुसारी है। स्वामीजी का पाठ माध्यन्दिन पाठानुसारी है। स्वामीजी ने सत्यार्थप्रकाश समु० ७ (शताब्दी सं० भाग १, पृष्ठ ३०६) में भी यही पाठ बृहदारण्यक के नाम से उद्धत किया है। वेदान्तिध्वान्तनिवारण में भी यही पाठ उद्धृत है।

**आत्मा शरीरम्"**[1] इस वाक्य के अर्थ के विषय में आपत्ति आयेगी, इसका विचार करना चाहिए। एक ही शरीर के स्थान में व्यापक और व्याप्य इन दोनों धर्मों की योजना नहीं करते बनती। गृह आकाश में स्थित है और आकाश यह व्यापक है, गृह व्याप्य है। इसलिए आकाश और गृह ये एक ही हैं वा अभिन्न हैं, ऐसा अनुमान निकालते नहीं आता। इसी प्रकार जीवात्मा और परमात्मा ये अभिन्न हैं ऐसा कहने का अवकाश नहीं रहता।

**अहं ब्रह्मास्मि।**[2]

इस वाक्य का अर्थ किया जाय तो यह अत्यन्त प्रीति का [द्योतक] उदाहरण है, यही लौकिक दृष्टान्त पर से स्पष्ट होता है। जैसे 'मेरा मित्र मैं ही हूं' ऐसा कहते हैं, परन्तु मैं और मेरा मित्र, इन दोनों की सर्वथैव अभिन्नता है, ऐसा फलितार्थ नहीं होता।

समाधिस्थ होते समय **तत्त्वमसि**[3] ऐसा मुनि लोग कह गए, परन्तु साहचर्य की ओर ध्यान देने से मुनियों का यह भाषण 'जीवात्मा और परमात्मा अभिन्न है' इस मत का पोषक नहीं होता, क्योंकि इसी वचन के पूर्व भाग[4] में इस सारे स्थूल और सूक्ष्म जगत् में कारण सम्बन्ध से परमात्मा का **ऐतदात्म्य** [कथित] है। परमात्मा का आत्मा दूसरा नहीं, **'स आत्मा'**[5] वही आत्मा है **'तदन्तर्यामि त्वमसि'**[6] जो सब जगत् का आत्मा वह तेरा ही है। इसलिए जीवात्मा और परमात्मा इनके बीच परस्पर सेव्य-सेवक, व्याप्य-व्यापक, आधाराधेय ये सम्बन्ध ठीक जमते हैं। ऐतरेयोपनिषद् में—

**प्रज्ञानं ब्रह्म**[7]

ऐसा वाक्य है। उसके महावाक्य-विवरण में—

**प्रज्ञानमानन्दं ब्रह्म**[8]

ऐसा विस्तार किया हुआ है, फिर भी परमेश्वर ही सृष्टि बना,

---

१. श० मा० १४।६।७।३० ॥ द्र० पूर्वपृष्ठ ८ टि० ६।
२. बृ० उ० १।४।१० ॥ ३. छा० उ० ६।८, ९, १० खण्डों में।
४. सब संस्करणों में 'उत्तर भाग' अपपाठ है।
५. छा० उ० ६।८, ९, १० ॥ ६. अनुपलब्धमूलम्।
७. ऐ० उ० ५।३ ॥ ८. द्र० मठाम्ना० उप० ४।

ऐसा अर्थ "तत् सृष्टि प्राविशत्"[१] इस वाक्य पर से[२] करने पर कार्य कारण की अभिन्नता[३] होती है। यदि ईश्वर ज्ञानी है तो अविद्या माया आदिकों के आधीन होकर सृष्ट्युत्पत्ति का कारण हुआ, ऐसा कहने में 'उसको भ्रान्ति हुई' ऐसा प्रतिपादन करना पड़ता है। [जहां] देश, काल, वस्तु [का] परिच्छेद है वहां भ्रान्ति है। यही भ्रान्ति ब्रह्म को हुई यह मानने से ब्रह्म का ज्ञान अनित्य ठहरता है [अतः] यह विचारणीय वार्ता है।

इसी तरह 'जीव-भावना' भ्रान्ति का परिणाम है। भ्रान्ति दूर होने से जीव ब्रह्म होता है, ऐसी समझ है तो [यह समझ] ठीक नहीं, क्योंकि भ्रान्ति परमात्मा में संभव नहीं। आधुनिक वेदान्त के अनुसार मुक्ति को स्वीकार करने पर ब्रह्म को अनिर्मोक्ष प्रसंग आता है। जीव और ब्रह्म को यदि एक कहें तो जीव में ब्रह्म के गुण नहीं हैं, जीव को अपरिमित ज्ञान और सामर्थ्य नहीं। यदि हम ब्रह्म बन जावें तो हम जगत् भी रच लेवें। इस से पुनः एक बार ऐसा कहना आवश्यक हुआ कि विश्व जड़, ब्रह्म चेतन है[४] और इनका आधाराधेय, सेव्य-सेवक, व्याप्य-व्यापक सम्बन्ध है।

"सुखमस्वाप्सम्"[५] इस अनुभव की योजना की जाती है, क्योंकि चैतन्य यह नित्य ज्ञानी है। तैत्तिरीयोपनिषद् में आनन्दमय कोश के अवयव वर्णन किए हुए हैं।

**सारांश**—जीव ब्रह्म नहीं, जगत् ब्रह्म नहीं। इस स्थल पर कार्य कारण भिन्न-भिन्न हैं। यही प्रकार सत्य है, परन्तु अखिल सजीव और निर्जीव पदार्थ ईश्वर ने अपने सामर्थ्य से निर्माण किए। वह सामर्थ्य उसी के पास सदा रहता है, इस तात्पर्य से भेद नहीं आता।

---

१. तुलना करो—'तत् सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्।' तै०उ० २।६॥ मुद्रित पाठ अशुद्ध प्रतीत होता है। २. अर्थात् 'वाक्य के आधार पर करने से।'

३. 'भिन्नता' पाठ होना चाहिए। यहां पाठ कुछ भ्रष्ट हुआ है यह पूर्वापर की असंगति से भी स्पष्ट है।

४. 'विश्व जड़ और ब्रह्म चेतन है' के मध्य में जीव विषयक पाठ मराठी संस्करण में ही छूटा होने से अनुवादों में भी छूट गया प्रतीत होता है, अन्यथा उत्तर पाठ में 'सेव्य सेवक' आदि सम्बन्ध उत्पन्न नहीं हो सकते।

५. मराठी सं० और हिन्दी अनुवादों में 'सुखमवाप्सम्' पाठ अशुद्ध है।

**२ प्रश्न**—तुम कहते हो कि अवतार नहीं हुए, तो ईश्वर को सगुण वा निर्गुण क्यों मानते हो ?

**उत्तर**—प्राकृत जनों में सगुण अर्थात् अवतार और निर्गुण अर्थात् परब्रह्म ऐसा अर्थ करके इस सम्बन्ध से वाद चलता है, परन्तु यह अर्थ ठीक नहीं है। **"स पर्यगात्"**[1] इस श्रुति पर से अवतार का होना बिल्कुल ही नहीं संभव होता। **"कविः, मनीषी"**[2] **"एको देवः[2]-निर्गुणश्च"** ऐसे-ऐसे श्रुति वाक्य हैं, इन से ईश्वर सगुण और निर्गुण दोनों है। ज्ञान, शक्ति, आनन्द इन गुणों के सहित होने से वह सगुण है, परन्तु जड़ के गुण उसमें नहीं हैं। इन गुणों के [अभाव] सम्बन्ध से वह निर्गुण[3] है। प्रथम जो मैंने श्रुति कही[4] उसके साहचर्य की ओर ध्यान देने से यह अर्थ निकलता है।

**३ प्रश्न**—प्रार्थना क्यों करनी चाहिए, ईश्वर सर्वज्ञ है और सर्वशक्तिमान् भी है तो उसे हमारे मन की बात विदित है और उसने हमें इस प्रकार कैसे उत्पन्न किया कि हम पाप करें, फिर इस प्रकार की पाप-विषयिणी प्रवृत्ति हम में रखकर हमारे पाप का दण्ड देता है, तो ईश्वर न्यायी कैसा ?

**उत्तर**—हमारे माता पिता ईश्वर के बनाए हुए पदार्थ लेकर हमें पालते हैं तो भी वे हम पर बड़े उपकार करते हैं। इन उपकारों का स्मरण करना हमारा धर्म है, ऐसा हम स्वीकार करते हैं। फिर जब ईश्वर ने सृष्टि उत्पन्न की तो उसके असंख्य उपकारों को हमें

---

१. यजु० ४०।८॥

२. सर्वत्र 'एको भूतो' अपपाठ है। पूरा पाठ इस प्रकार है—एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतान्तरात्मा। कर्माध्यक्षः सर्वभूताधिवासः साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च ॥ श्वेता० उ० ६।११ ॥

३. 'निर्गुण' शब्द पर अनेक आक्षेप करते हैं कि निर्गुण का अर्थ है 'गुण जिस में से निकल गए'। इसी प्रकार निराकार का अर्थ भी करते हैं—आकार जिसमें से निकल गया, अर्थात् पहले उसमें गुण और आकार विद्यमान थे। परन्तु इन शब्दों के ये अर्थ सर्वथा अशुद्ध हैं। इस पर विशेष विचार के लिए देखिए श्री पं० विद्यासागर शास्त्री कृत 'अष्टोत्तरशतनाममालिका' पृष्ठ १६० (भारतीय-प्राच्यविद्या-प्रतिष्ठान अजमेर से प्रकाशित रामलाल कपूर ट्रस्ट से प्राप्य)।-निर्गुण सगुण की व्याख्या के लिए आर्योद्देश्यरत्नमाला संख्यां २७, २८ देखनी चाहिए।

४. अर्थात् 'एको देवः—निर्गुणश्च'।

अवश्य स्मरण करना चाहिए। द्वितीय—कृतज्ञता दिखलाने वालों का मन स्वतः प्रसन्न और शान्त होता है। तृतीय—परमेश्वर की शरण जाने से आत्मा निर्मल होता है। चतुर्थ—प्रार्थना से पाश्चात्ताप होता है और आगे को पाप-वासना का बल घटता जाता है। पञ्चम—सत्यता और प्रेम हम में दृढ़ होते जाते हैं। षष्ठ—स्तुति अर्थात् यथार्थ वर्णन, ईश्वरस्तुति करने से अपनी प्रीति बढ़ती है क्योंकि ज्यों-ज्यों उसके गुण समझ में आते जाते हैं, त्यों-त्यों प्रीति अधिक दृढ़ होती जाती है।

फिर यह भी है कि उपासना के द्वारा आत्मा में सुख का प्रादुर्भाव होता है। इस उपाय को छोड़ पापनाशन करने के लिए अन्य उपाय नहीं है। काशी जाने से हमारे पाप दूर होंगे यह समझ, अथवा तोबा करने से पाप छूटना, किंवा हमारे पाप का भार अमुक भद्र पुरुष लेकर सूली चढ़ गया[1] इत्यादि अन्य लोगों की सारी समझ अप्रशस्त है अर्थात् भूल पर है। उपासना के द्वारा विवेक उत्पन्न होता है, विवेकी होने से क्षणिक (नाशवान्) वस्तुओं से शोक और आनन्द ये दोनों नहीं होते। अब ईश्वर ने जीव स्वतन्त्र किया, इस लिए उससे पाप भी होता है, यदि उसे परतन्त्र किया जाता तो वह केवल जड़ पदार्थवत् बना रहता। जीव के स्वातन्त्र्य से ब्रह्म की सर्वज्ञता में कोई बाधा नहीं आती, क्योंकि इन दोनों[2] में परस्पर सम्बन्ध नहीं है। बच्चे को खुला छोड़ा जाय तो वह चोट लगा लेवेगा, यह सोच माता बालक को बांधे नहीं रखती। तो भी बालक दंगा, धूम, फसाद अवश्य करेगा, यह ज्ञान माता को रहता ही है। इस लौकिक उदाहरण पर से ब्रह्म की सर्वज्ञता से जीव के स्वातन्त्र्य में कुछ भी आपत्ति नहीं आती। ज्ञान के विषय में स्वतन्त्रता उसकी है, उसी तरह आचरण के विषय में उससे दिए हुए सामर्थ्य की मर्यादा में स्वतन्त्रता मनुष्य की है। यदि ऐसी स्वतन्त्रता न होती तो जो सुखोपभोग आज हो रहा है वह न होता और जीव-सृष्टि की उत्पत्ति व्यर्थ हुई होती।



१. ईसाई मत के अनुसार ईसा मसीह।
२. अर्थात् जीव के स्वातन्त्र्य और ब्रह्म की सर्वज्ञता में।

# तीसरा प्रवचन

## (धर्माधर्म)

[बुधवार[1] ता० ८ जुलाई १८७५* स्वामी दयानन्द सरस्वती ने विज्ञापन के अनुकूल बुधवार पेठ में भिड़े के बाड़े में ता० ८ माह जुलाई के दिन रात्रि में आठ वजे व्याख्यान दिया, उसका सारांश।][2]

ओम्, भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा
भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः ।
स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवांसस्तनूभिर्
व्यशेमहि देवहितं यदायुः ॥[3]
ओ३म्, शान्तिः शान्तिः शान्तिः ।

[यह स्वामीजी ने प्रथम ऋचा पढ़ी, फिर धर्माधर्म इस विषय पर व्याख्यान प्रारम्भ किया—]

परमेश्वर की आज्ञा यह धर्म, अवज्ञा यह अधर्म, विधि यह धर्म,

---

*आषढ़ शुक्ला ६ सं० १९३२।

१. ८ जुलाई को 'बृहस्पतिवार' था। दूसरे प्रवचन के आरम्भ में 'मंगलवार' को ६ जुलाई ठीक छपा है। ऐसी एक दिन की भूल अगले (५, ६, ८, ९) प्रवचनों में भी है। यह भूल कैसे हुई यह अज्ञात है। दो संस्करणों में 'बुधवार' का निर्देश नहीं है।

२. दो संस्करणों में यह पूरा पाठ नहीं है। अन्य दो में कुछ भेद से है। हमारा पाठ मराठी संस्करण के अनुकूल है।

३. हिन्दी के सभी संस्करणों में इस मन्त्र का पता 'ऋक् संहिता मं० १। अनु० १४। सूक्त ८९। मं० ८' छपा है। परन्तु मन्त्र पाठ यजुर्वेद (२५।२१) का बना दिया गया है। मराठी सं० में (ऋक्संहिता १।८९।८) पता कोष्ठक में छपा है, वह संशोधक द्वारा परिवर्धित है। हां, मराठी सं० में मन्त्रपाठ ऋग्वेद का ही है। हमने वही ऋक्पाठ छापा है। यजुर्वेद (२५।२१) का पाठ 'स्तुष्टुवा ँ सस्तनूभिर्व्यशेमहि' है।

निषेध यह अधर्म, न्याय यह धर्म, अन्याय यह अधर्म, सत्य यह धर्म, असत्य यह अधर्म, निष्पक्षपात यह धर्म, पक्षपात यह अधर्म।

[**व्रतेन दीक्षामाप्नोति**[1] इस प्रतीक का शुक्ल यजुः[2] संहिता में का मन्त्र कहा और उसका अर्थ किया।]

अब सत्यमूलक यदि धर्म है तो सत्य क्या है? **प्रमाणैरर्थपरीक्षणम्**[3] इस न्याय से जो अर्थ सत्य ठहरे वही सत्य है।

आश्रम चार हैं—ब्रह्मचर्याश्रम, गृहस्थाश्रम, वानप्रस्थ और संन्यास।

**अहिंसा परमो धर्मः।**

**धृतिः क्षमा दमोऽस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः।**
**धीर्विद्या सत्यमक्रोधो दशकं धर्म-लक्षणम्**[4] ॥

[धर्म और अधर्म ये अनेक हैं, परन्तु उनमें से विशेष रीति से ग्यारह धर्म और ग्यारह अधर्म हैं।[5] उनका स्वामीजी ने विशेष विवरण किया।]

इस प्रकार ग्यारह धर्म सनातन उपनिष्ट हैं—

**प्रथम अहिंसा** का लक्षण—

**अहिंसासत्यास्तेयब्रह्मचर्यापरिग्रहा यमाः** ॥[6]

अहिंसा—इसका केवल 'पश्वादि न मारना' ऐसा संकुचित अर्थ करते हैं; परन्तु व्यासजी ने ऐसा अर्थ किया है कि—

---

१. यजुः १९।३० ॥ पूरा मन्त्र इस प्रकार है—व्रतेन दीक्षामाप्नोति दीक्षयाऽऽप्नोति दक्षिणाम्। दक्षिणा श्रद्धामाप्नोति श्रद्धया सत्यमाप्यते ॥

२. ऋषि दयानन्द ने यजुर्वेद के लिए शुक्ल यजुः शब्द का व्यवहार ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका (पृष्ठ १७३, ३३४ रा० ला० कपूर ट्रस्ट सं०) सत्यार्थप्रकाश (पृष्ठ ३३२ सं० १९३२) ऋग्भाष्य नमूना (द्र० ऋग्भाभूपरि० पृष्ठ ९) भ्रान्तिनिवारण (द्र० ऋभाभूपरि० पृष्ठ ४९) में भी किया है।

३. न्यायभाष्य १।११ ॥ ४. मनु० ६।९२ ॥

५. ग्यारह धर्म और ग्यारह अधर्म के लक्षण सत्यार्थप्रकाश प्रथम सं० पृ० १६९–१७१ तक आगे कहे हुए ही गिनाये हैं। संस्कारविधि में धर्म के ११ लक्षण तो ये ही गिनाये है, परन्तु अधर्म के लक्षण भिन्न हैं। द्र० रा० ला० कपूर ट्रस्ट सं० पृष्ठ ३०६, ३०७। ६. योगदर्शन २।३० ॥

**सर्वथा सर्वदा सर्वभूतानामनभिद्रोहः अहिंसा ज्ञेया ॥**[1]

अर्थात् वैर त्याग करना।

(२) धृति—अर्थात् धैर्य। राज्य जाये तो भी धर्म का धैर्य नहीं छोड़ना चाहिए, धैर्य छोड़ने से धर्म का पालन नहीं होता।

(३) क्षमा—अर्थात् सहनता[2] बड़े ने कोई अपकृत्य छोटे मनुष्य के लिये किया तो उसे छोटे ने सहन कर लिया, यह क्षमा नहीं है। इसे असामर्थ्य कहते हैं, किन्तु शरीर में सामर्थ्य होकर बुरे का प्रतिकार न करना यहां क्षमा है।

(४) दमनाम मनसो वृत्तिनिग्रहः—मन की वृत्तियों का निग्रह करना इसी का नाम दम है, वैराग्य ऐसा अर्थ नहीं है।

(५) अस्तेय—अन्याय से धनादि ग्रहण करना, [या] विना आज्ञा पर-पदार्थ उठा लेना स्तेय है और स्तेय त्याग अस्तेय कहलाता है।

(६) शौच—दो प्रकार का है—शारीरिक और मानसिक। उत्कृष्ट रीति से स्नानादिक विधि का आचरण करना, यह शारीरिक शौच है। किसी भी दुष्ट वृत्ति को मन में आश्रय न देना, यह मानसिक शौच है। शरीर स्वच्छ रखने से रोग उत्पन्न नहीं होते तथा मानसिक प्रसन्नता भी रहती है।[3]

(७) इन्द्रियनिग्रह—अर्थात् सारी इन्द्रियों को न्यायपूर्वक वश में रखना। इन्द्रियों का निग्रह बड़ी युक्ति से करना चाहिए। इन्द्रियों का आकर्षण परस्पर सम्बन्ध से होता है। मनु ने कहा है कि—

**मात्रा स्वस्रा दुहित्रा वा न विविक्तासनो भवेत्।**
**बलवानिन्द्रियग्रामो विद्वांसमपि कर्षति ॥**[4]

इस वाक्य का अर्थ—इन्द्रियां इतनी प्रबल हैं कि माता तथा बहिनों के साथ रहने में भी सावधान रहना चाहिए।

(८) धी—अर्थात् बुद्धि। सब प्रकार बुद्धि को बल प्राप्त हो

---

१. योगदर्शन २।३० के व्यासभाष्य में।

२. 'सहनता' का अर्थ है—'सहनशीलता'।

३. यहां पाठ भ्रष्ट है। हमारे विचार में पूर्व कहे दो प्रकार के शौच का फल यहां क्रमशः बताना चाहिए। तदनुसार 'मानसिक शौच से प्रसन्नता बनी रहती है' ऐसा पाठ होना चाहिए।

४. मनु० २।२१५ ॥

वैसे ही आचरण करने चाहियें, शरीर-बल के विना बुद्धि-बल का क्या लाभ ? इसलिए शरीर-बल सम्पादन करने के लिए और उसकी रक्षा करने के लिए बहुत प्रयत्न करते रहना चाहिए।

**(६) विद्या**—योग-सूत्र में अविद्या का लक्षण किया हुआ है—

**अनित्याशुचिदुःखानात्मसु नित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या।**[1]

**तस्य हेतुरविद्या।**[2]

अविद्या अर्थात् विषयासक्ति, ऐश्वर्यभ्रम, अभिमान यह हैं। बड़े-बड़े पाठान्तर[3] करने से ही केवल विद्या उत्पन्न नहीं होती। पाठान्तर यह विद्या का साधन होगा। यथार्थ दर्शन ही विद्या है [यथाविहित ज्ञान विद्या है[4]]। प्रमा[5] के विरुद्ध भ्रम है, विद्या में भ्रम नहीं होता। **'अनात्मनि आत्मबुद्धिः'** **'अशुचिपदार्थे शुचिबुद्धिः'** यह भ्रम है। यही अविद्या का लक्षण है और इसके विरुद्ध जो लक्षण हैं वे विद्या के हैं।

जिस पुरुष को यह अभिमान होता है कि मैं धनाढ्य हूं वा मैं वड़ा राजा हूं उसे अविद्या का दोष है। दूसरा शरीर का क्षीण रहना, यह अविद्या के कारण ही होता है। इससे सब प्रकार की विद्या सम्पादन करने के विषय में प्रयत्न करते रहना चाहिए। हमारे देश में न्यून अवस्था में विवाह करने की रीति के कारण विद्या-सम्पादन करने में अड़चन[6] होती है। अपवित्र पदार्थ में पवित्रता मानना यह अविद्या है। ईश्वर का ध्यान, यह पूर्ण विद्या है। यह सारी विद्याओं का मूल है। किसी भी देश में इस विद्या का ह्रास (न्यूनता) होने से उस देश को दुर्दशा आ घेरती है।

---

१. योग दर्शन २।५ ॥ २. योग दर्शन २।४ ॥

३. 'पाठान्तर' मराठी शब्द है। इसका अर्थ है—'कई ग्रन्थों के वाक्यों को कण्ठस्थ करना'। हिन्दी अनुवादों में केवल 'पाठ' शब्द है। इन्हीं में उत्तर वाक्य में 'पाठान्तर' शब्द का ही प्रयोग है। वहां भी यही है अर्थ।

४. यह मराठी सं० में नहीं है। हिन्दी अनुवादों में है। यह सम्भवतः पूर्ववाक्य का स्पष्टार्थ वाक्य है।

५. प्रमा=यथार्थ ज्ञान।

६. हिन्दी सं० में 'आपत्ति' पाठ। 'अड़चन' शब्द का प्रयोग अधिक युक्त है। मराठी सं० में भी यही प्रयुक्त है।

(१०) **सत्य**—तीन प्रकार का है, सत्य-भाव, सत्य-वचन, सत्य-क्रिया। सत्य-भावना होनी चाहिए, सत्य भाषण करना चाहिए और सत्य आचरण तो करना ही चाहिए। किसी प्रकार का विकल्प मन में न होना चाहिये। असत्य का त्याग करना चाहिये। विकल्प का लक्षण योग-सूत्र में किया है कि—

**शब्दज्ञानानुपाती वस्तुशून्यो विल्कपः।**[1]

सम्भव कौन सा और असम्भव कौना सा, इसका विचार करना चाहिए। कुम्भकर्ण के विषय में तुलसीदासजी का एक दोहा है कि—

**जोजन[2] एक मूंछ रही ठाढ़ी, जोजन चार नासिका बाढ़ी।**

देव मामलेदार[3] की कोई बात उड़ाते हैं कि उसने अपने वचन से पुरुष को स्त्री बना दिया था। ऐसी असम्भाव्य बातें हमारे देश में बहुत सी फैल गई हैं। इसलिए प्रमाणों के सहाय[4] से अर्थ विवेचन करके देखने से विचार के अन्त में निश्चय होता है कि झूठ बात कौन सी और सच्ची बात कौन सी है।

(११) **अक्रोध**—बड़ा भारी जो क्रोध उत्पन्न होता है, उसका सर्वथा त्याग करना चाहिए। स्वाभाविक क्रोध कभी नहीं जा सकता, परन्तु उसे भी रोकना, मनुष्य का धर्म है। क्रोधाधीन होने से बड़े-बड़े अनर्थ होते हैं।

इस प्रकार का एकादशलक्षणी सनातन धर्म है, [जो मनुष्य मात्र का कर्तव्य है।][5]

**एतद्देशप्रसूतस्य सकाशाद् अग्रजन्मनः।**
**स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः॥**[6]

व्यवहार धर्म की ओर भी ध्यान देना चाहिए। सारी दुनिया

---

१. योग दर्शन १।९॥

२. हिन्दी सं० में 'योजन', मराठी सं० में 'जोजन'।

३. देव मामलेदारकर नाम का एक साधु दक्षिण में हुआ था। उसके विषय में दन्त-कथा प्रसिद्ध है।

४. अर्थात् सहायता से। ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों में सर्वत्र 'सहायता' के अर्थ में 'सहाय' शब्द का प्रयोग होता है।

५. यह कोष्ठान्तर्गत पाठ हिन्दी अनुवादों में है, परन्तु मराठी सं० में नहीं है। ६. मनु० २।२० ॥

में इसी आर्यावर्त[1] से विद्या गयी। इस आर्यावर्त[2] देश के आर्य पुरुषों के वैभव का वर्णन जितना ही किया जाय थोड़ा है। समुद्र पर चलनेवाले जो जहाज, उन पर कर लेने की आज्ञा मनु ने अष्टमाध्याय में लिखी है—

समुद्रयानकुशला देशकालार्थदर्शिनः।
स्थापयन्ति तु यां वृद्धिं सा तत्राधिगमं प्रति॥[3]

इससे स्पष्ट है कि समुद्र-यानादिक पहले हमारे लोग बनाया करते थे।[4]

**अधर्म**—अर्थात् अन्याय, इसका विचार करना चाहिए। मनु ने ऐसा लिखा है कि—

परद्रव्येष्वभिध्यानं मनसानिष्टचिन्तनम्।
वितथाभिनिवेशश्च त्रिविधं कर्म मानसम्॥
पारुष्यमनृतं चैव पैशुन्यं चापि सर्वशः।
असम्बद्धप्रलापश्च वाङ्मयं स्याच्चतुर्विधम्॥
अदत्तानामुपादानं हिंसा चैवाविधानतः।
परदारोपसेवा च शारीरं त्रिविधं स्मृतम्॥[5]

मानसिक कर्मों में से तीन मुख्य अधर्म हैं। [परद्रव्येष्वभिध्यानम् अर्थात्[6]] परद्रव्यहरण अथवा चोरी; मनसानिष्टचिन्तनम्

---

१. मराठी सं० में 'हिन्दुस्थान' शब्द का प्रयोग है। स्वामीजी महाराज 'हिन्दु' या 'हिन्दुस्थान' शब्द का प्रयोग नहीं करते थे। उन्होंने यहां निश्चय ही 'आर्यावर्त' शब्द का प्रयोग किया होगा। हिन्दुस्थान शब्द का प्रयोग मराठी अनुवादक ने अथवा सारांश संगृहीता ने लिखा होगा। चतुर्थ प्रवचन में 'प्राण-प्रतिष्ठा' के प्रकरण में भूल से हिन्दू शब्द का उच्चारण हो जाने पर अपनी भूल स्वीकार की है और 'हिन्दू' शब्द का मूल अर्थ बुरा है, यह दर्शाया है। पाठक उस प्रकरण पर भी ध्यान देवें।

२. हिन्दी अनुवादों में 'इस देश' पाठ है। मूल मराठी सं० में 'हिन्दुस्थान' शब्द प्रयुक्त है (द्र० पूर्व इसी पृष्ठ की टिप्पणी १)। ३. मनु० ८।१५७॥

४. यह वाक्य सब संस्करणों में श्लोक से पूर्व है। प्रसंगानुसार श्लोक के पश्चात् चाहिए। अत एव हमने इसे यथास्थान रख दिया है।

५. मनु० १२।५, ६, ७॥ ६. यह पाठ मराठी सं० में भी नहीं है, तथापि अगले पाठों के अनुसार होना चाहिए।

अर्थात् लोगों का बुरा चिन्तन करना, मन में द्वेष करना, ईर्ष्या करना, वितथाभिनिवेश अर्थात् मिथ्या निश्चय करना।

वाचिक अधर्म चार हैं—पारुष्य अर्थात् कठोर भाषण। सब समय सब ठौर मृदु भाषण करना यह मनुष्यों को उचित है। किसी अन्धे मनुष्य को 'आ अन्धे' ऐसा कहकर पुकारना निस्सन्देह सत्य है, परन्तु कठोर भाषण होने के कारण अधर्म है। अनृत भाषण अर्थात् झूठ बोलना। पैशुन्य अर्थात् चुगली करना। असम्बद्धप्रलाप अर्थात् जान बूझ कर बात को उड़ाना।

शारीरिक अधर्म तीन हैं—अदत्तानामुपादानम् अर्थात् चोरी। हिंसा अर्थात् सब प्रकार के क्रूर कर्म। परदारोपसेवा अर्थात् रंडीबाजी वा व्यभिचारादि कर्म करना। किसी मनुष्य ने अपने खेत में की जमीन में न बोकर अपना बीज लेकर दूसरे की जमीन में बोया तो उसे हम क्या कहेंगे? क्या उसे हम मूर्ख न कहेंगे? अपने वीर्य को अगम्यागमन करके खर्च करने हारा तो महामूर्ख है। कोई ऐसा कहने लग जाते हैं कि हम नकद पैसा देकर बाजार का माल मोल लेते हैं, इसमें व्यभिचार वा पाप क्या होगा? परन्तु पल्ले का रुपया खर्च करके अपने अमूल्य वीर्य को खर्च करना यह व्यापार किस प्रकार का है? ऐसा व्यापार करने वाला क्या महामूर्ख नहीं है?

धर्म के तीन स्कन्ध हैं—यज्ञ, अध्ययन और दान।[६]

**यज्ञ**—अर्थात् होम। यज्ञ करने से वायुशुद्धि होकर देश में बहुत सी वृष्टि होती है। मीमांसा और ब्राह्मणादि ग्रन्थों में मन्त्रमयी देवता मानी है और विग्रहवती देवता कहीं भी नहीं मानी[७]। इस व्यवस्था के द्वारा शास्त्रकारों ने बहुत सा झगड़ा मिटा दिया, परन्तु—

**यज्ञेन यज्ञमयजन्त देवाः।**[८]

इस पुरुषसूक्त में की ऋचा की व्यवस्था का लगाना जरा अच्छा ही कठिन पड़ता है।

**अध्ययन**—अध्ययन अर्थात् लड़कों को पढ़ाना, वैसे ही लड़कियों को पढ़ाना यह है।

---

६. त्रयो धर्मस्कन्धाः—यज्ञोऽध्ययनं दानमिति। छा० उप० २।२३।१॥

७. मीमांसा ९।१।९ के भाष्य में देवता को मन्त्रमयी कहा है और विग्रहवती देवता का खण्डन किया है। ८. ऋक् सं० १०।९०।१६॥

**पतिसेवा गुरौ वासो गृहार्थोऽग्निपरिष्क्रिया ।**[१]

इसमें 'गुरौ वासः' अर्थात् [गुरु के समीप अध्ययन के लिए रहना। परन्तु][२] कुल्लूक भट्ट ने 'पति के घर में वास करना' ऐसा अर्थ कर अर्थ का घोटाला (=अनर्थ) कर दिया।

पूर्व काल में आर्य लोगों में स्त्रियां उत्कृष्ट रीति से पढ़ती थीं। आर्य लोगों के इतिहास की ओर देखो—स्त्रियां आजन्म ब्रह्मचर्य व्रत धारण कर रहती थीं और साधारण स्त्रियों के भी उपनयन और गुरुगृह में वास इत्यादि संस्कार होते थे। यह सबको विदित ही है।

गार्गी, सुलभा, मैत्रेयी, कात्यायनी आदि बड़ी-बड़ी सुशिक्षित स्त्रियां होकर बड़े-बड़े ऋषि-मुनियों की शंकाओं का समाधान करती थीं, फिर [न मालूम][३] कुल्लूक भट्ट ने **'पतिसेवैव गुरौ वासः'** ऐसा अर्थ कहां से किया? आथर्वण संहिता में[४]

**ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दते पतिम् ।**[५]

ऐसा स्पष्ट वाक्य है। इस वाक्य को एक ओर रख कर कुल्लूक भट्ट के अर्थ को ग्रहण करना बहुत कठिन होगा। सुशिक्षित स्त्रियां कुटुम्बी गृहस्थों को सब प्रकार सहाय करने वाली होती हैं। संगति का बल कितना है, इसका विचार करो। विद्वान् को अविदुषी स्त्री से संग पड़े तो उसका परिणाम कैसे लगे? फिर स्त्रियां ही केवल पढ़ें इतना ही नहीं; किन्तु सब जातियां वेदाभ्यास करने का अधिकार रखती हैं [देखो—]

**यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः ।**
**ब्रह्मराजन्याभ्याँ शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय च ॥**[६]
**शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चैति शूद्रताम् ।**
**क्षत्रियाज्जातमेवं तु विद्याद् वैश्यात् तथैव च ॥**[७]

'शूद्र ब्राह्मण हो जाता है और ब्राह्मण भी शूद्र हो जाता है' इस मनु वाक्य का भी विचार करना चाहिए।

---

१. मनु० २।६७॥ २. यह पाठ त्रुटित प्रतीत होता है। इसके विना वाक्य रचना लड़खड़ाती है।

३. यह पाठ सभी हिन्दी सं० में है। अर्थ की स्पष्टता के लिए आवश्यक है। ४. मराठी सं० में 'अथर्वण' पाठ भ्रष्ट है, 'आथर्वण' चाहिए।

५. अथर्व० ११।५।१८॥ ६. यजु० २६।२॥ ७. मनु० १०।६५॥

अध्ययन करना अर्थात् ब्रह्मचर्य निभाना यह बड़ा भारी धर्म है। ब्रह्मचर्य के कारण शरीर-बल और बुद्धि-बल प्राप्त होता है। आजकल लड़के-लड़कियों के शीघ्र विवाह करने की बुरी रस्म पड़ गई है। काशीनाथ ने 'शीघ्रबोध' नामक एक ज्योतिष का ग्रन्थ बनाया है, उसमें ऐसा कहा है कि—

अष्टवर्षा भवेद् गौरी नववर्षा तु रोहिणी।
दशवर्षा भवेत् कन्या तत ऊर्ध्वं रजस्वला॥
माता चैव पिता तस्या ज्येष्ठो भ्राता तथैव च।
त्रयस्ते नरकं यान्ति दृष्ट्वा कन्यां रजस्वलाम्॥

लड़की शीघ्र गौरी होती है, रोहिणी होती है, रजस्वला होती है, ऐसी बकवास की है। इस ग्रन्थ को बने अभी ८० वर्ष[1] भी नहीं हुए होंगे।

स्वयंवर के विषय में मनु का कथन है कि—

त्रीणि वर्षाण्युदीक्षेत गृहे कन्यर्तुमत्यपि।
ऊर्ध्वं तु कालादेतस्माद् विन्देत सदृशं पतिम्॥[2]

इसी प्रकार मनु जी कहते हैं कि कन्या को मरने तक चाहे वैसी ही कुमारी रखो, परन्तु बुरे मनुष्य के साथ विवाह न करो। यथा—

काममामरणात्तिष्ठेद् गृहे कन्यर्तुमत्यपि।
न चैवैनां प्रयच्छेत् तु गुणहीनाय कर्हिचित्[3]॥

पुरातन सुश्रुत चरकादि वैद्यक के ग्रन्थों में आयु के चार भाग

---

१. हिन्दी संस्करणों में '१०० वर्ष' पाठ है। मराठी सं० (पृष्ठ १६) में 'ऐंशी वर्षे' अर्थात् '८० वर्ष' पाठ है। प्रतीत होता है पं० गणेश रामचन्द्र ने जब सं० १९५० में हिन्दी अनुवाद किया, उस समय व्याख्यान काल सन् १८७५=सं० १९३२ में १८ जोड़कर ८०+१८=९८ अर्थात् १०० वर्ष बना दिया। अगले संस्करणों में यहीं से यह भूल व्याप्त होती चली गई। वर्तमान सं० २०२५ तक १७३ वर्ष जानने चाहिएं।

२. मनु० ९।९०। वहां द्वितीय चरण का पाठ 'कुमार्यृतुमती सती' है। स० प्रकाश, सं० वि० में शुद्ध पाठ है। प्रतीत होता है सारांश लेखक से उत्तर श्लोक के आधार पर यहां का पाठ भ्रष्ट हो गया है।

३. मनु ९।८९॥

कल्पित किये हैं—(१) वृद्धि (२) यौवन (३) सम्पूर्णता और (४) हानि। इनकी व्यवस्था इस श्लोक[1] में दी है—

[2]वृद्धिर्यौवनं सम्पूर्णता किञ्चित् परिहाणिश्चेति। आषोडषाद् वृद्धिः, आपञ्चविंशतेर्यौवनं[3], आचत्वारिंशतः सम्पूर्णता, ततः किञ्चित् परिहाणिश्चेति॥

पुरुषों की योग्य अवस्था प्राप्त होने के लिए कम-से-कम चालीस वर्ष वय[4] होनी चाहिए, निकृष्ट पक्ष में पच्चीस वर्ष की वय होनी चाहिए और लड़की की सोलह वर्ष की वय होनी चाहिए, ऐसा सुश्रुत का कहना है।

[5]पञ्चविंशे ततो वर्षे पुमान्नारी तु षोडशे।
समत्वागतवीर्यौ तौ जानीयात्कुशलो भिषक्[6]॥

---

१. हिन्दी सं० में 'इन वाक्यों' में। मराठी सं० में 'या श्लोकान्त' पाठ है। वस्तुतः यह श्लोक नहीं है, गद्य है।

२. इससे पूर्व हिन्दी संस्करणों में 'तिस्रोऽवस्थाः शरीरस्य' पाठ अधिक है। यह मराठी सं० में नहीं है तथा वक्ता के अभिप्राय के विरुद्ध भी है। सत्यार्थप्रकाश समु० ३, संस्कारविधि पृष्ठ ४७, १४० (रा० ला० कपूर ट्रस्ट सं०) में 'चतस्रोऽवस्थाः शरीरस्य' पाठ है, परन्तु सुश्रुत में यहां पाठभेद है। द्र० सूत्रस्थान ३५।२९॥

३. संस्कारविधि गर्भाधान संस्कार पृष्ठ ४९ (रा० ला० कपूर ट्रस्ट सं०) में 'आचतुर्विंशतेर्यौवनं' पाठ है। संस्कारविधि प्रथम सं० पृ० १०१ तथा द्वि० सं० पृष्ठ ८३ (=रा० ला० कपूर ट्रस्ट सं० पृष्ठ १४०), सत्यार्थप्रकाश समु० ३ में 'आपञ्चविंशतेर्यौवनं' पाठ ही मिलता है।

४. मराठी सं० में 'वय' पद का व्यवहार है। वह युक्त है। उमर के लिए संस्कृत भाषानुसार 'वयः' का ही प्रयोग होता है और 'आयुः' पद का व्यवहार सम्पूर्ण जीवितव्य काल के लिए। अतः हिन्दी में उमर के लिए 'आयु' का व्यवहार चिन्त्य है।

५. यहां से लेकर इस व्याख्यान की समाप्तिपर्यन्त का मराठी अंश वैदिक यन्त्रालय से प्रकाशित संस्करण में चौथे व्याख्यान में पृष्ठ २६ पर छपा है और पृष्ठ १६ से चौथे व्याख्यान के अन्त तक का अंश इस व्याख्यान में पृष्ठ १७-१९ तक छपा है। यह प्रत्यक्ष प्रूफ संशोधक के प्रमाद का लक्षण है।

६. सुश्रुत सूत्रस्थान ३५। १३॥

छान्दोग्य उपनिषद्[1] में प्रातःसवन चौबीस वर्ष तक वर्णन किया हुआ है। यह पुरुषों की कुमार अवस्था है। चवालीस वर्ष तक मध्यसवन कहा है। यही यौवनावस्था है और अड़तालीस वर्ष तक सायंसवन वर्णन किया है, जो सम्पूर्णता की अवस्था है। इसके पश्चात् जो समय आता है वही उत्कृष्ट समय विवाहादि के लिए माना गया है। विवाह होने के पूर्व वेदाध्ययन अवश्य कराना चाहिए। इन दिनों ब्राह्मण लोगों ने वेदाध्ययन स्वार्थवश नष्ट कर दिया है।

अथर्ववेद में अल्लोपनिषद् की कहानी प्रसिद्ध है।[2] मतलबी पण्डित लोगों ने नये-नये श्लोक बना वा लोगों के मनों में जाने बूझे विषयों में भ्रम डाला, यह बड़े ही दुःख की बात है। [इसलिए ऐसा हो कि स्थान-स्थान पर वेद][3] शालायें हों, उनमें वेदाध्ययन कराया जावे, परीक्षायें लिवायी जावें अर्थात् वेदाध्ययन को हर प्रकार से उत्तेजना मिले, ऐसा प्रयत्न करना चाहिए।[4]

**दान**—दान शब्द का आजकल जो अर्थ लेते हैं वह नहीं है। पेटभरू ब्राह्मण कहते हैं—

**परान्नं दुर्लभं लोके शरीराणि पुनः पुनः।**

विवेचनामूलक दान सदा होता रहा है। इन दिनों लोगों ने **"पीत्वा पीत्वा[5] ब्रह्मापि मृतः"** ऐसे-ऐसे वाक्यों को कहकर दान का मिथ्या ही अर्थ किया है। विद्या वृद्धि के लिए द्रव्य खर्च हो, कला कौशल की उन्नति के लिए धन लगाया जाय, वह दान युक्त है।

---

१. द्र. ३। १६। १—६॥ २. इसके विषय में देखो स० प्र० समु १४ के अन्त में। ३. यह कोष्ठान्तर्गत पाठ हिन्दी संस्करणों में है, परन्तु मराठी सं० में नहीं है।

४. यही आदेश ऋषि दयानन्द ने अपने अनुयायियों को अन्यत्र भी बहुधा दिया है और अंग्रेजी फारसी की पाठशालायें खोलने को मना किया है (द्र० ऋ० द० के पत्र और विज्ञापन पृष्ठ २१, १४०, १५१, २९०, ३७६, ३७१, ४०५, ४६४ आदि संस्क० २)। परन्तु आर्यसमाज ने ऋषि के इस महान् आवश्यक आदेश का उल्लंघन किया और कर रहा है। इसका फल आर्यसमाज के नाश के अतिरिक्त कुछ न होगा।

५. यहां पाठ भ्रष्ट हो गया प्रतीत होता है, 'दत्त्वा दत्त्वा' पाठ होना चाहिए; क्योंकि प्रकरण दान का है, पान (=पीने) का नहीं है।

**आश्रम** चार हैं—ब्रह्मचर्याश्रम का वर्णन पूर्व ही हो चुका है।

**गृहस्थ आश्रम** में परस्पर प्रीति बढ़कर सामाजिक कल्याण बढ़े, यही मुख्य धर्म है। इस प्रकार की सामाजिक प्रीति बढ़ने के लिए मूर्ति पूजादिक पाखण्ड दूर होना चाहिए।

**सन्तुष्टो भार्यया भर्ता भार्या भर्त्रा[1] तथैव च।**
**यस्मिन्नेव कुले नित्यं कल्याणं तत्र वै ध्रुवम्॥[2]**

उपर्युक्त श्लोक में कहे अनुसार गृहस्थों को आनन्द करते हुए निर्वाह करना चाहिए, यह उनका मुख्य धर्म है।

**वानप्रस्थ**—इस आश्रम में विचार करना चाहिए। तप अर्थात् विद्या को सम्पादन करना उचित है।

**संन्यासी**—संन्यासी को उचित है कि सारे जगत् में घूमे और सदुपदेश करे, यही उसका मुख्य कर्त्तव्य कर्म है। यथार्थ उपदेश के विषय में मनु कहते हैं—

**दृष्टिपूतं न्यसेत् पादं वस्त्रपूतं जलं पिबेत्।**
**सत्यपूतां वदेद् वाचं मनःपूतं समाचरेत्॥[3]**

पंचशिख[4] और शङ्कराचार्य इनका इतिहास देखना चाहिए कि उन्होंने सदा सत्य और सदुपदेश ही किये, उसी प्रकार संन्यासीमात्र को सदुपदेश करना चाहिए।

[इसके अनन्तर स्वामीजी महाराज ने]

**सह नाववतु सह नौ भुनक्तु सह वीर्यं करवावहै।**
**तेजस्विनावधीतमस्तु मा विद्विषावहै॥[5]**
**ओम् शान्तिः शान्तिः शान्तिः।**

[यह कहकर व्याख्यान समाप्त किया।]

---

१. मनुस्मृति में 'भर्त्रा भार्या' ऐसा पर्वापर पाठ है। स० प्र० तथा सं० वि० में उद्धृत पाठ ठीक ही है। यहां लेखक प्रमाद से पाठ का व्यत्यास हुआ प्रतीत होता है। २. मनु० ३।६० ॥ ३. मनु० ६।४६ ॥

४. हिन्दी मराठी संस्करणों में 'पञ्चशिखा' अपपाठ है।

५. तै० आ० ८।१ ॥

# चौथा प्रवचन

[शनिवार ता० १० जुलाई १८७५*, धर्माधर्म इस विषय पर दयानन्द सरस्वती ने व्याख्यान दिया[1] उस पर हुए प्रश्नोत्तर]

प्रश्न—[क्या] वेदों में मन्त्रमयी देवताओं का अथवा विग्रहवती देवताओं का प्रतिपादन है? सावयव देवताओं के विना जड़मति अज्ञानी लोग पूजा किस प्रकार कर सकेंगे और धर्म-व्यवहार में उनका निर्वाह कैसे होगा?

उत्तर—वेदों के तीन काण्ड हैं—उपासना, कर्म और ज्ञान। परन्तु उपासना-काण्ड में केवल एक उपासना ही का प्रतिपादन हो यही नहीं, अथवा ज्ञान-काण्ड में ज्ञान ही का प्रतिपादन हो वा कर्म-काण्ड में कर्म हो का प्रतिपादन हो, यह नहीं। उपासना-काण्ड में उपासना प्रधान है, परन्तु उसमें ज्ञान और कर्म का निरूपण भी मिलता है। इसी प्रकार सर्वत्र[2] है।

मीमांसा का प्रारम्भ "अथातो धर्मजिज्ञासा" ऐसा है। इसमें कर्म विचार है। इसमें अथ और अतः इन दो शब्दों के अर्थ के विषय में बड़ी ही मेहनत की है[3] और उस पर से भिन्न-भिन्न काण्ड की बिलकुल भिन्न-भिन्न व्यवस्था विषयक ज्ञापन होता है ऐसा कोई

---

*आषाढ़ शुक्ला ७ सं० १९३२। यह तारीख और दिन का निर्देश चौथे प्रवचन रूप प्रश्नोत्तर विषयक है।

१. देखो प्रवचन संख्या ३, यह व्याख्यान ८ जुलाई बृहस्पतिवार को हुआ था (द्र० पृष्ठ १३, टि० १)।

२. अर्थात् ज्ञानकाण्ड में ज्ञान प्रधान है, कर्म और उपासना गौण हैं, कर्मकाण्ड में कर्म प्रधान है, ज्ञान और उपासना गौण हैं।

३. यह संकेत सम्भवतः मीमांसा के शाबर भाष्य की ओर है।

कहते हैं, परन्तु वैसा कहना अप्रशस्त है। आश्वलायन[१] ने जो व्यवस्था की है वह कुछ-कुछ ठीक है, उसे देखना चाहिए। इन दिनों कर्म वेद-मन्त्रों के अनुकूल नहीं होता, क्योंकि जैमिनि[२] ऋषि ने कर्म-काण्ड में मन्त्रमयी देवता मानी है[३] और कर्म का अधिकार स्नातक[४] और योग्यता को प्राप्त हुए पुरुषों को है। इस पर से कर्म विषय में जड़बुद्धि पुरुष की योग्यता नहीं है, ऐसा [सिद्ध] होता है। कर्मकाण्ड में मन्त्रमयी देवता हो तो मूर्त देवताओं को उसमें[५] घुसने का स्थान नहीं है।

उपासनादिकों को योगशास्त्र का आधार है, जैसे कर्म-काण्ड को मीमांसा का है, परन्तु योगशास्त्र में मूर्ति-पूजा के विषय में कहीं भी वर्णन नहीं है, ज्ञान-काण्ड में मूर्ति की कोई आवश्यकता नहीं होती, ऐसी सर्व-सम्मति है। इस पर जैमिनि के मत में, व्यासजी के मत में और पतञ्जलि के मत में मूर्ति-पूजा गृहीत नहीं होती अर्थात् पूर्व-मीमांसा-शास्त्र, योग-शास्त्र, उत्तर मीमांसा अथवा वेदान्त-शास्त्र, इनमें तो मूर्ति-पूजा का कहीं भी अवकाश नहीं है।

अब कोई ऐसा कहे कि स्मृति-ग्रन्थों में मूर्ति-पूजा है और स्मृति

---

१. इस वर्णन से ऐसा प्रतीत होता है कि आश्वलायन ने पूर्वमीमांसा की व्याख्या लिखी थी और उसमें 'अथ' तथा 'अतः' की शबर कृत व्याख्या से भिन्न व्याख्या थी। सत्यार्थप्रकाश और संस्कारविधि में स्वामी दयानन्द सरस्वती ने मीमांसा के व्यासमुनि कृत भाष्य पढ़ने का निदश किया है। 'प्रपञ्चहृदय' ग्रन्थ के लेखक ने पूर्व और उत्तर दोनों मीमांसा पर बौधायन मुनि कृत व्याख्या का निर्देश किया है। वेदान्त पर बौधायन वृत्ति का निर्देश अर्वाचीन आचार्यों ने भी किया है। इस सब पर विचार करने से हमारा मत है कि आश्वलायन के स्थान पर बौधायन नाम अधिक युक्त हो सकता है।

२. हिन्दी तथा मराठी सं० में 'जैमिनी' अपपाठ।

३. मन्त्रमयी देवता का वर्णन पूर्वमीमांसा अ० ९ पाद ३ में है।

४. सभी मीमांसा व्याख्याकारों ने प्रथम सूत्र की व्याख्या में 'वेदाध्ययनानन्तरं धर्मजिज्ञासा कर्तव्या' ऐसा स्पष्ट लिखा है।

५. अर्थात् कर्मकाण्ड में।

को अनुमान से श्रुति-मूलकत्व है,[1] उपलब्ध श्रुति में मूर्ति की पूजा का उपदेश न हो तो भी लुप्त श्रुति में मूर्ति-पूजा का विधान है, ऐसा मानकर मूर्ति-पूजा करनी चाहिए[2]। ऐसा श्रुति स्मृति का सम्बन्ध मानकर अनुपस्थित श्रुति का अवलम्बन कर के उपस्थित ग्रन्थों के आधार में जो विचार करना अथवा उसमें गड़बड़ मचाना, यह हमें प्रशस्त नहीं दीखता। इन दिनों चार वेद और प्रत्येक वेद की बहुत सी शाखाएँ भी उपलब्ध हैं।[3] शाखा भेद फिर कई प्रकार का होता है[4]। जो कुछ मूल बीजरूप वेदों में [है] वैसा उपलब्ध शाखाओं में तो न हो, किन्तु लुप्त शाखाओं में होगा, यह कल्पना सयुक्तिक नहीं। आश्वलायन, कात्यायनादि श्रौत-सूत्रकारों को नष्ट शाखाओं में के मन्त्र लेते नहीं वना, इसलिए अमुक मन्त्र नहीं लिए, ऐसे कहीं भी कहते नहीं सुना और शास्त्र-व्यवस्था के लिए स्मृत्यवलम्बन करना चाहिए ऐसा भी उनका कहना नहीं था। हमारा भी यही कहना है कि पूर्व मीमांसा, योग और उत्तर मीमांसा इन शास्त्रों को कृपा कर लगाओ, विचार कर देखो। इसी प्रकार शतपथादि ग्रन्थों में, निरुक्त में, पातञ्जल महाभाष्य

---

१. स्मृतियों के श्रुतिमूलकत्व अनुमान का प्रतिपादन भगवान् जैमिनि ने 'विरोधे त्वनपेक्ष्यं स्याद् असति ह्यनुमानम्' (अ० १ पा० ३ सूत्र ३) में किया है। परन्तु श्रुति से विरोध होने पर स्मृति प्रमाणार्ह नहीं, यह मुख्य सिद्धान्त है।

२. द्र० स० प्र० प्रथम सं० पृष्ठ ३३१। वहां इस विषय में अधिक विस्तार से लिखा है। ३. आजकल ८-९ शाखाएं मिलती हैं।

४. मुख्यतया दो प्रकार का होता है। एक वह जिसमें वेद के गूढ़ अथवा अस्पष्ट अर्थवाले पद के स्थान पर प्रसिद्ध अर्थवाले पद का निर्देश करके अर्थज्ञान कराया जाता है। यथा यजुर्वेद १. १७ के 'भ्रातृव्यस्य वधाय' के स्थान पर काण्वशाखा में 'द्विषतो वधाय' पाठ किया गया है। दूसरा भेद मन्त्र के पाठ भेद के साथ ब्राह्मण भाग का भी समिश्रण रूप होता है। यथा कृष्ण यजुः की शाखाएं।

ऋषि दयानन्द ने सत्यार्थप्रकाश प्रथम संस्करण में यही बात इस प्रकार स्पष्ट की है कि—"शाखा वेदव्याख्यानों की नांई ब्रह्मादिक ऋषि मुनि के किए हैं। जैसे 'मनो जूतिर्जुषतामाज्यस्य' ऐसा पाठ शुक्ल यजुर्वेद में है और तैत्तिरीय शाखा में 'मनो ज्योतिर्जुषतामाज्यस्य' ऐसा पाठ है। इससे स्पष्टार्थक हो गया।" स० प्र० प्रथम सं० पृष्ठ ३३२।

में। नष्ट शाखाओं का[1] गौण प्रकार से भी कहीं सूचक लिङ्ग नहीं है। इससे 'स्मृति का श्रुतिमूलकत्व है', इस मत के द्वारा आधुनिक अशुद्ध व्यवहार के आवश्यकीय उतने ज्ञापकों[2] को निकालना यह बहुत ही अप्रशस्त है। अस्तु, वेदों में तथा शास्त्रों में मूर्ति-पूजा का [कहीं] विधान नहीं, इसका विचार हो चुका।

अब रहा यह कि मूढ़ और अज्ञानी लोग सावयव देवताओं के विना अपना निर्वाह कैसे करें? इस प्रश्न पर विचार करें। हमारे विचार से तो मूर्खों को भी मूर्ति-पूजा की कोई आवश्यकता नहीं है, क्योंकि मूर्ख अर्थात् प्रथम ही जड़-बुद्धि और फिर उसके पीछे लगाई जाय जड़ पदार्थों की पूजा, तो क्या उसकी बुद्धि और अधिक जड़ न होगी? [क्योंकि] जड़मूर्ति की पूजा से तो जड़बुद्धि में जड़त्व ही जमेगा, इससे उन्नति तो कभी भी न होगी, किन्तु अधोगति तो अवश्य होगी।

अब यह देखें कि पूजा शब्द का अर्थ क्या है? पूजा शब्द का अर्थ 'सत्कार करना' ऐसा है, न कि षोडशोपचार पूजा। देखो—

मातृदेवो भव, पितृदेवो भव।
आचार्यदेवो भव, अतिथिदेवो भव॥[3]

इस स्थल पर माता-पिता, आचार्य और अतिथि इनका पूजन अर्थात् सत्कार करना है। उसी प्रकार मनु में भी स्त्री पूजनीय है अर्थात् भूषण, वस्त्र, प्रियवचन इत्यादिकों द्वारा सत्करणीय है। [देखो मनुजी क्या कहते हैं—]

पितृभिर्भ्रातृभिश्चैताः पतिभिर्देवरैस्तथा।
पूज्या भूषयितव्याश्च बहुकल्याणमीप्सुभिः॥[4]

---

१. अर्थात् लुप्त शाखाओं में विहित मूर्तिपूजन विषय का।

२. अर्थात् वर्तमान अवैदिक कर्मकाण्ड की भी प्रत्येक विधि के श्रुतिमूलकत्व ज्ञापकों।

३. तै० आर० ७।४।२॥ वै० यं० के मराठी संस्क० में 'तै० उ० प्र० ७ अनु० ११ पता दिया है। वह अशुद्ध है। तै० उ० में प्रपाठक विभाग ही नहीं है।

४. मनु० ३।५५॥

जड़ पदार्थों की सत्कार अर्थ वाली पूजा करते नहीं बनती। सचेतन का, सजीव का ही केवल सत्कार करते बनता है। सजीव का अर्थात् भद्र मनुष्यादिकों का सत्कार करने से बहुत लाभ होते हैं—

मनुष्यों को सत्संग होने से उनकी बुद्धियों की परिपक्वता होकर वे वैशद्य को पहुंचते हैं और उससे मन्द बुद्धि पुरुषों का कल्याण भी होता है। दूसरा यह कि मनुष्यों में स्वभाव ही से ऐसी इच्छा होती है कि लोग हमें अच्छा कहें, हमारी सुकीर्त्ति हो, आस-पास के लोग भला कहें, हमारे आचरण को ठीक कहें इत्यादि। तो इस इच्छा से उनके मन की सदाचरण की इच्छा दृढ़ होती है; पर यह होने कब पावे ? जब कि उसे सत् मनुष्यों की संगति हो, अन्यथा कभी सम्भव नहीं। हमें स्पष्ट विदित है कि जड़ मूर्तियों के सम्मुख मन्दिरों में जैसे-जैसे दुराचरण होते हैं वैसे दुराचरण ५ वर्ष के बच्चे के सम्मुख भी करने की मनुष्य की हिम्मत नहीं होती। इस पर से स्पष्ट है कि मनुष्य से मनुष्य जितना डरता है, उतना जड़ मूर्तियों से नहीं डरता। किन्तु यह तो होता है कि लाख मूर्तियों में भी यदि मनुष्य खड़ा किया जावे, उसका चित्त भ्रष्ट और चञ्चल होवे तो वह दुराचरण की प्रवृत्ति दिखाता है। जड़ पदार्थ के सत्कार से कभी भी मनुष्य के मन की उन्नति नहीं होती; परन्तु सद्विचार महाविचारों में मन लगाने से बुद्धि की उन्नति होती है। सत्संगति से, दूसरे का सत्कार करने से आत्मा प्रसन्न होकर प्रीति सदृश उत्तम गुण उनमें उत्पन्न होते हैं। यह इतना पूजन अर्थात् सत्कार इस अर्थ से मूर्तिपूजा के विषय में विचार हुआ।

अब मूर्ति के षोडशोपचार पूजा के[1] विषय पर विचार करना चाहिए। जड़ मूर्ति की केवल जड़ पदार्थ के नाते से पूजा नहीं होती, इसलिए प्रथम उसमें उसकी प्राण-प्रतिष्ठा करनी पड़ती है। मूर्ति में प्राण-प्रतिष्ठा यह सिर्फ भावना ही है। भावना अर्थात् विचारणा।

**यादृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी।**

जैसी-जैसी भावना वैसी ही उसको सिद्धि मिलती है—ऐसा कोई-कोई कहने लग जाते हैं। परन्तु यह उनका मिथ्या प्रलाप है, क्योंकि सब मनुष्यों को सदा सुख प्राप्ति की दृढ़ भावना रहती है

१. इस विषय में स० प्र० प्रथम सं० पृष्ठ ३२८ देखना चाहिए।

फिर उनको सर्वदा सुख प्राप्ति क्यों नहीं होती ? उसी तरह पर्वत के बीच सुवर्ण की दृढ़ भावना की जाय तो भी पर्वत सोने का कभी नहीं बन सकता। हमारी भावना के कारण जड़ मूर्ति में कुछ भी परिवर्तन नहीं होता और प्राण-प्रतिष्ठा करने के पश्चात् मूर्ति सचेतन नहीं होती, आंखों से देखे ऐसा नहीं होता, यह हम सबों को अच्छी तरह मालूम ही है। अस्तु, परमेश्वर का अखण्ड निश्चय[1] इस सब जगत् भर में चल रहा है। उसमें हमारी कृति से कोई परिवर्तन नहीं होगा। जो जड़ है वह जड़ [ही रहेगा, और] सचेतन वह सचेतन।

अब रहा प्राण-प्रतिष्ठा के कारण जड़ मूर्ति पूजा के अर्थ मानने का क्या आधार है—उसे देखो, न तो चारों वेदों में, अथवा गृह्य श्रौत सूत्रों में और न षड्दर्शनों में कहीं भी प्राण-प्रतिष्ठा के मन्त्र दिये हैं तो फिर **प्राणेभ्यो नमः** इस प्रकार के प्राण-प्रतिष्ठा के मन्त्र[2] कहां से निकले, इसका विचार हम हिन्दुओं को, नहीं मैं भूला, हम आर्यों को करना चाहिए। हिन्दू शब्द का उच्चारण मैंने भूल से किया; हिन्दु अर्थात् काला [काफिर चोर इत्यादि]। यह नाम हमें मुसलमानों ने दिया है। सो मैंने मूर्खता से उस शब्द को स्वीकार किया था, आर्य अर्थात् श्रेष्ठ यह हमारा नाम है—

**विजानीह्यार्यान् ये च दस्यवो**
**बर्हिष्मते रन्धया शासदव्रतान्।**
**शाकी भव यजमानस्य चोदिता**
**विश्वेत्ता ते सधमादेषु चाकन॥[3]**
**आर्यौ ब्राह्मणकुमारयोः॥[4]**

भाइयों[5]! दस्युसदृश अव्रतचारी लोगों के साथ लड़ने वाल हम व्रतचारी आर्य हैं सो स्मरण रहे, अस्तु।

---

१. अर्थात् निश्चित नियम।

२. स० प्र० प्रथम सं० पृष्ठ ३२८ में प्राण-प्रतिष्ठा विषयक प्रायः सभी मन्त्र उद्धृत हैं।

३. ऋ० १।५१।८॥ ४. अष्टाध्यायी ६।२।५८॥

५. मराठी सं० में 'अहो' पाठ है। यह मराठी में आदरसूचक अव्यय है। उसी के स्थान पर 'भाइयो' पद अनुवाद में रखा है।

प्रतिष्ठामयूखादि अथवा लिङ्गार्चन-चिन्तामणि इत्यादि तन्त्र ग्रन्थों में के मन्त्र लेकर हम जड़मूर्ति की प्राण-प्रतिष्ठा करते हैं। यदि कोई ऐसा कहे कि [हम] उन तन्त्र ग्रन्थों को प्रमाण मानते, [हैं] तो यह तान्त्रिक मन्त्र है—

पीत्वा पीत्वा पुनः पीत्वा यावत् पतति भूतले।
पुनरुत्थाय वै पीत्वा पुनर्जन्म न विद्यते ॥

ऐसे-ऐसे तान्त्रिक मन्त्रों के बीच वैदिक मन्त्रों का सामर्थ्य कहां से आ सके? इसीलिए जड़मूर्ति में कभी भी चेष्टा नहीं उत्पन्न होती। मन्त्र से स्वाभाविक जड़ पदार्थ में प्राण डालना तो दूर रहा, परन्तु स्वाभाविक जीव रहने वाले सावयव मृत शरीर में, जिसमें प्राण आना चाहिए और मुर्दा जिन्दा हो जाय, उसमें वैसा नहीं होता, तो फिर व्यर्थ ही इस प्रकार के प्राण-प्रतिष्ठा के पाखण्ड में क्या रखा है।

**प्रश्न**—भिन्न-भिन्न वर्ण तो आप नहीं मानते, फिर वर्णाश्रमीय धर्म की व्यावस्था आप कैसे करोगे अर्थात् ब्राह्मण कौन? वैश्य कौन? क्षत्रिय कौन? शूद्र कौन?

**उत्तर**—आश्रम चार हैं—ब्रह्मचर्य, गृहस्थाश्रम, वानप्रस्थ और संन्यास। सुसंगति, अध्ययनादिकों का अधिकार मनुष्यमात्र को है। जिस-जिस प्रकार का जिस-जिस पर संस्कार होगा उसी-उसी प्रकार उसकी योग्यता मनुष्यमात्र में बढ़ेगी। हमारे देश में कोई बड़ी धर्म-सभा नहीं, जिसके कारण आश्रम-व्यवस्था और वर्ण-व्यवस्था कुछ की कुछ ही हो गई। भला आदमी दुःख उठाता है, [जितने] चाहिए उतने मजदूर नहीं मिल सकते, क्योंकि देश भर में साधुओं की टोलियां-की-टोलियां फिरती हैं। आधुनिक सम्प्रदायों के अनुकूल जो साधु बने हैं, उनकी गणना किस आश्रम में की जाए? क्योंकि शास्त्र का आधार छोड़ लोग मनमाने रहने लगे हैं, यह एक प्रकार की जबरदस्ती है। शूद्र, वैश्य, क्षत्रिय और ब्राह्मण यह व्यवस्था गुण, कर्म और स्वभाव से की जा सकती है और प्राचीन आर्य लोगों की व्यवस्था इसी प्रकार थी। वे जन्म से ब्राह्मण नहीं मानते थे। जानश्रुति [और] जाबाल ये नीच [कुल के] थे।[1] जाबाल ऋषि की

१. जानश्रुति को छां० उप० ४।२।३ में शूद्र कहा है, जाबाल की कथा छां० उप० ४।४।१-५ में है।

कथा छान्दोग्योपनिषद् में कही हुई है। उसकी माता व्यभिचारिणी थी, परन्तु गुरु के पास जाकर जाबाल सत्य बोला, इतने ही कथन से गुरु प्रसन्न होकर उससे कहने लगा कि 'जाबाल' तुमने सत्य भाषण किया, तू ब्राह्मण है।[१] ऐसा कहकर उसे ब्राह्मणत्व दिया। अब पुरुष सूक्त में भी एक श्रुति है, उसका भी अर्थ करना चाहिए।

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृतः।**
**ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजायत ॥**[२]

पुरुष सूक्त के बीच में '**सहस्रशीर्षा**' यह पद बहुव्रीहि है, तत्पुरुष नहीं है।[३] जिस प्रकार '**गङ्गायां घोषः**' इसका अर्थ लक्षणा से करना पड़ता है। इसी प्रकार [की] पद्धति रखकर ऊपर के वाक्य का अर्थ करना चाहिए।

**पूर्णत्वात् पुरिशयनाद् वा पुरुषः।**
[यह निरुक्त का प्रमाण है][४]

उस पुरुष का मुख अर्थात् मुख्य स्थान अर्थात् विद्वान्—ज्ञानवान् [जो है] ब्राह्मण है। शतपथ ब्राह्मण में "बाहु" अर्थात् "वीर्य" ऐसा

---

२. छां० उप० ४।४।४–५॥

३. ऋ० १०।९०।१२॥ वै० यं० अजमेर के छपे मराठी सं० में इसका पता "य० अ० ३१, मं० ११" दिया है, वह अशुद्ध है। इसका कारण यह है कि मन्त्र से पूर्व 'पुरुष-सूक्त' शब्द का निर्देश है। यजुर्वेद में सूक्त शब्द का व्यवहार नहीं है, ऋग्वेद में है। अतः ऋग्वेद का ही पता यहां देना चाहिए था। यह संशोधक का अज्ञान है। क. ख. ग. अनुवादों में मन्त्र के आगे (यजु०) पद का निर्देश है, यह भी अशुद्ध है। हिन्दी अनुवादों में तो ऋग्वेदीय 'पद्भ्यां शूद्रो' पाठ को यजुर्वेदीय 'पद्भ्याँ शूद्रो' पाठ में भी परिवर्तित कर दिया गया, मराठी सं० में मन्त्र पाठ ऋग्वेदीय ही है, पर पता यजुर्वेद का दिया है। अनुवादक ने पूर्वत्र भी 'भद्रं कर्णेभिः' के ऋग्वेदीय पाठ को यजुर्वेदीय पाठ में परिवर्तित कर दिया, यह हम पूर्व (पृष्ठ १३ पर) लिख चुके हैं।

४. द्र० सत्यार्थ प्र० प्रथम सं० पृष्ठ ३२९। वहां अधिक स्पष्टीकरण किया है।

५. निरुक्त के नाम से उद्धृत पाठ अर्थतः अनुवाद है। निरुक्त का मूल पाठ इस प्रकार है—'पुरुषः पुरिषादः, पुरिशयः, पूरयतेर्वा। पूरयत्यन्तरित्यन्तरपुरुषमभिप्रेत्य।' २।३॥

अर्थ दिया है।[1] इससे स्पष्ट है कि जो वीर्यवान् वह क्षत्रिय, ऐसी व्यवस्था होती है। व्यावहारिक विद्या में जो चतुर, वह वैश्य। अब 'पद्भ्यां शूद्रो अजायत' इस स्थल पर 'पद' इसका अर्थ नीच मानकर मूर्खत्वादि गुणों से शूद्र होता है ऐसा [मानकर उन्हें नीच] कहना किस प्रकार चल सकेगा? "यानि तीर्थानि सागरे तानि ब्राह्मणस्य दक्षिणे पदे' इस स्थल पर पद की कितनी भारी योग्यता है, यह तुम्हें विदित ही है। इस विचार से शूद्र अर्थात् मूर्ख ऐसा ही अर्थ होता है और मनु जी के वाक्य का अर्थ सम्यक् प्रकार लग जाता है—

**शूद्रो ब्राह्मणतामेति ब्राह्मणश्चैति शूद्रताम्।**
**क्षत्रियाज्जातमेवं तु विद्याद् वैश्यात् तथैव च ॥**[2]

सब वर्णों के अध्ययन का समय ब्रह्मचर्य है, और संसार को एक ओर रखकर अध्ययन, उपदेश और लोक-कल्याण करने में जो सम्पूर्ण समय लगाया जावे यह संन्यास है। गृहस्थियों को समय [इन सब कार्यों के करने को[3]] नहीं मिलता और संन्यासियों को अवकाश बहुत मिलता है बस यही मुख्य भेद है।

अब यदि कहा जाय कि जन्म ही से ब्राह्मण होता है तो जब कोई ब्राह्मण अपने सदाचरण को छोड़ यवनादिकों के समान आचरण करने लग जाता है तो उसका ब्राह्मणत्व कहां जाता है? इससे [सिद्ध हुआ कि[4]] केवल जन्म-सिद्ध ही ब्राह्मणत्व नहीं, किन्तु आचार-सिद्ध है। यह तुम्हारे ही कामों से सिद्ध होता है। जिस समय इस आर्यावर्त में अखण्ड राज्य, अखण्ड ऐश्वर्य था उस समय वर्णाश्रम की ऐसी ही व्यवस्था थी। यदि कोई कहे कि गृहस्थाश्रम का अनुभव लिए विना संन्यास न लेना चाहिए, तो यह कहना

---

१. द्र० 'बाहुर्वै वीर्यम्'। यह पाठ ऋषि दयानन्द ने सत्या० प्र० चतुर्थ समु० (श० सं० भाग १, पृष्ठ १८०) में भी उद्धृत किया है। पर इस आनुपूर्वी का पाठ हमें उपलब्ध नहीं हुआ। हां, इस अर्थवाला 'वीर्यं वा एतद् राजन्यस्य यद् बाहू' पाठ श० ब्रा० ५।४।१।१७ में मिलता है। ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका के वर्णाश्रमधर्म प्रकरण (रा० ला० कपूर ट्रस्ट सं० पृष्ठ) में यही पाठ उद्धृत है। २. मनु० १०।५६॥

३. कोष्ठान्तर्गत पाठ हिन्दी सं० में है, पर मूल में नहीं है।

४. कोष्ठान्तर्गत पाठ हिन्दी सं० में स्पष्टार्थ दिया है।

अप्रशस्त है। क्योंकि यदि रोग हो तो औषध [देना बुद्धिमानी[1]] है। जिस पुरुष को विषयासक्ति की इच्छा नहीं, इन्द्रिय-भोगेच्छा नहीं, उसे नया संन्यास लेने की कोई आवश्यकता नहीं, किन्तु वह तो [स्वयं बना बनाया] संन्यासी ही है।

गार्गी ने कभी भी संसार-सुख का अनुभव नहीं लिया, वह सदा ब्रह्मचारिणी थी। संन्यासियों से बड़े-बड़े लाभ होते हैं। संन्यासियों को शरीर सम्बन्ध मात्र होता है, दूसरे व्यवसाय उन्हें नहीं होते। उपदेश वा अधर्म की निवृत्ति करना, यह संन्यासियों का मुख्य कर्त्तव्य कर्म है। अब यदि कोई पूछे कि पुत्रोत्पत्ति विना जन्म कैसे सफल होगा तो उन्हें यह उत्तर है कि पुत्र दो प्रकार के होते हैं—विद्या और योनि से। इन दोनों ही सम्बन्धों से पुत्र प्राप्ति होती है। **"गरीयान् ब्रह्मदः पिता"**[2]। मूढ़ लोग जनपद में दुराचार कर-कर किसी आपत्ति में पड़ेंगे सो उन्हें सदाचरण की ओर लगाना, यही चतुर्थाश्रमधारी ज्ञानी पुरुष का मुख्य काम है।

परन्तु इन दिनों संन्यासियों पर बड़े-बड़े जुल्म अत्याचार हो रहे हैं अर्थात् संन्यासियों को वन में रहना चाहिए। एक ही बस्ती में तीन दिन से अधिक न रहें, इत्यादि-इत्यादि प्रतिबन्ध हैं। यदि इन्हें माना जाए, तो वह फिर किस प्रकार और किसे उपदेश करें ? क्या वह एक गांव से दूसरे गांव दौड़ता फिरे ? संन्यासियों को आग को न छूना चाहिए ऐसा भी कहते हैं; परन्तु मरने तक वे अपने जठराग्नि को कैसे छोड़ सकेंगे [अर्थात् वह तो उनमें बना ही रहेगा।[3]] आधुनिक **'विश्वेश्वरपद्धति'** नामक ग्रन्थ से यह सब पाखण्ड फैला है।

फिर आधुनिक साधुओं को तन मन धन का समर्पण करे [यह] क्या है ? भाई मन का समर्पण कैसे होगा ? और तन का समर्पण करने में क्या मल मूत्रादिकों का भी समर्पण होगा ? आधुनिक साधुओं ने कुछ विलक्षण ही व्यवस्था बनाई है। उन्हें वेद-शास्त्रों से क्या काम ?

---

१. कोष्ठान्तर्गत पाठ हिन्दी सं० में स्पष्टार्थता के लिए है।

२. मनु० २।१४६॥

३. कोष्ठान्तर्गत पाठ हिन्दी सं० में है, वह स्पष्टार्थता के लिए है।

विचारे संन्यासीमात्र का [यह] हाल है। मुझे कुछ धन चाहिए, इसलिए ऐसा कहता हूं, यह बात नहीं। मेरी मनोवृत्ति का साक्षी ईश्वर है।

**प्रश्न**—मूर्त पदार्थों के विना ध्यान कैसे करते बनेगा ?

**उत्तर**—शब्द का आकार नहीं तो भी शब्द ध्यान में आता है वा नहीं ? आकाश का आकार नहीं तो भी आकाश का ज्ञान करने में आता है वा नहीं ? जीव का आकार नहीं तो भी जीव का ध्यान होता है वा नहीं ? ज्ञान, सुख, दु:ख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न ये नष्ट होते ही जीव निकल जाता है, यह किसान भी समझता है। ध्यान यह ऐसा ही पदार्थ है। योग आदि शास्त्र में ध्यान का लक्षण किया—

**रागोपहतिर्ध्यानम् ॥**[1]

**ध्यानं निर्विषयं मनः ॥**[2]

**तत्र प्रत्ययैकतानता ध्यानम् ॥**[3]

साकार का ध्यान कैसे करोगे ? साकार के गुणों का ज्ञानाकार होने तक ध्यान नहीं बनता अर्थात् सम्भव नहीं होता कि ज्ञान के पहले ध्यान हो जाय। देखो एक सूक्ष्म परमाणु के भी अधम, उत्तम [और] मध्यम ऐसे अनेक विभाग ज्ञान बल से कल्पने में आते हैं। अब कोई ऐसा कहे कि मुट्ठी में क्या पदार्थ है तो विदित होने तक मुट्ठी की ओर देखने ही से केवल उस पदार्थ का ध्यान कैसे करें ? तो इससे मेरा यही कहना है कि प्रत्यक्ष के सिवाय उस पदार्थ को जानने के लिए और भी दृढ़तर सबल उपाय हैं। देखो ! अनुमान, उपमान, शब्द, ऐतिह्य, अर्थापत्ति, सम्भव और अभाव—ये आठ[4] उपाय हैं। अनुमान ज्ञान के सम्मुख प्रत्यक्ष की क्या प्रतिष्ठा है। अब यह विचारणीय है, अस्तु।



---

१. सांख्य ३।३० ॥

२. सांख्य ६।२५ ॥

३. योग ३।२ ॥

४. यहां 'पूर्व निर्दिष्ट प्रत्यक्ष की गणना करके 'आठ' संख्या लिखी है।

# पांचवां प्रवचन

## [वेद-विषय]

[बुधवार[1] ता० १३ जुलाई १८७५ॐ स्वामी दयानन्द सरस्वती ने विज्ञापन के अनुसार बुधवार पेठ में भिड़े के बाड़े में ता० १३ जुलाई के दिन रात्रि में आठ बजे दिए वेद-विषयक व्याख्यान का सारांश। ][2]

**ओ३म्, दृते दृꣳह मा मित्रस्य मा चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षन्ताम्। मित्रस्याहं चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षे। मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे ॥[3]**

आज के व्याख्यान का विषय 'वेद' है। तीन प्रकार से इस विषय का विचार करना चाहिए—

(१) वेद की उत्पत्ति किस प्रकार हुई ?

(२) वेद का कर्त्ता कौन है और

(३) वेदों का प्रयोजन क्या है ?

परमेश्वर वेदों का कर्त्ता है। वेद अर्थात् ज्ञान, वेद अर्थात् विद्या। ज्ञान या विद्या ये सम्पूर्ण सृष्टि-पदार्थों के बीच उत्तम है।

---

१. ता० १३ जुलाई १८७५ को 'मंगलवार' था। चौथे व्याख्यान के आरम्भ में १० जुलाई शनिवार ठीक लिखा है। इस भूल का कारण सम्भवतः अगले वाक्य में 'बुधवार पेठ' का निर्देश होना है। इसकी पुष्टि २४ जुलाई शनिवार और २५ जुलाई रविवार के दोनों व्याख्यानों पर मराठी सं० में 'बुधवार' का निर्देश होने से भी होती है।

ॐआषाढ़, शुक्ला १० सं० १९३२।

२. यह पाठ मराठी सं० के अनुसार है।

३. यजु० ३६।१८॥ वै० यं० अजमेर मुद्रित मराठी सं० में "य० ५।३४" पता दिया है, वह अशुद्ध है। पूर्व मुद्रित हिन्दी संस्करणों में ठीक पता होते हुए भी यह भूल कैसे हुई, यह ज्ञातव्य है।

ज्ञान सुख का कारण है, ज्ञान के विना सुखकारक पदार्थ भी दुःख-कारक होता है, क्योंकि ज्ञान के विना पदार्थ की योग्य योजना करते नहीं बनती। अनन्त ज्ञान ईश्वर का है इसीलिए **"अनन्ता वै वेदाः"**[१] ऐसा वचन है। अनन्त यह उसकी संज्ञा है। अनन्त ज्ञान-सम्पन्न परमेश्वर मनुष्य की योग्यता बढ़ाने के लिए और उसे ऊंचे दरजे को पहुंचाने के लिए सहज[२] प्रवृत्त है और इसी हेतु को सफल करने के लिए विद्या का प्रकाश करता है, सो वही प्रकाश 'वेद' है। मनुष्य इस अनन्त ज्ञान के लिए अर्थात् वेद-ज्ञान के अर्थ योग्य अधिकारी है। इस ज्ञान की उत्पत्ति मनुष्य से नहीं है।

अब यदि ईश्वर साकार नहीं तो उसने वेद का प्रकाश कैसे किया ऐसा प्रश्न उद्भव (=उत्पन्न) होता है। तालु, जिह्वा, ओष्ठ आदि जिस अधिकरण[३] में नहीं हैं तो वहां से शब्दोच्चारण कैसे बनेगा ?

इसका उत्तर देना सरल है। ईश्वर सर्वशक्तिमान् है तो फिर सहज ही में यह सोच सकते हैं कि उसे मुखादि इन्द्रियों की अपेक्षा नहीं होती। शब्दोच्चारण के संयोगादि कारण अल्प-शक्ति वालों को अपेक्षित होते हैं। किञ्च—

**अपाणिपादो जवनो ग्रहीता पश्यत्यचक्षुः स शृणोत्यकर्णः।**
**स वेत्ति विश्वं न च तस्यास्ति वेत्ता, तमाहुरग्र्यं पुरुषं पुराणम्।।**[४]

हम सब यह स्वीकार करते हैं[५] कि हाथ के विना ईश्वर ने सब सृष्टि की रचना की। फिर भला मुंह विना वेद की रचना क्यों न हो सकेगी ?

कोई यदि ऐसी शंका करे कि वेद-रूपी पुस्तकों की रचना तो शक्य काम है, इसके लिए ईश्वर की साक्षात् कृति की कल्पना करने

---

१. तै० ब्रा० ३।१०।११।।

२. मराठी सं० सहज=स्वभावतः। अन्य संस्करणों में 'सदा' पाठ है, वह अपपाठ है। ३. वेदोत्पत्ति के अधिकरण अर्थात् परमात्मा में।

४. तुलना करो—श्वेताश्वतर उ० ३।१९। वहां 'स वेत्ति वेद्यं' और 'पुरुषं महान्तम्' पाठ है। हिन्दी के कुछ संस्करणों में मन्त्र के अन्त में कोष्ठक में (मुण्डकोपनिषद्) छपा है, वह अशुद्ध है।

५. यह पाठ मराठी सं० अनुसारी है।

की क्या आवश्यकता ? परन्तु इस स्थल पर जरा विचार करना चाहिए। विद्या और जड़ सृष्टि-रचना में महत् अन्तर है। जड़-रचना ही केवल परमेश्वर ने कर दी तो इससे उसका बड़ा माहात्म्य सिद्ध नहीं होता, क्योंकि विद्या के सम्मुख जड़ सृष्टि-रचना कुछ भी नहीं है। इसलिए विद्या का कारण भी ईश्वर ही है, ऐसा मानना चाहिए। अन्य क्षुद्र पदार्थ निर्माण करके विद्यारूपी वेद ईश्वर उत्पन्न न करे, यह कैसे [सम्भव] हो सकेगा ?

अब वेद विद्या ईश्वर से उत्पन्न हुई तो इसका तात्पर्य क्या है ? ऐसा प्रश्न उत्पन्न होता है। तो उसका उत्तर यह है कि आदि विद्या अर्थात् सब विद्याओं का मूल तत्त्वमात्र ईश्वर द्वारा प्रकाशित हुआ। उसका विशेष प्रभाव मनुष्यों के हाथों से अभ्यास द्वारा होता है।

अब यह आदि विद्या अर्थात् वेद ईश्वर ने प्रकाशित किए हैं, उसके प्रमाण—

(१) **प्रथम प्रमाण** यह कि वेद में पक्षपात नहीं। ईश्वर सब जगत् पर [समान रूप से] अनुग्रह करने वाला है। इसलिये तत्प्रणीत जो वेद, उसमें पक्षपात का रहना कैसे सम्भव होगा ? इसी तरह ईश्वर न्यायकारी है। इसलिए उसमें पक्षपात की सम्भावना नहीं हो सकती। जिसमें पक्षपात हो वह विद्या ईश्वर प्रणीत नहीं हैं। इसका उदाहरण—वेद की भाषा क्या [है] ? संस्कृत ही ना। संस्कृत भाषा वेदों की है क्या यह पक्षपात नहीं है, ऐसा कोई कहे तो उसका यह कहना ठीक नहीं है। [क्योंकि] **संस्कृत भाषा सारी भाषाओं का मूल है।**[1] अंग्रेजी सदृश भाषायें उससे परम्परा से उत्पन्न हुई हैं। **एक भाषा दूसरी भाषा का अपभ्रंश होकर उत्पन्न होती है।** **'वयम्'** इस संस्कृत शब्द में के 'यम्' को सम्प्रसारण[2] होकर **'वी'** यह शब्द उत्पन्न हुआ - उसी तरह 'पितर' से **'पेतर'** और **'फादर'**, **'यूयम्'** से **'यू'** और **'आदिम'** से **'आदम'** इत्यादि। **ऐसे अपभ्रंश कुछ नियमों के अनुकूल होते हैं और कुछ अपभ्रंश यथेष्टाचार से भी होते हैं। इसके विषय में विशेष कहना नहीं।**[3] ईश्वर में जैसा अनन्त आनन्द है उसी

१. इस विषय में 'वेदवाणी' वेदाङ्क सं० २०१७ में मेरा 'भाषा-विज्ञान और ऋषि दयानन्द' लेख पढ़ें। २. अर्थात् 'इ' ३. सब हिन्दी संस्करणों में—'इसके बारे में बुद्धिमानों को कहने की कुछ अधिक आवश्यकता नहीं है' पाठ हैं। हमारा पाठ मराठी अनुसारी है।

तरह संस्कृत-भाषा में भी अनन्तानन्द है। इस भाषा के सदृश मृदु, मधुर और व्यापक, सर्व भाषाओं की माता, ऐसी दूसरी कौन सी भाषा है?

अब यदि कोई कहे कि यह भाषा[1] एक ही देश की क्यों होनी चाहिए? तो देखो, संस्कृत-भाषा एक ही देश की नहीं है। सर्व भाषाओं का मूल संस्कृत में है। इसलिए सर्वज्ञान का मूल जो वेद, वे भी संस्कृत ही में हैं। जिस-जिस देश में संस्कृत-भाषा पहुंची, उस-उस देश के विद्वान् लोगों के मन का आकर्षण करती जाती है[2] और यह दूसरी भाषाओं के मातृ-स्थान में है, ऐसी योग्यता प्राप्त करती जाती है।[3]

फिर देखो कि वेद ही में की कुछ-कुछ मुख्य-मुख्य बातों का प्रचार जगत् के सारे देशों में चल रहा है। यहूदी लोग सदा वेदी रचते और यज्ञ करते थे, यह ज्ञान उन्हें कहां से प्राप्त हुआ था? उन्हें होता, उद्गाता, ब्रह्मा इनकी व्यवस्था के साथ यज्ञ करना चाहिए यह विदित नहीं था। इसमें कुछ विशेष भेद नहीं। हम आर्यों की रीतियों में उनसे भूल हुई। इसी तरह पारसी लोग भी अग्यारी[4] में अग्नि पूजा करते हैं। क्या यह आचार वेद मूलक नहीं है?

वेद में पक्षपात नहीं, यह स्पष्ट है। यहूदी लोग अन्य लोगों से द्वेष करना सीखे थे, मुसलमान लोग दूसरों को 'काफिर' कहते हैं

---

१. अर्थात् 'वेद की भाषा' २. फ्राइड्रिश श्लैगल, विल्हैल्म फान श्लैगल, हम्बोल्ड, शोपेन हाएर् प्रभृति प्राचीन योरोपियन विद्वानों ने, जिन पर यहूदी-ईसाई मत के पक्षपात का भूत सवार नहीं था, सबने संस्कृत वाङ्मय की भूरि प्रशंसा की। द्र० भारतवर्ष का बृहद् इतिहास भाग १, संस्करण २, पृ० ३६, ३७॥

३. अर्थात् विदेशी विद्वान् भी ऐसा मानने लगे हैं। मैक्समूलर से प्राचीन तथा समसामयिक पक्षपात शून्य योरोपियन विद्वान् ग्रीक लैटिन और इंगलिश परिवार की योरोपियन भाषाओं का मूल संस्कृत भाषा को मानते थे। यह यहूदी ईसाई मत पक्षपाती मैक्समूलर के 'अब इस बात को कोई नहीं मानता कि ग्रीक लैटिन और ऐङ्ग्लो सैक्सन भाषाएं संस्कृत से ही निःसृत हैं। कुछ दिनों पूर्व ऐसा माना जाता था' कथन से ही स्पष्ट है (द्र० हम भारत से क्या सीखें? पृष्ठ ४१, इलाहाबाद से १९६४ में प्रकाशित हिन्दी अनुवाद)। १. 'अग्यारी पारसियों की यज्ञशाला का नाम है।

और उनके धर्म-पुस्तकों में ऐसा करने की उत्तेजन[1] की गई है, परन्तु इस प्रकार के अभिमान के लिए वेदों में उत्तेजन[1] नहीं है। इसलिए वेद ईश्वर प्रणीत हैं ऐसा [सिद्ध] होता है।

(२) **द्वितीय प्रमाण**—वेद यह सुलभ[2] ग्रन्थ है। अर्वाचीन पण्डित अवच्छेदक-अवच्छिन्न पदों को घुसेड़ कर बड़े-चौड़े परिष्कार करते हैं। परन्तु उन परिष्कारों में केवल शब्द-जाल मात्र रहता है, विशेष अर्थ गाम्भीर्य्य नहीं होता। इस प्रकार के वेद ग्रन्थ नहीं हैं।

जब कोई कहे कि दुर्बोध के कारण परिष्कार में का काठिन्य पाण्डित्य-सूचक है, तो [आप जानते हैं कि जब][3] कौवे आपस में लड़ते हैं तब उनकी भाषा का अर्थ किसी को भी नहीं समझ पड़ता, तो क्या दुर्बोध के कारण काक-भाषा में पण्डित्य की सम्भावना होगी ? [कभी नहीं][4] अस्तु, वाक्सुलभता और अर्थ गांभीर्य्य, यही सामर्थ्य का प्रमाण है। ज्ञानप्राप्ति क्लेश विना होना यह ईश्वर-कृति का दर्शक है। यों ही "शक्यतावच्छेक शक्यतावच्छिन्न" कहने की जगह सुलभ शब्दों से जो भगवान् वात्स्यायनजी ने प्रतिपादन किया है, उसे देखो—

**प्रमातुः प्रमाणानि प्रमेयाधिगमार्थानीति शक्यप्राप्तिः ।**[5]

इसी सुलभता के कारण वात्स्यायन महापण्डित क्या आधुनिक शास्त्रियों की अपेक्षा गंवार[6] ठहराया जा सकता है ? नहीं। फिर वात्स्यायन की भाषा की अपेक्षा तो वेदों की भाषा लाख-दरजा सरल है।

(३) **तृतीय प्रमाण**—वेदों से अनेक विद्या और शास्त्र सिद्ध होते हैं। जैसे—

---

१. अर्थात् प्रेरणा।

२. मराठी में भी 'सुलभ' ही पाठ है। यहां इसका अभिप्राय 'सुगम' से है।

३. कोष्ठान्तर्गत पाठ सर्वत्र होता हुए भी मूल से अधिक है।

४. यह कोष्ठान्तर्गत पाठ स्पष्टता के लिए है।

५. न्याय वा० भाष्य १।१।३२॥

६. सब हिन्दी सं० में 'पागल' । मराठी पाठ 'वेडा' है, इसका अर्थ पागल और गंवार दोनों होते हैं। यहां 'गंवार' अधिक उचित है।

नमोऽस्तु रुद्रेभ्यो ये दिवि येषां वर्षमिषवः ।
तेभ्यो दश प्राचीर्दश दक्षिणा दश प्रतीचीर्दशोदीचीर्दशोर्ध्वाः ।
तेभ्यो नमो अस्तु ते नोऽवन्तु ते नो मृडयन्तु ते
यं द्विष्मो यश्च नो द्वेष्टि तमेषां जम्भे दध्मः ।।[1]

मनुष्यों के बनाए हुए पुस्तकों में एक ही विषय का प्रतिपादन रहता है। जैमिनिजी के सारे मत[2] का प्रवाह एक धर्म और धर्मी इस विषय में विचार करते-करते पूर्ण हुआ। भगवान् कणाद के मन का ओघ[3] षट् पदार्थों के विवेचन के विचार ही में समाप्त हुआ। इसी तरह वैद्यक ग्रन्थ, व्याकरण-भाष्य और योग-शास्त्र की व्यवस्था लगाने में भगवान् पतञ्जलिजी की सारी आयु बीती[4] परन्तु वेद ये अनन्त विद्या के अधिकरण हैं, इसलिए वेद मनुष्य कृत नहीं हैं; किन्तु ईश्वर प्रणीत ही हैं। अब सारी विद्याओं के अधिकरण वेद हैं अर्थात् वेद में सारी विद्याओं के मूलतत्त्वों का दिग्दर्शन मात्र है। उदाहरणार्थ देखें—

वाराह्योपानहोपनह्यामि०[5]
सहस्रारित्रां शतारित्रां नावमित्यादि०[6]
एका च मे तिस्रश्च मे पञ्च च मे०[7]

प्रथम उद्धरण में रचना विशेष[8] का निरूपण किया हुआ है, दूसरे में नौका-शास्त्र का निरूपण किया है और तीसरे में गणित-शास्त्र का निरूपण बतलाया है।

---

१. यजु० १६।६४।।

२. मराठी सं० में 'सर्व मताचा ओघ' पाठ है। अगले वाक्य में 'मनाचा ओघ' पाठ है। अतः हमारे विचार में पूर्व वाक्य में भी 'सर्व मनाचा ओघ' पाठ ही होना चाहिए। तदनुसार अर्थ होगा 'जैमिनिजी के मन का सारा प्रवाह।' ३. 'ओघ' मराठी शब्द है, इसका अर्थ प्रवाह है।

४. लोक में यह किंवदन्ती है कि आयुर्वेदीय चरक संहिता, व्याकरण-महाभाष्य और योग-शास्त्र का रचयिता एक ही पतञ्जलि है। यह कथन उक्त किंवदन्ती के अनुसार है। पर यह किंवदन्ती अशुद्ध है। इस विषय के विशेष परिज्ञान के लिए हमारा सं० व्या० शास्त्र का इतिहास भाग १, पृष्ठ—३१६—३१८ संस्करण २ देखें। ५. अनुपलब्धमूल।

६. 'शतारित्रां नावम्' इत्यादि पाठ ऋ० १।११६।५ में मिलता है।

७. यजु० १८।२४।। ८. उपानह्=जूते की रचना।

अब यदि कोई पूछे कि ईश्वर ने सब विद्याओं के मूल तत्त्व ही क्यों प्रकाशित किए और साद्यन्त विद्या और कला का क्यों विवरण नहीं किया ? तो उसमें मेरा यह कहना है कि जैसे ईश्वर ने मनुष्य-मात्र के बुद्धि व्यापार का, उसी तरह बुद्ध्युन्नति का भी अवकाश रखा।

(४) **चतुर्थ**—कोई-कोई ऐसी शंका भी करते हैं कि वेद अनेक पुरुष घटित हैं, तो इसका यह उत्तर है कि यदि अनेक पुरुष घटित वेद होते तो वेदों में [जो] एकवाक्यतादि गुण हैं, उनकी व्यवस्था कैसी लगाओगे ?[1]

पूर्वकाल में भिन्न-भिन्न विद्यायें भारत-खण्ड में वेदों के कारण प्रसिद्ध थीं। जैसे विमान विद्या, अस्त्र-विद्या, इत्यादि। इन विषयों के पुस्तक नष्ट होने से वे विद्यायें भी नष्ट हो गईं। मुसलमानों ने लकड़ी को जलाने की जगह पुस्तकों को जलाया। जैनियों ने भी ऐसा ही अनर्थ किया। सन् १८५७ के साल के लगभग जब दंगा-फसाद हुआ था, उस समय किसी एक यूरोपियन ने अमृतराव पेशवे के भारी पुस्तकालय में आग लगा दी थी—ऐसी दन्त-कथा है। इस पर विचार करो कि कितनी विद्या नष्ट होती आई है।

उपरिचर नामक राजा था। वह सदा भूमि को स्पर्श न करता हुआ हवा ही में फिरा करता था। पहले के [जो] लोग लड़ाइयां लड़ते थे, उन्हें विमान-रचने की विद्या भली प्रकार विदित थी। मैंने भी एक विमान-रचना का पुस्तक देखा है।[2] भाई! उस समय

---

१. अर्थात् अनेक व्यक्तियों के द्वारा रचित ग्रन्थ में एक वाक्यता, समान भाषा वा लेखन शैली नहीं होती।

२. यह कौन सा पुस्तक था, इस पर कहीं से कोई प्रकाश नहीं पड़ता। हां, इन दिनों भारतीय विद्वानों की खोज से 'भारद्वाज' कृत विमान-शास्त्र का कुछ अंश प्रकाश में आया है। यह अतिप्राचीन और महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। इसके हिन्दी अनुवाद सहित प्रकाशन करने का श्रेय श्री स्वामी ब्रह्ममुनिजी को है। सन् १८७५ तक, जब ये व्याख्यान दिए गए थे, योरोप में विमानों का प्रचलन तो क्या उसके नमूने का भी निर्माण नहीं हुआ था। यह तथ्य ध्यान देने योग्य है। अनेक योरोप-भक्त स्वामी दयानन्द पर आक्षेप लगाते हैं कि उन्होंने योरोपीय विज्ञानोन्नति को ध्यान में रखकर उसे हठात् वेद से दिखाने की चेष्टा की है।

दरिद्रों के घर में भी विमान थे। [भला सोचें कि] उस व्यवस्था के सन्मुख रेलगाड़ी की प्रतिष्ठा क्या हो सकती है।

(५) **पञ्चम**—वेद सनातन सत्य हैं, इससे उनका सामर्थ्य भी बहुत बड़ा है। देखो शार्मण्य (जर्मन) देश के लोग वेदों का अवलोकन कर उनकी कीर्ति और गुणानुवाद गा रहे हैं। इसी तरह सब देशों के विद्वानों के मन का आकर्षण वेद के सत्य के सामर्थ्य से हो रहा है,[1] सारांश यह है कि सत्यता, एकवाक्यता, सुगम रचना, भाषा-लावण्य, निष्पक्षपातता, सर्व विद्यामूलकत्व, ये गुण वेदों ही में केवल सम्भावित होते हैं। इसी से वेद ईश्वर-प्रणीत हैं। इन दिनों हमारे अंग्रेजी पढ़े हुए लोग अंग्रेजी ग्रन्थों की लटपट देखकर वही सच है, ऐसा मानते हैं, सो यह ठीक नहीं है। [उधर] हमारे बड़े भाई शास्त्री लोग तो परम्परा न छोड़ने के विषय में हठ करके बैठे हैं। यह भी ठीक नहीं, क्योंकि रेल में प्रवास करते समय उनकी परम्परा का हठ किधर जा घुसता है? क्या बाप अन्धा हो तो पुत्र को भी अपनी आंखें फोड़ लेनी चाहियें? मतलब [यह है कि][2] इतनी परम्परा को पकड़ रखने से धर्म प्रबन्ध में बड़ी गड़बड़ मच गई है। इस गड़बड़ को विचारने से कलेजा धड़कने लग जाता है।

देखो! चारों ओर जाति-विभाग होकर हम निर्बल हो गए हैं। पहले आर्य लोगों में शतघ्नी अर्थात् तोपें भी थीं और भुशुंडी अर्थात् बन्दूकें भी थीं।[3] यह सब हमारा बल किधर चला गया? आग्नेय अस्त्रादिकों का लोप कैसे हुआ? आजकल के पण्डित लोग ऐसा कहते हैं कि पहले केवल मन्त्रोच्चार के सामर्थ्य से आग्नेयास्त्रादि निर्माण होते थे; परन्तु ऐसा नहीं है। मन्त्रों के कारण आग उत्पन्न होती थी, यदि ऐसा मानें तो मन्त्र बोलने वाला स्वयं कैसे नहीं जलता था? अतः ऐसा नहीं है। मन्त्र अर्थात् विशेष अक्षर आनुपूर्विक अर्थात् शब्दों में और अर्थों में संकेत-मात्र सम्बन्ध है और

---

१. द्र० इसी व्याख्यान में पृष्ठ ३९ की टिप्पणी १।

२. यह कोष्ठान्तर्गत पाठ स्पष्टता के लिए आवश्यक है।

३. भुशुण्डी=बन्दूक और शतघ्नी=तोप का वर्णन रामायण महाभारत आदि ग्रन्थों में बहुत्र मिलता है। शुक्रनीतिसार अ० ४ श्लोक १९५–२०० तक लघुनालिकास्त्र तथा बृहन्नालिकास्त्र के नाम से इनका उल्लेख मिलता है। इसके आगे अग्निचूर्ण=बारूद बनाने का विस्तार से वर्णन किया है।

[दाहक] सामर्थ्य नहीं। जैसे अग्नि शब्द में दाहकत्व नहीं हैं तद्वत् मन्त्र जपने में कोरा समय खोना है। व्रतबन्ध (जनेऊ) के समय लड़के का अल्प सामर्थ्य रहने से एक ही मन्त्र उसे वार-बार रटना पड़ता है। इससे यह मन्त्र का एक सच्चा विनियोग नहीं है। मन्त्र का अर्थ है विचार। राजमन्त्री कहने से विचार करने वाला, यही सत्य अर्थ होगा। यदि यह अर्थ न मानो तो राजमन्त्री वा अमात्य का, राजा का माला लेकर जप करने वाला ऐसा अर्थ करना पड़ेगा, तो मन्त्री शब्द का अर्थ जप करने वाला नहीं, किन्तु विचार करने वाला ही होता है। वेद-मन्त्र का सच्चा विनियोग करना अर्थात् बुद्धि वैशद्य, बुद्ध्युन्नति, बुद्धि-प्रकाश, बुद्धि-सामर्थ्य को बढ़ाना यह है। इस प्रकार का सामर्थ्य पहले आर्यों में था। वे एक ही मन्त्र को लेकर जपने नहीं बैठते थे; परन्तु अनेक मन्त्रों की मीमांसा करते थे। इसीलिए वारुणास्त्र, आग्नेयास्त्रादि उन्हें विदित थे अर्थात् पदार्थों के गुणों को जान उनकी विशेष योजना वे करते थे। विशल्यौषधि नामक उन्हें एक औषधि विदित थी,[३] जिससे कैसा ही जख्म क्यों न हो इस औषधि से झट भर आता था। पहले बंगाल में आर्य लोगों की वैद्यक विद्या की लोग हंसी उड़ाते थे। परन्तु डाक्टर महेन्द्रनाथ सरकार सदृश विद्वान् पण्डित ने चरक, सुश्रुत-सदृश ग्रन्थों का उज्जीवन किया, जिससे अंग्रेजी सीखे हुए लोगों का भ्रम दूर हुआ। महेन्द्रनाथ ने प्राचीन आर्य ग्रन्थों का उज्जीवन करने के लिए बहुत-सा धन इकट्ठा करने का प्रयत्न चलाया है, सो यह उनका भूषण है, अस्तु। पदार्थ-ज्ञान के विषय में वेदों में बड़ी दक्षता है।[१]

अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम्।
दुदोह यज्ञसिद्ध्यर्थमृग्यजुः सामलक्षणम्॥[२]

---

१. वेदों में प्रत्येक पदार्थ के वर्णन में विशिष्ट शब्दों के प्रयोग द्वारा बड़ी सूक्ष्मतावर्ती है। एक-एक विशेषण और विभिन्न नाम उस-उस पदार्थ के सूक्ष्म भेद का निदर्शन कराते हैं। निघण्टु में जल के १०० नाम पढ़े हैं, वे जल के १०० प्रकारों वा अवस्थाओं के वाचक हैं न कि जल के ही सभी पर्याय हैं। इसीलिए मीमांसकों में "अन्याय्यश्चानेकशब्दत्वम्" (एक पदार्थ के लिए अनेक शब्दों का व्यवहार अन्याय्य है।) यह न्याय अद्यावधि प्रसिद्ध है।

२. मनु० १।२३॥

सृष्ट पदार्थों के विवेचन करने के लिए, उसी तरह ईश्वर के ज्ञान-प्राप्त्यर्थ बुद्धि-सामर्थ्य को सम्पादन करना, यह वेदाध्ययन का प्रयोजन है। वेदोत्पत्ति ब्रह्मा से हुई और व्यासजी ने संग्रह अर्थात् संहिता बनाई, ऐसा आजकल के पण्डित लोग कहते हैं, परन्तु भाई ! इसमें उनकी भूल है; क्योंकि मनु ने लिखा है कि ब्रह्माजी ने अग्नि, वायु, आदित्य और अङ्गिरा इन चार ऋषियों से वेद सीख फिर आगे वेद का प्रचार किया। ब्रह्माजी का चतुर्मुख ऐसा नाम है। इससे यह नहीं समझना चाहिए कि सचमुच उनके चार ही मुख होंगे। यदि सत्य में ऐसे चार मुख होते तो बेचारे ब्रह्माजी को बड़ा ही दुःख हुआ होता और फिर बेचारे सुख से कैसे सोते ? तो ऐसा नहीं है, किन्तु **'चत्वारो वेदा मुखे यस्य इति चतुर्मुखः'** ऐसा समास करना चाहिए। प्रथमारम्भ में ईश्वर-ज्ञान से इन चार ऋषियों के ज्ञान में वेद प्रकाशित हुए और उनसे ब्रह्माजी ने सीखे और पश्चात् उन्होंने सारी दुनिया भर में फैलाये, और उनसे मनुष्यों को ज्ञान प्राप्त हुआ। इसलिए उनका वेद ऐसा नाम है और पहले ऋषि लोग एक दूसरे से सुनते आए, इसलिए श्रुति ऐसा वेदों का नाम है।

अग्नि, वायु, आदित्य, अङ्गिरा इन चार ऋषियों को वेद प्रथम प्राप्त हुए। इस पर कोई कहेगा कि ये आदि में चार ही ऋषि क्यों थे, एक या अधिक क्यों न थे, तो ये शंकायें पांच या तीन भी होते, तब भी बनी रहतीं। यह अशोकवनिका न्याय[1] होगा।

अब कोई कहे कि वेद आधुनिक हैं, नित्य नहीं हैं; क्योंकि ब्रह्म-देव के मन में ज्ञान-लहर उत्पन्न हुई, और उसी समय से वेद की परम्परा चल सकी है, फिर नित्य कैसे ? सो भाई ! इस प्रकार नहीं है। ईश्वर का अपूर्व ज्ञान है, और ज्ञान-रचना नित्य है, सृष्टि का तथा वेदों का आविर्भाव तिरोभाव ही केवल [होता] है, क्योंकि—

**सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत् ।[2]**

---

१. अशोकवनिका न्याय का भाव यह है कि रावण ने सीता को अशोक-वन=अशोकवाटिका में नजरबन्द रखा, उस पर कोई कहे कि अशोकवन में ही क्यों रखा, अन्यत्र क्यों नहीं रखा ? यह प्रश्न अशोकवन से अन्यत्र भी सीता को रखा जाता, तब भी उत्पन्न होता। यही स्थति प्रकृत्त प्रसंग में है यह वक्ता का अभिप्राय है।

२. ऋ० १०।१९०।३ ॥ सब हिन्दी सं० में (ऋ० सं० अ० ८। व० ४८) पाठ है।

इत्यादि वचन ईश्वरीय नित्य ज्ञान के प्रमाण हैं।

ब्रह्माजी के पीछे विराट् उत्पन्न हुआ, फिर वशिष्ठ, नारद, दक्ष, प्रजापति, स्वायंभुव मनु आदि हुए। इन ऋषियों के मन में ईश्वर ने प्रकाश किया।[1]

अब यह व्याख्यान पूर्ण करने के पूर्व वेद-विषय में साधारण विचार करना चाहिए।

कोई-कोई कहते हैं कि चांद, सूरज आदि भूतों की पूजा वेदों में उपदिष्ट है; परन्तु यह कहना बिलकुल सम्भव नहीं।

(शुक्ल[2] यजुर्वेद)

तदेवाग्निस्तदादित्यस्तद् वायुस्तदु चन्द्रमाः।
तदेव शुक्रं तद् ब्रह्म ता आपः स प्रजापतिः॥[3]

तथा—

इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान्॥
एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति [अग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः]॥[4]

अग्नि, इन्द्र, वायु ये सब परमेश्वर ही के नाम हैं। इसलिए अनेक देवताओं का वाद बिलकुल ही सम्भव नहीं।

प्रशासितारं सर्वेषामणीयांसमणोरपि।
रुक्माभं स्वप्नधीगम्यं विद्यात् तं पुरुषं परम्॥
एतमग्निं वदन्त्येके[5] मनुमन्ये प्रजापतिम्।
इन्द्रमेकेऽपरे प्राणमपरे ब्रह्म शाश्वतम्॥[6]

---

१. यहां निश्चय ही पाठ भ्रष्ट हुआ है। क्योंकि स्वामी दयानन्द सरस्वती 'अग्नि आदि चार ऋषियों के मन में ही ईश्वर द्वारा वेद का प्रकाश हुआ' ऐसा मानते हैं। इस व्याख्यान में भी पूर्वत्र ऐसा ही वर्णन किया है। अथवा 'प्रकाश किया' का अभिप्राय 'मन्त्रार्थदर्शन कराया' से हो सकता है।

२. द्रष्टव्य पूर्व पृष्ठ १० टि० २॥ ३. यजु० ३२।१॥

४. ऋ० १।१६४।४६॥

५. यही पाठ स० प्र० प्रथम समुल्लास में भी है। उत्तरवर्ती कतिपय संस्करणों में 'एतमेके वदन्त्यग्निम्' पाठ भी मिलता है। यह संशोधक प्रमादजन्य है। ६. द्र० मनु० १२।१२२, १२३॥ पूर्व टिप्पणी ५ भी द्रष्टव्य है।

परिच्छेद, प्रकार, विकार इत्यादि सम्बन्ध से एक ही आत्मा के भिन्न-भिन्न नाम हो सकते हैं।

कोई-कोई कहते हैं कि वेदों में बीभत्स[1] कथा भरी हुई हैं। 'माता च ते पिता च ते'[2] इस वचन पर महीधर ने भाष्य कर बड़ा ही बीभत्स रस उत्पन्न किया है। 'गर्भे' के स्थान पर वर्ण-विपर्यास कर 'भगे' यह शब्द निकाला है, परन्तु इस सम्बन्ध में शतपथ ब्राह्मण को देखो—

**वृक्ष वृक्षो राज्यं भगश्रीः स्पसो राष्ट्रं श्रीर्वा वृक्षस्याग्रम्।[3]**

इस प्रकार राष्ट्र के स्थान पर इस वचन की योजना करने से बीभत्सपन नहीं रहता।[4]

इसी तरह पुराणों में काश्यपीय प्रजा का वर्णन है। मरीचि का पुत्र कश्यप है, दक्ष की साठ कन्याओं में से तेरह कन्याओं के साथ कश्यप का विवाह हुआ, इस प्रकार का वर्णन किया हुआ है। इस कथा के लिए वेदों में कहीं भी आधार नहीं है। कश्यप अर्थात् आद्यन्त के विपर्यास से 'पश्यकः'[5] परमात्मा का नाम तो हो सकता है।

**पश्यकः[5] सर्वदृक् परमात्मा गृहीतः।[6]**

इसी प्रकार किसी ने कोई कथा करने के लिए 'ब्रह्मोवाच' लगाकर कथा बना अनेक पुराणों का पाखण्ड रचा है। इस प्रकार का दुष्ट उद्योग आधुनिक सम्प्रदायी लोगों ने तो बहुत ही किया है।

**ब्रह्मोवाच**

**टका धर्मष्टका कर्म टका हि परमं पदम्।**
**यस्य गृहे टका नास्ति हा टका टकटकायते॥**

---

१. मराठी भाषा में 'बीभत्स' शब्द का अर्थ अश्लील होता है।

२. यजु० २३, २४॥

३. द्र० शत० १३।२।६।७॥ पूना-प्रवचन में यहां मूलपाठ भ्रष्ट हो गया है। स्वामी दयानन्द का संकेत इस मन्त्र के शतपथ १३।२।६।७ में व्याख्यात अंश की ओर ही है।

४. इस मन्त्र का ठीक अर्थ जानने के लिए यजुर्वेद-भाष्य (स्वा० दयानन्द) तथा ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका 'भाष्य-करण शंकासमाधान' प्रकरण देखना चाहिए।

५. यहां 'कः पश्यः' लेखक प्रमाद जन्य अपपाठ है।

६. द्रष्टव्य—कश्यपः पश्यको भवति यत्परिपश्यति सौक्ष्म्यात्। तै० आ० १।८॥

इस सम्प्रदाय का बाजार आजकल खूब गरम है। इसके कारण जो दूकानदारी प्रारम्भ हुई है उसे सम्प्रदायी लोग क्यों कर छोड़ेंगे। यजमान की चाहे तीन जन्म[१] तक की भी हानि हो तो उनका क्या गया? इसलिए जब सब स्त्री-पुरुष सर्वत्र वेदों का अवलोकन करेंगे, तब इन सम्प्रदायियों की लटपट[२] बन्द होगी, तब ही कण्ठी द्वारा वैकुण्ठ मिलने का सुगम मार्ग बन्द होगा। जो एक ही कण्ठी से बैकुण्ठ मिल जाय तो विसाती को कुल कण्ठियों की पेटियां गले में लटकाने से संसार में क्यों सुख नहीं होता? चन्दन, तिलक और छापों से यदि स्वर्ग मिल जाय तो सारे मुंह पर चन्दन लीपने से क्यों न सुख मिले? [इसलिए भाई! सोचो][३], चन्दन, तिलक, कण्ठी ये सब पाखण्ड सम्प्रदायी लोगों का द्रव्य-हरण करने के लिए हैं। ये सच्चे तीर्थ नहीं हैं। सच्चे तीर्थ कौन से हैं सो इसके विषय वचन हैं—

अहिंसन् सर्वभूतान्यत्र तीर्थेभ्यः।[४]
सतीर्थ्यः सब्रह्मचारी[५] विद्याव्रतस्नातः[६]॥

ब्रह्मचारी पुरुष विद्यास्नात, व्रतस्नात होते थे इससे वेदविद्या ही मुख्य तीर्थ है।

ओम् शान्तिः शान्तिः शान्तिः।



१. सब हिन्दी सं० में क. ख. ग. 'तीन क्या दश जन्म' पाठ है। हमारा पाठ मराठी सं० अनुसारी है।

२. यह मराठी का शब्द है, इसका अर्थ है—तिकड़म, चालाकी, धांधली, गड़बड़ी।

३. यह पाठ सभी हिन्दी संस्करणों में है, परन्तु मूल में नहीं है।

४. छा० उ० ८।१५।१॥

५. ये दोनों पद 'तीर्थे ये, चरणे ब्रह्मचारिणि' (अष्टा० ६।३।८७, ८६) पाणिनीय सूत्रों के क्रमशः उदाहरण हैं। ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका का ग्रन्थप्रामाण्याप्रामाण्य प्रकरण इस विषय में विशेष द्रष्टव्य है।

६. द्र० पारस्कर गृह्य २।५।३२॥

# छठा प्रवचन

## जन्म-विषयक

[बुधवार[1] ता० १७ जुलाई १८७५* को स्वामी दयानन्द सरस्वती ने विज्ञापन के अनुसार बुधवार पेठ में भिड़ें के बाड़े में ता० १७ जुलाई के दिन रात्रि में आठ बजे दिए जन्मविषयक व्याख्यान का सारांश—]

ओ३म् भद्रं कर्णेभिः शृणुयाम देवा भद्रं पश्येमाक्षभिर्यजत्राः ।
स्थिरैरङ्गैस्तुष्टुवांसस्तनूभिर्व्यशेमहि देवहितं यदायुः ।।[2]

आज के व्याख्यान का विषय 'जन्म' यह है। अब जन्म का अर्थ क्या है इसका लक्षण प्रथम करना चाहिए। शरीर के व्यापार और क्रिया करने योग्य परमाणुओं का संघात जब बनता है तब जन्म होता है, अर्थात् सब साधनों से युक्त होकर क्रिया-योग्य जब शरीर होता है, तब जन्म होता है। सारांश यह है कि इन्द्रिय और (प्राण) अन्तः-करण ये शरीर के मध्य जब उपयुक्त होते हैं तब जन्म होता है।

---

१. १७ जुलाई को 'शनिवार' था। पांचवें प्रवचन में १३ जुलाई 'बुधवार' छपा है वह भी अशुद्ध है। उस दिन 'मंगलवार' था। सम्भवतः दोनों स्थानों पर 'बुधवार' लिखने की भूल का कारण अगले वाक्य में 'बुधवार-पेठ' का निर्देश होना है।

*आषाढ़ शुक्ला १४ सं० १९३२ ।।

२. यजुर्वेद २५।२१ ।। क. ख. ग. में मन्त्र का पता 'ऋ० सं० मं० १। अनु० १४। सू० ८९। मं० ८' छपा है। वै० यं० मुद्रित मराठी संस्करण में सम्पादक ने कोष्ठ में (ऋक् संहिता १।८९।८ ।।) ऐसा पता छापा है। सभी का मन्त्रस्थल-निर्देश अशुद्ध है। मराठी सं० में 'तुष्टुवांसस्तनूभिर्व्यशेमहि' पाठ छपा है। ऋ० सं० का पाठ 'व्यशेम' है। यजुः सं० में 'तुष्टुवाँ॑ऽसस्तनूभिर्व्य-शेमहि' पाठ है। द्र० व्याख्यान ३ के आरम्भ की टि० २। सभी हिन्दी संस्करणों में ऋग्वेद का पता देते हुए और ँकार का निर्देश करते हुए यजुः का पाठ ही दिया है।

जन्म अर्थात् शरीर और जीवात्मा इनका संयोग, अर्थात् शरीर और जीवात्मा इनका वियोग मरण कहलाता है।[१]

अब इस जन्मान्तर के विषय में अनेक मत हैं। कोई कहते हैं कि मनुष्य का एक ही जन्म है अर्थात् मरने के पश्चात् फिर पुनर्जन्म नहीं होता। कोई कहते हैं कि जन्म अनेक हैं अर्थात् मनुष्य को मरने पर फिर दूसरे जन्म [प्राप्त होते] हैं।

हमारा सिद्धान्त—मनुष्य का पुनर्जन्म है अर्थात् जन्म अनेक हैं—ऐसा है।

एकजन्मवादियों के और अनेक जन्मवादियों के कथन में बहुत-सी युक्ति-प्रयुक्तियों का आधार है। अब उन युक्ति-प्रयुक्तियों का विचार करें। **'गतानुगतिको लोकः'** इस न्याय[२] से परम्परागत ज्ञान का स्वीकार करना यह विद्वानों को उचित नहीं, तर्क-वितर्क करके निर्णय करना, यह विद्वानों का मुख्य कर्त्तव्य है।

एकजन्मवादी ऐसा पूर्वपक्ष करते हैं कि इस जन्म के पूर्व दूसरा जन्म होता तो उस जन्म का हाल कुछ भी तो स्मरण रहना चाहिए था और जब कि पूर्व जन्म का कोई स्मरण ही नहीं है तो इससे पूर्व जन्म न था, यही कहना ठीक है।

इस पूर्वपक्ष का समाधान हम यों करते हैं कि जीव का ज्ञान दो प्रकार का है—एक स्वाभाविक और दूसरा नैमित्तिक है। स्वाभाविक ज्ञान नित्य रहता है और नैमित्तिक ज्ञान को घटती-बढ़ती, न्यूनाधिक और हानि-लाभ आदि ये सब प्रसंग आते हैं। इसका दृष्टान्त—जैसे अग्नि में 'दाह करना' यह स्वाभाविक धर्म है अर्थात् यह धर्म तो अग्नि के परमाणुओं में भी रहता ही है। यह उसका निज धर्म उसे कभी भी नहीं छोड़ता। इसलिए अग्नि की दाहक-शक्ति का जो ज्ञान है वह स्वाभाविक ज्ञान समझना चाहिए। फिर भी [अग्नि के] संयोग के कारण जल में उष्णता यह धर्म उत्पन्न होता है; और वियोग होने से वह उष्णता धर्म नहीं रहता। इसलिए जल के उष्णता

---

१. सब हिन्दी सं० में "जीवात्मा का संयोग, तो इससे स्पष्ट है कि शरीर और जीवात्मा का वियोग भी मरण कहलाता है" पाठ है। हमारा पाठ मराठी सं० अनुसारी है।

२. अर्थात् साधारण जन अन्य लोगों के पीछे चलने वाले होते हैं।

विषय का जो ज्ञान है वह नैमित्तिक ज्ञान है, जल में शीतलता विषय का जो ज्ञान है वह स्वाभाविक ज्ञान होता है। अब जीव को—"मैं हूं" अर्थात् 'अपने अस्तित्व का' जो ज्ञान है वह स्वाभाविक ज्ञान है; परन्तु चक्षु, श्रोत्र इत्यादि इन्द्रियों से जो ज्ञान उत्पन्न होता है; वह आत्मा का नैमित्तिक ज्ञान है। यह नैमित्तिक [ज्ञान] तीन कारणों से उत्पन्न होता है—देश, काल और वस्तु। इन तीनों का जैसा-जैसा कर्मेन्द्रियों के साथ सम्बन्ध होता है वैसे-वैसे संस्कार आत्मा पर होते हैं। अब जैसे-जैसे ये निमित्त निकल जाते हैं वैसे-वैसे इस नैमित्तिक ज्ञान का नाश होता है, अर्थात् पूर्व जन्म का देश, काल, शरीर का वियोग होने से उस समय का नैमित्तिक ज्ञान नहीं रहता। इसको छोड़ इस विचार में एक बात और ध्यान में रखने योग्य है कि ज्ञान का स्वभाव ऐसा है कि वह अयुगपत् क्रम से होता है अर्थात् एक ही समयावच्छेद करके आत्मा के बीच दो तीन ज्ञान एकदम स्फुरित हो सकते नहीं। इस नियम की लापिका[1] से पूर्वजन्म के विस्मरण का समाधान भली-भांति हो जाता है। इस जन्म में "मैं हूं" अर्थात् अपनी स्थिति का ज्ञान आत्मा को ठीक-ठीक रहता है, इसीलिए पूर्वजन्म के ज्ञान का स्फुरण आत्मा को नहीं होता।

फिर इसी जन्म ही में कैसी-कैसी व्यवस्था होती है इसका ही विचार करे। मैं ही जो इतना भाषण कर चुका हूं, उस भाषण का उसी तरह उस सम्बन्ध के मनोव्यापार का, सब परम्पराओं का मुझे स्मरण कहां है? भाषण के स्थूलावयव का तो स्मरण है; परन्तु बोलते-ही-बोलते सूक्ष्म अवयवों का विस्मरण हो गया है। इससे मैंने भाषण नहीं किया, ऐसे मानते नहीं बनता। दूसरा बाल्यावस्था में जो बातें हुईं उनका अब विस्मरण हुआ है। इससे बाल्यावस्था थी ही नहीं—ऐसा मानते नहीं बनता। पुनरपि जाग्रत अवस्था में जिन-जिन बातों का स्मरण रहता है, उन-उन बातों का निद्रा में सर्वथैव विस्मरण होता है। इन सब कारणों से यह सिद्ध होता है कि पूर्व जन्म का स्मरण नहीं होता, इतने ही से पूर्व जन्म की असम्भवता सिद्ध नहीं होती। दो जन्म के बीच मृत्यु आ फंसी है और मृत्यु होना अर्थात् महाव्यावृत अन्धकार के बीच में गिरना है।

---

१. द्र० पूर्व पृष्ठ ४ टि० ३॥






१२. विवाह—इस संस्कार का आगे जब इतिहास विषय में व्याख्यान देंगे, उस समय विचार करेंगे। इन दिनों मुहूर्त्तादिक के विषय में जो आडम्बर मचा रखा है यह केवल बलात्कार (जबर-दस्ती) है।

व्यर्थ ही कालक्षेप न हो और नियमित समय पर सब वार्त्ता हो, इसलिए कालनियम में ध्यान अत्यावश्यक है, परन्तु उसी के शास्त्रार्थ में व्यर्थ टांय-टांय करना अनुचित है। इसी प्रकार पहले आर्य लोग स्वयंवर करते थे। एक नाड़ी आई, और मनुष्यगण आ घुसा और अमुक ग्रह नहीं मिला और फलानी राशि टेढ़ी हुई इत्यादि गपोड़े उन दिनों में नहीं थे।

१३. गार्हपत्य[1]—गहस्थाश्रम में पञ्चमहायज्ञ करने पड़ते हैं इसका विचार भी आगे इतिहास विषय में व्याख्यान देते समय करेंगे।

१४. वानप्रस्थ—पुत्र का बेटा होते ही गृहस्थाश्रम में वास करने वाला गृहस्थी वानप्रस्थाश्रम धारण करे, ऐसी योजना थी। वान-प्रस्थाश्रम में धर्माधर्म और सत्यासत्य के विषय में निर्णय होता रहता था, क्योंकि विचार के लिए समय मिले और गुण दोष का निर्णय करने में आवे, इसलिए वानप्रस्थाश्रम की योजना की है।

१५. संन्यास—धर्म की प्रवृत्ति विशेष हो और जनहित करने में आवे, इसलिए यह आश्रम है।

१६. अन्त्येष्टि—आश्वलायन सूत्र में इस संस्कार का वर्णन किया है। आजकल हमारे देश में अन्त्येष्टि के तीन प्रकार जारी हैं। कोई तो जलाते हैं वा कोई जंगल में डाल आते हैं और तीसरे जल समाधि देते हैं।

प्राचीन आर्य लोगों में अन्त्येष्टि यज्ञ है। उसमें दहन प्रकार मुख्य है। अब मुर्दे को गाड़ने वाले ऐसी शंका करें कि जलाना बड़ी निष्ठुरता है, परन्तु मुसलमान आदिकों को विचार करना चाहिए कि मुर्दे को जमीन में गाड़ने से रोग की उत्पत्ति होती है।

कोई-कोई ऐसी शंका करेगा कि जल में देह डालने से मच्छियां

---

१. यह स्वतन्त्र संस्कार नहीं है। संस्कारविधि में 'कर्णवेध' का निर्देश किया है। इस प्रकार १६ संख्या यहां बताई है। विवाह के पश्चात् गृहकर्म के प्रकरण को वहां भी संस्कार संज्ञा दी है, पर उसे संस्कार मानने पर १७ संख्या हो जाती है।

उसे खाती हैं, तो क्या यह परोपकार नहीं है; परन्तु जल बिगड़ता है इसका भी तो विचार करना चाहिए। गंगा सदृश महान् नदियों में प्रेतों [की अस्थि-भस्म आदि] को डालने से जल में विकार उत्पन्न होता है, तो फिर छोटी-मोटी नदियों की तो कथा ही क्या है। अब गंगा में हड्डियां ले जाकर बहुत से लोग डालते हैं, तो बतलाओ यह कितना भारी भोलापन है ? मरे हुए प्राणी की देह मृत्तिका है। उसे गङ्गा में डालने से क्या लाभ होगा ? वन में फेंकने[1] से भी दुर्गन्धि उत्पन्न होकर रोग उत्पन्न होता है, इसे कहने की कोई आवश्यकता नहीं है।

इससे प्राचीन आर्य लोगों ने दहन-विधि ही को मुख्य माना था और यही ठीक है। वे श्मशानभूमि में एक वेदी बनाया करते थे और उसे पक्की ईंटों से बांधते थे और फिर उसमें मृत देह को जलाते समय बीस सेर घृत डालकर चन्दनादि सुगन्धित पदार्थ भी डालते थे। शुक्ल यजुर्वेद ३९वें अध्याय में इसका वर्णन किया है।[2]

आजकल अन्त्येष्टि संस्कार यथाविधि नहीं होता, नाम-मात्र होता है। अलबत्ता कट्टहाओं[3] की चैन उड़ती है, सो यह जबरदस्ती है। सबों को उचित है कि फिर संस्कारों के विषय का सुधार करें जिससे कल्याण हो।

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः।

---

१. यहां जंगल में भस्म डालने से अभिप्राय नहीं है, अपितु मृतक को जंगल में छोड़ने से है। द्रष्टव्य इसी प्रकरण का आदि भाग (पृष्ठ ८०)।

२. अर्थात् इस अध्याय का अन्त्येष्टि में विनियोग है। श्रौत-कर्म में यह अध्याय प्रवर्ग्य के 'महावीर' पात्र के निर्माण में विनियुक्त है। एक ही प्रकरण विभिन्न क्रियाओं में विनियुक्त होता है, यह श्रौत-सूत्रों के अध्ययन से स्पष्ट है। अनेक आधुनिक विद्वान् जो ब्रह्मपारायणादि अश्रौत यज्ञ कराते हैं वे यजुर्वेद पारायण यज्ञ में इस अध्याय को छोड़ देते हैं। वे समझते हैं कि ये अन्त्येष्टि प्रकरण के मन्त्र हैं, इनके पाठ से यजमान का अनिष्ट होगा, परन्तु ये अल्पज्ञ यह नहीं जानते कि श्रौत-कर्म में यह अध्याय अन्त्येष्टि में विनियुक्त ही नहीं है। इस प्रकरण में एक और भी विचारणीय बात है कि वेदों में सभी कर्मों का वा विषयों का उल्लेख है तब वे अन्त्येष्टि से अतिरिक्त अन्य अप्रासंगिक प्रकरणों का पाठ क्यों करते हैं ? अतः इस प्रकार के विचार अज्ञानमूलक हैं।

३. अर्थात् महाब्राह्मणों की।

# आठवां प्रवचन

## इतिहास-विषयक

[बुधवार[1] ता० २४ जुलाई १८७५※। स्वामी दयानन्द सरस्वती ने विज्ञापन के अनुकूल बुधवार पेठ में भिड़े के वाड़े में ता० २४ माह जुलाई के दिन रात्रि के आठ बजे इतिहास विषय पर व्याख्यान दिया, उसका सारांश]

**ओम्, यतोयतः समीहसे ततो नो अभयं कुरु।**
**शन्नः कुरु प्रजाभ्योऽभयन्नः पशुभ्यः ॥**[2]

'इतिहास'—यह आज के व्याख्यान का विषय है।

क्रम से यह व्याख्यान होना चाहिए। इतिहास अर्थात् **"इतिहासो नाम वृत्तम्"** इतिवृत्त अर्थात् अतीतवर्णन को इतिहास कहते हैं। इतिहास जगदुत्पत्ति से प्रारम्भ होकर आज के समय तक चला आता है। जगदुत्पत्ति के सम्बन्ध से दो एक प्रश्नों का विचार करना पड़ता है। जगत् कैसे उत्पन्न हुआ और किसने उत्पन्न किया ?

**नासदासीन्नो सदासीत् तदानीं नासीद्रजो नो व्योमा परो यत्।**
**किमावरीवः कुह कस्य शर्मन्नम्भः किमासीद् गहनं गभीरम् ॥**[3]

मूल में प्रकृति भी नहीं थी[4] और न कार्य ही था। उत्पत्ति, स्थिति, लयादि को कार्य कहते हैं। सत् अर्थात् प्रकृति, इसका वर्णन सांख्यशास्त्र में किया है। उस शास्त्र में सत्त्व, रज, तमोगुण की जो समावस्था है वही प्रकृति है, ऐसा माना है। सांख्यसूत्र देखो—

---

१. २४ जुलाई को बुधवार नहीं था, शनिवार था। मराठी सं० में यहां भी पूर्ववत् दिन की अशुद्धि हुई है। इस अशुद्धि का कारण सम्भवतः अगले वाक्य में 'बुधवार पेठ' का निर्देश होना है।

※श्रावण कृष्णा ६ सं० १९३२ (दाक्षिणात्य मत में—आषाढ़ कृष्णा ६)

२. यजु० ३६।२२ ॥ ३. ऋ० १०।१२९।१ ॥

४. यह लेख अस्पष्ट है। इसके लिए ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका के अन्तर्गत सृष्टिविद्याप्रकरण (पृष्ठ १३० रा० ला० कपूर ट्रस्ट सं०) देखना चाहिए।

**सत्त्वरजस्तमसां साम्यावस्था प्रकृतिः ।**[1]

प्रकृति से आगे उत्पत्ति कैसे हुई, इस विषय में सांख्यशास्त्र का सूत्र नीचे लिखे अनुसार है—

**प्रकृतेर्महान्महतोऽहंकारोऽहंकारात् पञ्चतन्मात्राण्युभयमिन्द्रियं पञ्चतन्मात्रेभ्यः स्थूलभूतानि पुरुष इति पञ्चविंशतिर्गणः ।**[2]

मूल में प्रकृति नहीं थी[3], तब सृष्टि का कार्य कैसे हुआ, इस विषय में यदि कोई संशय करे तो उसके लिए एक दृष्टान्त है—

भूमि पर ओस पड़कर घास पर और वृक्ष की पत्तियों पर उसके विन्दु बन जाते हैं, इससे यह ओस पृथ्वी का आवरण नहीं होता। इसी तरह पहले किसी प्रकार का भी आवरण नहीं था।

ईश्वर की इच्छा होकर उसने सृष्टि उत्पन्न की, ऐसा कोई-कोई कहते हैं और उसमें निम्न वचन का प्रमाण देते हैं—

**तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेयेति ।**[4]

परन्तु इस वचन से इच्छा के प्रकार का बोध नहीं होता। क्योंकि 'ईक्ष' शब्द का उपयोग किया है। इस धातु का अर्थ दर्शन और अंकन है[5]; परन्तु इच्छा अर्थ नहीं है। ईश्वर को इच्छा हुई, यह बात सम्भव नहीं होती। इच्छा होने के लिए किसी भी वार्ता की अप्राप्ति होनी चाहिए, सो ईश्वर को सृष्टि में कौन-सी वस्तु अप्राप्त है? अर्थात् कोई भी अप्राप्त नहीं। फिर इच्छा करने वाले को देश, काल, वस्तु परिच्छेद होते हैं, यह बात भी ईश्वर में नहीं सम्भव होती। इसलिए ईश्वर की इच्छामात्र से सृष्टि उत्पन्न हुई, ऐसा कहना अयोग्य है।

मूल में प्रकृति हुई और प्रकृति से सारी सृष्टि उत्पन्न हुई।

**ऋतं च सत्यं चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत ।**
**ततो रात्र्यजायत ततः समुद्रो अर्णवः ॥१॥**

---

१. सांख्य १।६१ ॥ २. सांख्य १।६१॥ ३. द्र० पृष्ठ ८२ टि० ४॥

४. छ० उप० ६।२।३ ॥ हिन्दी संस्करणों में 'तै० उप० ब्रह्मानन्दवल्ली अनु० ६' पता दिया है वह अशुद्ध है। वहां 'सोऽकामयत बहु स्यां प्रजायेयेति' पाठ है।

५. धातुपाठ में 'ईक्ष-दर्शने' इतना ही पाठ मिलता है (क्षीरतरङ्गिणी १।४०३)।

समुद्रादर्णवादधि संवत्सरो अजायत ।
अहोरात्राणि विदधद्विश्वस्य मिषतो वशी ॥२॥
सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत् ।
दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः ॥३॥[1]

तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः सम्भूतः, आकाशाद्वायुः, वायोरग्निः, अग्नेरापः, अद्भ्यः पृथिवी, पृथिव्या ओषधयः, ओषधिभ्योऽन्नम्, अन्नाद्रेतः, रेतसः, पुरुषः, स वा एष पुरुषोऽन्नरसमयः ॥

आकाश विभु होने से सब पदार्थों का अधिकरण है और उससे भी विभु और अति सूक्ष्म परमात्मा है । आकाश को ईश्वर ने उत्पन्न किया ।

आकाशस्तल्लिङ्गात् ।[3]
ओं खं ब्रह्म ।[4]

आकाश और परमात्मा का आधाराधेय सम्बन्ध है । अव्यक्त प्रकृति की जो अव्यक्त स्थिति [होती है] उसी को आकाश कहना चाहिए ।

अब कोई ऐसी शंका करे कि ईश्वर को जगत् उत्पन्न करने का क्या प्रयोजन था ?

इस शङ्का का विचार करते समय प्रथम प्रयोजन शब्द का सच्चा अर्थ क्या है, यह देखना चाहिए । जिस प्रकार की इच्छा[5] जगत् में दिखाई देती है, उस प्रकार की इच्छा[5] ईश्वर में सम्भव नहीं होती, इसलिए—

यमर्थमधिकृत्य प्रवर्त्तते तत्प्रयोजनम् ॥[6]

---

१. ऋ० १०।१९० । १-३ ॥

२. तै० उ० ब्रह्मानन्दवल्ली १ में 'अन्नात् पुरुषः' ऐसा पाठ मिलता है । तै० उपनिषद् तै० आरण्यक के अन्तर्गत प्रपा० ८ अनु० १-३ में है । उसमें (८।२) 'अन्नाद्रेतः, रेतसः पुरुषः' पाठ भी मिलता है । द्र० आनन्दाश्रम पूना का छपा संस्क० पृ० ५६३ पर टि० ४ ।

३. वेदान्त १।१।२२ ॥ ४. यजु० ४०।१७ ॥

५. मराठी तथा दो हिन्दी सं० में 'ईर्षा' पद मिलता है । वह चिन्त्य है । प्रकरणानुसार इच्छा शब्द होना चाहिए (द्र० पृष्ठ ८३ पं० १६-२०) ।

६. न्याय १।१।२४ ॥

यह प्रयोजन शब्द का अर्थ यहां सम्भव नहीं होता। क्षुधानिवृत्ति के लिए पाक-सिद्धि करनी पड़ती है। इसमें क्षुधा-निवृत्ति यही प्रयोजन है। अब ईश्वर से कोई भी पदार्थ बड़ा नहीं है और न ईश्वर को प्रवृत्त करने वाला ही कोई पदार्थ है। इसलिए ईश्वर के काम में उपर्युक्त अर्थ वाला प्रयोजन नहीं सम्भव होता। दूसरा एक ऐसा भी विचार है कि ऊपर लिखे अनुसार जो शंका करे, उस शंका करने वाले से हम यह पूछते हैं कि भाई! सृष्टि न उत्पन्न करने में ईश्वर का क्या प्रयोजन है? यदि तुम से सृष्टि उत्पन्न न करने का प्रयोजन नहीं कहते बनता, तो हम भी सृष्टि उत्पन्न करने का प्रयोजन नहीं कहते, फिर तुम्हारी हमारी बराबरी तो अवश्य ही हुई। परन्तु ऐसा नहीं है। सृष्टि उत्पन्न करने का कारण ऐसा है कि ईश्वर की सामर्थ्य निष्फल न जावे, ईश्वर की शक्ति प्रकट न हुई अर्थात् यदि उसने जगत् उत्पन्न न किया तो फिर ईश्वर के बीच वह शक्ति रहने पर उसका क्या उपयोग वा लाभ है? ईश्वर का सर्वशक्तिमत्त्व निष्फल होगा। सर्वशक्ति इस शब्द में रचना, धारणा, दया इत्यादि गुणों का समावेश होता है, इसलिए सृष्टि उत्पत्ति विषय में शक्ति-साफल्य होना यही प्रयोजन है।

कोई-कोई कहते हैं कि ईश्वर ने यह जगत् लीला से उत्पन्न किया। उसमें जगदुत्पत्ति का प्रयोजन लीला है। परन्तु यह कहना सयुक्तिक नहीं है, क्योंकि ईश्वर यदि प्रसन्न अर्थात् सुखानुभव लेने-वाला होगा, तो उसमें अप्रसन्नता अर्थात् दुःख को भी सम्भावना होगी। इसलिए सृष्टि उत्पत्ति का कारण ईश्वरलीला है ऐसा जो लोग कहते हैं वह कहना त्याज्य है।

कोई-कोई ऐसी भी शङ्का करते हैं कि प्रथम वीज उत्पन्न हुआ या वृक्ष पैदा हुआ? सो इसका उत्तर सुनो—

यदि ऐसा कहें कि प्रथम वीज उत्पन्न हुआ तो वृक्ष के विना वीज कहां से आ पड़ा? यदि प्रथम वृक्ष उत्पन्न हुआ ऐसा कहें तो भी बीज के विना वृक्ष कैसे हुआ? इस प्रकार **"उभयतः पाशा रज्जुः"** प्रसंग प्राप्त हुआ। यह प्रसंग न आवे, इसलिए हम ऐसा कहते हैं कि प्रथम बीज ही आया, क्योंकि सब जगत् का बीज ईश्वर ही है। वहां से सब उत्पन्न हुए। अस्तु, पतिव्रता का एक बड़ा हास्य-जनक दृष्टान्त है। अपने उपास्य देवता के पास किसी पतिव्रता ने

यह वरदान मांगा कि मेरा जो पति अभी है वही अगले जन्म में फिर मेरा पति होवे, तव उस देवता ने उसको वैसा ही वर दिया। फिर आगे वह पति मुक्त हो गया अर्थात् जन्म-मरण से छूट गया, तो बताओ अब ऐसे प्रसंग में देवता के वरदान की सफलता कैसे होनी चाहिए ? इस प्रकार की शङ्का कर नाना प्रकार के तर्क लोग करते हैं। उनके प्रति इतना ही उत्तर है कि मुक्त जो पुण्यात्मा पति उसके सत्संग से उसकी पतिव्रता स्त्री मुक्त होगी। फिर देवता आदि के वरदान होने का बिलकुल ही प्रयोजन शेष नहीं रहेगा। सारांश— ऐसे उलटे-सीधे दृष्टान्त में या भाषण में न पड़कर शान्त रीति से विचार करना, यह हमारा धर्म है। अस्तु,

अव्यक्त प्रकृति अर्थात् शून्य[1] से वायु उत्पन्न हुआ, वायु से अग्नि उत्पन्न हुई, अग्नि से जल उत्पन्न हुआ, जल से पृथ्वी उत्पन्न हुई, यह सब व्यवस्था परमाणुओं में हुई। [2]साठ परमाणु का एक अणु होता है, दो अणु का एक द्व्यणुक होता है। तीन द्व्यणुक का एक त्रसरेणु होता है, त्रसरेणु का लक्षण ऐसा किया है—

**जालान्तर्गते भानौ सूक्ष्मं यद् दृश्यते रजः।**
**प्रथमं तत्प्रमाणानां त्रसरेणुं प्रचक्षते॥ मनुः[3]**

यह उत्पत्तिकाल की व्यवस्था हुई। आगे प्रलय काल में त्रसरेणु का द्व्यणुक होता है। द्व्यणुक के अणु होते हैं और अणु के परमाणु होते हैं। यह प्रलय-व्यवस्था है।

अब ईश्वर सामर्थ्य[4] ही प्रकृति है, उत्पत्ति की सामग्री है और यही जगत् का उपादान कारण है। यह [सामर्थ्य] ईश्वर के समान सनातन सृष्टि उत्पत्ति के पूर्व से है।

यह सामर्थ्य प्रकट हुआ तब ही सृष्टि हुई और ईश्वर में इसका लय होने से प्रलय होता है। अत्यन्त प्रलय अब तक नहीं

---

१. यहां 'आकाश' चाहिए। द्र० पृष्ठ ८४ पं० १४।

२. यहां से आगे की पंक्तियों का पाठ सभी हिन्दी संस्करणों में अत्यन्त भ्रष्ट है। हमारा पाठ मराठी सं० के अनुसार है।

३. मनु० ८।१३३॥

४. सामर्थ्य दो प्रकार का होता है एक स्वगत और दूसरा वाह्य साधन-रूप। यहां ईश्वर का ऐश्वर्य रूप सामर्थ्य प्रकृति अभिप्रेत हैं।

हुआ।[1] वायु तक भी प्रलय नहीं हुआ। जल प्रलय हुए हैं। अग्नि तक प्रलय हुआ है।

तदैक्षत तत्तेजोऽसृजत् [तदपोऽसृजत्] तदन्नमसृजत् ॥[2],
तदैक्षत तदपोऽसृजत् तदन्नमसृजत् ॥[3]

पञ्च महाभूत अनन्त परमाणुओं का संचय होकर उत्पन्न हुए। उसी प्रकार उद्भिज-सृष्टि और जीव-सृष्टि के असंख्य बीज हैं। यह भी ईश्वर शक्ति है। उसी तरह एक-जातीय विजातीय परमाणु है। एक बीज में अनन्त बीज उत्पन्न करने की शक्ति है। औषधि से अन्न होता है, अन्न से रेत उत्पन्न होता है और रेत से शरीर उत्पन्न होता है। अब कोई ऐसी शङ्का करे कि रेत किसलिए चाहिए। सब पदार्थ एकमात्र अन्न से ही उत्पन्न होते हैं, यदि ऐसा कहा जाय, तो उसमें क्या हानि है? इसका उत्तर यह है कि जीव-सृष्टि में मैथुनी सृष्टि का भाग है तो उसमें केवल अन्न-ग्रहण से ही नई उत्पत्ति नहीं होती, रेत-सिंचन की भी आवश्यकता होती है।

तपसोऽध्यजायत ।[4]

धाता ने सृष्टि कैसे उत्पन्न की इस विषय में वर्णन है—

सूर्याचन्द्रमसौ धाता यथापूर्वमकल्पयत् ।
दिवं च पृथिवीं चान्तरिक्षमथो स्वः ॥[5]

---

१. यह व्यवस्था इस कल्प की है। जो प्रतिमन्वन्तर अवान्तर प्रलय होती है वह कभी जल पर्यन्त कभी अग्नि पर्यन्त होती है। महाप्रलय में प्रकृति अपने मूल रूप में पहुँच जाती है। देखो सत्यार्थप्रकाश समु० ८।

२. मराठी सं० में कोष्ठान्तर्गत पाठ नहीं है। हिन्दी के सभी संस्करणों में है। इससे प्रतीत होता है मराठी के मूल संस्करण में रहा होगा, परन्तु वर्तमान वै० यं० अ० के संस्करण में छूट गया। उद्धृत वचन छा० उप० ६।२।३।४ का संक्षेप है। पाठ इस प्रकार है—'तदैक्षत बहु स्यां प्रजायेयेति तदपोऽसृजत······ता अन्नमसृजन्त।'

३. यह पाठ हमें उपलब्ध नहीं हुआ। मूल ग्रन्थ में ऐतरेय उप० का संकेत है। ऐ० उप० के आरम्भ में ऐसा कुछ भाव मिलता है।

४. ऋ० १०।१९०।१॥ ५. ऋ० १०।१९०।३॥

'यथापूर्व' कहने से कल्प-कल्पान्तर में सृष्टि भेद है ऐसा कहना बिल्कुल अयोग्य है और 'यथापूर्व' शब्द से जैसा उसके ज्ञान में था, वैसा ही उसने यह विश्व रचा, ऐसा भी बोध होता है।

**तस्माच्च देवा बहुधा सम्प्रसूताः**
**साध्या मनुष्याः पशवो वयांसि॥**[१]

अर्थात् उसके अनेक सामर्थ्य के कारण सृष्टि उत्पन्न हुई।

**ततो रात्र्यजायत ।**[२]

इन सब बातों का विचार **सत्यार्थप्रकाश**[३] और **पञ्चमहायज्ञ**[४] आदि पुस्तकों में भली-भांति किया गया है।

यदि ईश्वर ने यथापूर्व जगत् उत्पन्न नहीं किया, ऐसा कहें तो क्या नवीन जगत् उत्पन्न करते समय उसने पुरानी भूलों को सुधारा है? अथवा जो उसे [पूर्व] विदित न थीं, क्या ऐसी बातों को उसमें डाला है? [कभी नहीं]। इस स्थल पर तर्क का अप्रतिष्ठान उत्पन्न होता है और अनवस्था प्रसंग भी आता है और फिर ईश्वर की सर्वज्ञता में दोष आकर पूर्वानवस्था उत्तरानवस्था का प्रसंग आता है।

सबों के पश्चात् मनुष्य प्राणी उत्पन्न किया गया, वे मनुष्य बहुत से थे। अन्यान्य मतों में तो दो ही मनुष्य [उत्पन्न किये] थे ऐसा मानते हैं सो ठीक नहीं है। इस प्रकार सृष्टि की उत्पत्ति का इतिहास हो चुका।

अब मनुष्य सृष्टि होने पर मनुष्य-जाति का इतिहास प्रारम्भ करना चाहिए।

---

१. अनुपलब्धमूलम्। २. ऋ० १०।१९०।१॥

३. यहां सत्यार्थप्रकाश से सन् १८७५ वाले संस्करण की ओर संकेत है, न कि १८८३ वाले पुनः शोधित संस्करण की ओर। क्योंकि ये व्याख्यान सन् १८७५ में दिए गए थे। वैसे दोनों संस्करणों में आठवें समुल्लास में यह प्रकरण है।

४. यह संकेत भी सन् १८७५ (वि० सं० १९३२) में प्रकाशित 'सन्ध्योपासनादिपञ्चमहायज्ञ' की ओर है, न कि सन् १८७७ (वि० सं० १९३४) में प्रकाशित 'पञ्चमहायज्ञविधि' की ओर। यह विषय दोनों संस्करणों में अघमर्षण मन्त्र के व्याख्यान में विद्यमान है।

अनेक देशों के अनेक लोगों में प्राचीन काल में अनेक ग्रन्थकार हो चुके हैं। उन सब ग्रन्थकारों का प्राचीन होने के कारण हमें मान्य करने के लिए कहना कितनी अयोग्य बात है। हमें सत्यासत्य निर्णय करना आता है।

कहीं ठग लोगों की पुस्तकों में यह कहा हो कि मनुष्यों को मार कर चोरी करना चाहिए, तो क्या वह ग्रन्थ प्राचीन है इसलिए उसकी सब बातें मानना चाहिए? कभी नहीं। व्यर्थ ही पुरानी पुस्तकों की आड़ लेकर दाम्भिक मत का माहात्म्य बढ़ाने जैसे उद्योग को क्या कहना चाहिए?

अब **"असिद्धं बहिरङ्गमन्तरङ्गे"**[1] इस न्याय के अनुकूल अनेक दूसरे देशों का इतिहास छोड़कर अपने ही देश का इतिहास कहना योग्य है।

प्रथम मनुष्य-जाति **काश्मीर, नेपाल या**[2] **हिमालय के किसी प्रान्त में** उत्पन्न हुई—ऐसा मानने से प्राचीन आर्य-ग्रन्थों की परदेशस्थ लोगों के ग्रन्थों के मतों के साथ एकवाक्यता होती है और प्राचीन आर्य लोगों के ब्राह्मणादि ग्रन्थों में कहा है—

**सर्वेषां तु स नामानि कर्माणि च पृथक् पृथक्।**
**वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक्संस्थाश्च निर्ममे ॥**[3]

इस वचन के अनुकूल आर्य लोगों ने वेदों का अनुकरण करके जो व्यवस्था की, वह सर्वत्र प्रचलित है। उदाहरणार्थ—सब जगत् में सात ही वार हैं, बारह ही महीने हैं और बारह ही राशियां[4] हैं, इस व्यवस्था को देखो।

---

१. पारिभाषिक ४३।

२. 'काश्मीर वा नेपाल या' ये पद हिन्दी सं० में नहीं हैं। मराठी सं० में विद्यमान हैं।

३. मनु० १।२१ ॥

४. वार और राशियों का ज्ञान आर्यों ने यूनानियों से सीखा ऐसा पाश्चात्य विद्वान् कहते हैं, परन्तु यह ठीक नहीं है। वार का निर्देश सामवेद उ०प्र० ७ (१), त्रिक ३ (२) में मिलता है। सौर मास और चान्द्र मास को बराबर करने के लिए जो अधिक मास होता है उसका निर्देश ऋ० १।२५।८ में मिलता है। सौर मास का सम्बन्ध संक्रान्ति के साथ है, सक्रान्ति का राशियों के साथ। इस प्रकार वार और राशि दोनों का मूल वेद में विद्यमान है।

अब भिन्न-भिन्न भाषायें कैसे उत्पन्न हुईं, इसका विचार करना अति आवश्यक है। इस सम्बन्ध में यहूदी लोगों में एक ऐसी कहानी है कि उनके पूर्वज स्वर्ग इतना ऊंचा एक बुर्ज बना रहे थे। इससे ईश्वर उन पर अप्रसन्न हुआ और उसने उनकी बोली में गड़-बड़ मचा दी।[१] बस इसी से जगत् में अनेक भाषायें उत्पन्न हुईं, सो यह कल्पना बिलकुल अप्रशस्त है।

देश, काल, भेद, आलस्य, प्रमाद के कारण एक मूलभाषा से व्यवहार में भेद बढ़कर भिन्न-भिन्न भाषायें उत्पन्न हुईं।

**यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो [वं] वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै०।[२]**

वेदाध्ययन और अध्यापन, इन दोनों कामों में ब्रह्मा यह आदि ब्राह्मण, आदि आचार्य और आदि गुरु है। उसका पुत्र विराट् और उससे परम्परा से स्वायम्भुव मनु तक वेद का उपदेश किस प्रकार हुआ, यह सब व्यवस्था मनुस्मृति में कही हुई है।

मनुष्य सृष्टि उत्पन्न होने पर कुछ काल पश्चात्[३] आर्य और दस्यु ये दो भेद हुए।

**विजानीह्यार्यान् ये च दस्यवो०।[४]**

आदिसृष्टि[५] में दो ही जातियां थीं। अर्थात् ऊपर कहे हुए आर्य और दस्यु। आर्य अर्थात् सुज्ञ, विद्वान् लोग और दस्यु अर्थात् दुष्ट। उसके पश्चात् शनैः शनैः चार वर्णों की उत्पत्ति हुई।[६] ब्राह्मण अर्थात् पूर्ण विद्वान्, क्षत्रिय अर्थात् मध्यम विद्याधिकारी, वैश्य अर्थात् कनिष्ठ विद्याधिकारी और शूद्र अर्थात् अविद्या का स्थान समझना चाहिए।

ब्राह्मणादिकों का याजन अध्यापनादि मुख्य धर्म है, वैश्यों का कृषि कर्म व्यापारादि, शूद्रों का सेवादि कर्म है, उसी तरह राजधर्म युद्धधर्म ये क्षत्रियों के मुख्य धर्म हैं। इस प्रकार चार वर्ण हुए। इसके

---

१. बाइबल उत्पत्ति की पुस्तक अ० ११। २. श्वेता० उप० ६।१८॥

३. हिन्दी संस्करणों में 'होने पर एक मनुष्य जाति ही थी, पश्चात्' ऐसा पाठ है। हमारा पाठ मराठी सं० के अनुसार है।

४. ऋ० १।५१।८॥ ५. द्र० पूर्व पृष्ठ ५९ पं० ११॥

६. 'आदि······हुई' यह पाठ मराठी सं० अनुसार है। हिन्दी संस्करणों का यहां पाठ भ्रष्ट है।

आगे चार आश्रम हुए। इन चारों आश्रमों का विचार अन्य प्रसंग में हो चुका है।[1]

अब मनुजी का धर्मशास्त्र कौन सी स्थिति में है[2] इसका विचार करना चाहिए। जैसे ग्वाले लोग दूध में पानी डालकर उस दूध को बढ़ाते हैं और मोल लेने वाले को फंसाते हैं, उसी प्रकार मानवधर्म-शास्त्र की अवस्था हुई है। उसमें बहुत से दुष्ट क्षेपक श्लोक हैं, वे वस्तुतः भगवान् मनु के नहीं है। यदि कोई कहे कि यह कैसे? तो इसका प्रमाण यह है कि एकंदर[3] इन श्लोकों को मनुस्मृति की पद्धति से मिलाकर देखने से वे श्लोक सर्वथैव अयुक्त दीखते हैं। मनु सदृश श्रेष्ठ पुरुष के ग्रन्थ में अपने स्वार्थसाधन के लिए चाहे जैसे वचनों को डालना बिलकुल नीचता दिखलाना है। अनुभूति स्वामी[4] नाम का कोई महान् पण्डित था। उसके मुंह में से 'पुंसु' इस प्रयोग के स्थान में 'पुंक्षु' ऐसा अशुद्ध प्रयोग निकला। अब उसी का उपपत्ति कर पण्डित लोग दिखाते हैं कि वह शुद्ध ही है। मूढ़ लोगों की रीति कुछ-कुछ कौवों के सदृश है। कौवे को किसी जानवर के व्रण झट दिखाई देते हैं; परन्तु उन्हीं जानवरों के अच्छे शुद्ध (व्रणरहित सुन्दर) भाग नहीं दीखते। अशुद्धियां झट दिखाई देने लगती हैं। हमारे पण्डित भाइयों का स्वभाव इन दिनों बहुत बिगड़ गया है।

**आग्रहेणारम्भं कुर्याच्छेषं[5] कोपेन पूरयेत्।**

किसी ने "शास्त्र" शब्द का उपयोग किया तो झट प्रथम ही पूछने लग जाते हैं कि "शास्त्रस्य कोऽर्थः" ऐसे-ऐसे प्रश्न पूछकर वितण्डावाद करने की उनको बड़ी ही हवस होती है, परन्तु वितण्डा-वादी को कोई वितण्डावादी ही मिले तो वह सहज ही प्रश्न करेगा

---

१. पूर्वपृष्ठ २४ द्रष्टव्य।

२. वर्तमान काल में मानव धर्मशास्त्र की क्या स्थिति है यह भाव है।

३. यह मराठी का शब्द है इसका अर्थ है 'एक साथ सब मिला कर'।

४. शुद्ध नाम 'अनुभूतिस्वरूप' है। इनके विषय में विशेष हमारे 'संस्कृत-व्याकरण-शास्त्र का इतिहास' ग्रन्थ भाग १ में सारस्वत व्याकरण के प्रसङ्ग में देखना चाहिए।

५. मराठी तथा हिन्दी सं० में 'आग्रहेणारम्भः कार्याच्छेषं' ऐसा अशुद्ध पाठ है।

कि "शकारस्य कोऽर्थः"[१] "स्त्रकारस्य कोऽर्थः" और इस प्रकार फिर वही वितण्डा होगा इत्यादि। सो भाई वितण्डावाद छोड़ करके शान्त वृत्ति धारण कर वाद करें, यह हमें योग्य है। भगवान् पतञ्जलि ने महाभाष्य में कहा है कि जो दौड़ेगा सो गिरेगा, इसमें कुछ दोष नहीं—

**'धावतः स्खलनं न दोषाय भवति'**[२]

इस वचन के आधार से हमारे बोलने में कुछ प्रमाद अथवा अशुद्ध प्रयोग निकल आवे तो पण्डितों का उसका विषाद न मानना चाहिए। हम सर्वज्ञ नहीं, और सब बातें हम में उपस्थित भी नहीं। हमारे बोलने में अनन्त दोष होते होंगे। इस विषय में हमें अभिमान[३] नहीं है। दोष बतलाने पर हम स्वीकार करेंगे। सत्य की छानबीन होनी चाहिए, वितण्डा नहीं होनी चाहिए, यही हमारी बुद्धि में आता है। थोड़ा-सा गुण पर भी ध्यान देना चाहिए और दोष को क्षमा करना चाहिए। शान्तता अर्थात् शम, दम, तप ये ब्राह्मणों के मुख्य गुण हैं, और जिनमें ये गुण हों वे ही ब्राह्मण हैं। ब्राह्मणों का काम अध्यापन है, उसी तरह उनकी जीविका अध्यापन, याजनादि कार्यों की दक्षिणा से होती है, व्यर्थ प्रतिग्रह लेना अप्रशस्त ही है।

**उपासते ये गृहस्थाः परपाकमबुद्धयः।**
**तेन ते प्रेत्य पशुतां व्रजन्त्यन्नादिदायिनाम्॥**[४]

शम—अन्तःकरण की वृत्तियों का शमन, दम—जितेन्द्रियत्व, तप—विद्यानुष्ठान, दोनों प्रकार का शौच—शारीरिक और मानसिक, शान्ति—सरलता अर्थात् अनाग्रह ये धर्म जब ब्राह्मणों में होते हैं, तब उनमें गाम्भीर्य रहता है, और कच्चे ब्राह्मण अर्थात् अब्राह्मणों में ब्राह्मण्य का बड़ा ही घमण्ड रहता है, सो ठीक ही है। किसी धनिक को दरिद्री कहने से उसे क्रोध नहीं आता; परन्तु दरिद्री को दरिद्री कहने से बहुत क्रोध आता है। अपनी-अपनी अन्तःकरण की वृत्तियों के अनुकूल मनुष्यों की बोलने की रीति होती है।

---

१. मराठी सं० में इसके आगे 'षकारस्य कोऽर्थः' पाठ भी है वह अप्रासंगिक है।

२. यह वचन महाभाष्य में नहीं मिलता। यह लौकिक न्याय है।

३. हमारा पाठ मराठी सं० के अनुसार है। ४. मनु० ३।१०४।

आजकल के साम्प्रदायिक साधु परमेश्वर का नामोच्चारण करते करते समय अपनी-अपनी वृत्तियों के अनुकूल उस नाम में जोड़ लगाते हैं। उदाहरणार्थ जैसे ब्राह्मण साधु हो तो यह कहता है कि—

**राम नाम लड्डुवा गोपाल नाम घी।**

क्षत्रिय साधु हो तो वह यह कहता है कि—

**राम नाम की ढाल बनाकर कृष्ण कटारा बांध लिया।**

यदि साधुजी कोई बनिये हुए, तो यों कहते हैं कि—

**राम मेरा बानियां समज करे व्यापार।**

शूद्र साधु हो तो, वह यों कहने लग जाता है कि—

**हरि को भजे सो हरि का होय; जात पांत पूछे ना कोय।**

**अनार्य्यता निष्ठुरता क्रूरता निष्क्रियात्मता।**
**[पुरुषं व्यञ्जयन्तीह लोके कलुषयोनिजम्॥**
**पित्र्यं वा लभते शीलं मातुर्वोभयमेव वा।]**
**न कथंचिद् दुर्योनिः प्रकृतिं स्वां नियच्छति॥[1]**

ब्राह्मणों का मुख्य धर्म सब ग्रन्थों में ज्ञान-प्राप्ति करना ही कहा है। ज्ञान अर्थात् निर्णय, ज्ञान से विज्ञान प्राप्त करना, यही ब्राह्मणों का श्रेष्ठ धर्म है, विज्ञान दृढ़ निश्चय को कहते हैं। अस्तु, ये गुण जब हम ब्राह्मणों में उत्पन्न होंगे तब ही यह देश सहज ही वैभव को प्राप्त होगा, इसमें कोई संशय नहीं है। मनु के प्रथम अध्याय को देखो, उसमें ब्राह्मणों[2] के धर्म का वर्णन किया हुआ है।[3]

---

१. मनु० १०।५९, ६०॥ मराठी तथा हिन्दी सं० में ५९ का उत्तरार्द्ध और ६० का पूर्वार्द्ध नहीं है। अर्थ की संगति के लिए हमने जोड़े हैं।

२. मराठी सं० में 'क्षत्रिय' शब्द का प्रयोग है। यहां 'ब्राह्मणों' पाठ होना चाहिए। क्षत्रिय वैश्यों का धर्म आगे कहा है।

३. मनुस्मृति अ० १ श्लोक ८८ में ब्राह्मण के धर्म कहे हैं। क्षत्रिय और वैश्य के ८९ तथा ९० में कहे हैं। वे इस प्रकार हैं—

अध्यापनमध्ययनं यजनं याजनं तथा।
दानं प्रतिग्रहश्चैव ब्राह्मणानामकल्पयत्॥८८॥
प्रजानां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च।
विषयेष्वप्रसक्तिश्च क्षत्रियस्य समासतः॥८९॥
पशूनां रक्षणं दानमिज्याध्ययनमेव च।
वणिक्पथं कुसीदं च वैश्यस्य कृषिमेव च॥९०॥

अब क्षत्रियों का धर्म—तेज, धृति, दक्षता, युद्ध में जय, दान, ईश्वर-भाव (=स्वामित्व) अर्थात् आज्ञा देना और प्रजा की ओर से यथार्थ अनुवर्त्तन करवाना है[1]। यथार्थ प्रजा का रक्षण करने से देश में इज्या, अध्ययन, दान ये कर्म अच्छे प्रकार होते हैं।[2]

बनियों का धर्म पशुओं का पालन, दान, इज्या, देना-लेना और खेती करना है।[3]

इस प्रकार की मनुष्यों में गुण कर्मानुरूप व्यवस्था स्वायम्भुव मनु के समय तक पूर्णतया चलती रही।

मनु के दस पुत्र हुए—

**मरीचिमत्र्यङ्गिरसौ पुलस्त्यं पुलहं क्रतुम्।**
**प्रचेतसं वसिष्ठं च भृगुं नारदमेव च॥**
**एते मनूंस्तु सप्तान्यानसृजन्भूरितेजसः।**
**देवान् देवनिकायांश्च महर्षींश्चामितौजसः॥[4]**

स्वायंभुव मनु का पुत्र मरीचि यह प्रथम क्षत्रिय राजा हुआ। इसके पश्चात् हिमालय के प्रदेश में छः क्षत्रिय राजाओं की परम्परा हुई। अनन्तर इक्ष्वाकु राजा राज्य करने लगा। कला-कौशल्य की व्यवस्था करने वाला विश्वकर्मा नामक एक पुरुष हुआ। विश्वकर्मा परमेश्वर का भी नाम है और एक शिल्पकार का भी था। अस्तु, विश्वकर्मा ने विमान की युक्ति निकाली। फिर इस विमान में बैठकर आर्य लोग इधर-उधर भ्रमण करने लगे। ब्रह्मदेव का पुत्र विराट्, उसके पुत्र विष्णु, सोमसद् थे और अग्निष्वात्त का पुत्र महादेव था। ये ही विष्णु और महादेव आगे जाकर ब्रह्मा के साथ त्रिमूर्ति में मुख्य देवता करके प्रसिद्ध हुए। मन्द, सुगन्ध और शीतल वायु जहां चल रही है, रमणीय वनस्पतियां जहां उगी हैं और जहां पर स्फटिक के सदृश निर्मल झझरोदक बह रहा है, ऐसे हिमालय की ऊंची चोटी पर विष्णु वास करने लगा। उसी को बैकुण्ठ भी कहते थे। फिर दूसरे हिमाच्छादित भयंकर ऊंचे प्रदेश में महादेव वास करने लगा, उसे कैलाश कहते थे। इसके आगे विष्णु और महादेव, ये कुलों के नाम पड़ गए। ऊपर लिखे हुए विष्णु और महादेव आज तिथि तक

---

१. द्र० गीता १८।४३॥ २. शस्त्रेण रक्षिते देशे शास्त्रचिन्ता प्रवर्तते।
३. मनु १।९०॥ गीता १८।४४॥ ४. मनु० १।३५, ३६॥

जीते हैं यह कहना ठीक नहीं, किन्तु अत्यन्त भोलापन है। इसमें दृष्टान्त इतना ही है कि मिथिला देश के जनकपुर के राजा को अभी तक जनक ही कहते हैं। इससे सीता जी का पिता जनक राजा अब तक जिन्दा है, यह कहना बिलकुल अप्रशस्त है। इसी प्रकार ब्रह्माजी के विषय में भी लागू होता है। अनन्तर आठ वसु उत्पन्न हुए और आर्यावर्त में लोकसंख्या बहुत हो गई, उसे न्यून करनी चाहिए, इसलिए आर्य लोग अपने साथ मूर्ख शूद्रादि अनार्य लोगों को लेकर विमान उड़ाते फिरते, जहां कहीं सुन्दर प्रदेश देखा कि झट वहीं पर बस जाते। इस प्रकार सब जगत् के प्रत्येक देश में मनुष्य फैले।

इसी समय में राजा इक्ष्वाकु ने विद्वान् लोगों को अपने साथ लेकर इस भरतखण्ड में प्रथम वसाहत की। आर्यावर्त देश कहने से पश्चिम में सरस्वती अर्थात् सिन्धु नदी और पूर्व में ब्रह्मपुत्र अथवा दृषद्वती, उत्तर में हिमालय और दक्षिण में विन्ध्याद्रि, इनके बीच का जो प्रदेश है उसी को आर्यावर्त कहते हैं।[1] यह आर्यावर्त कितना सुन्दर है, कितना सुपीक (जरखेज) है, और जलवायु भी यहां का कितना उत्कृष्ट है। इसमें छहों ऋतु क्रम से आते रहते हैं।

देव का अर्थ विद्वान् है। उन्हीं के कारण देवनदी ऐसी संज्ञा उत्पन्न हुई। इसलिए **"देवनद्योर्यदन्तरम्"**[2] ऐसा कहा है। प्रथम गंगा का नाम पद्मा था, फिर उस नदी की नहर भागीरथ ने निकाली, इसलिए उसका नाम भागीरथी पड़ा।

उस समय ब्रह्मचारी और ब्राह्मण इनका नाम आर्य था, उसका सूत्र है कि—

**'आर्यो ब्राह्मणकुमारयोः'**[3]

ऐसी व्यवस्था होते हुए हमारे देश का नाम 'आर्यस्थान' 'आर्यखण्ड' होना चाहिए, सो उसे छोड़ न जाने 'हिन्दुस्थान'[4] यह नाम कहां से निकला ? भाई श्रोतागण ! 'हिन्दु' शब्द का अर्थ काला, काफिर,

---

१. सरस्वतीदृषद्वत्योर्देवनद्योर्यदन्तरम् ॥
तयोरेवान्तरं गिर्योरार्यावर्त्तं विदुर्बुधाः ॥ मनु० २।१७, २२॥
स्वामी दयानन्द सरस्वती ने मनु के ये श्लोक सत्यार्थप्रकाश समु० ८ में उद्धृत किए हैं और यहीं वहां भी व्याख्या की है। २. मनु० २।१७ ॥
३. अष्टाध्यायी ६।३।५८॥ ४. द्र० पूर्व पृष्ठ १८ टि० १।

चोर इत्यादि है और हिन्दुस्थान कहने से काले, काफिर, चोर लोगों की जगह अथवा देश, ऐसा अर्थ होता है। भाई! इस प्रकार का बुरा नाम क्यों ग्रहण करते हो? और आर्य अर्थात् श्रेष्ठ अथवा अभिज्ञात इत्यादि और आर्यावर्त कहने से ऐसों का देश, ऐसा अर्थ होता है। [सो भाई ऐसे श्रेष्ठ नाम को तुम क्यों स्वीकार नहीं करते?] क्या तुम अपना मूल का नाम भी भूल गए? हां! हम लोगों की यह स्थिति देखकर किस के हृदय को क्लेश न होगा? अस्तु, सज्जन जन! आज से 'हिन्दु' नाम का नाम त्याग करो और आर्य तथा आर्यावर्त इन नामों का अभिमान धरो। गुणभ्रष्ट हम लोग हुए तो हुए, परन्तु नाम-भ्रष्ट तो हमें न होना चाहिए। ऐसी आप सबों से मेरी प्रार्थना है।

ओं शान्तिः शान्तिः शान्तिः।



# नवां प्रवचन

## इतिहास-विषयक

[बुधवार[1] ता० २५ जुलाई १८७५*। स्वामी दयानन्द सरस्वती ने विज्ञापन ने अनुसार बुधवार पेठ में भिड़े के बाड़े में ता० २५ माह जुलाई के दिन रात्रि में आठ बजे व्याख्यान दिया, उसका सारांश]

'इक्ष्वाकु' यह आर्यावर्त का प्रथम राजा हुआ। इक्ष्वाकु की ब्रह्मा से छठी पीढ़ी है। पीढ़ी शब्द का अर्थ बाप से बेटा यही न समझें, किन्तु एक अधिकारी से दूसरा अधिकारी ऐसा जानें, पहला अधिकारी स्वायम्भुव [मनु] था। इक्ष्वाकु के समय में लोग अक्षर स्याही आदि लिखने की रीति को प्रचार में लाये, ऐसा प्रतीत होता है, क्योंकि इक्ष्वाकु के समय में वेद को बिलकुल कण्ठस्थ करने की रीति कुछ-कुछ बन्द होने लगी। जिस लिपि में वेद लिखे जाते थे, उसका नाम देवनागरी ऐसा है[2], कारण देव अर्थात् विद्वान् इनका जो नगर ऐसे विद्वान् नगर लोगों ने अक्षर द्वारा अर्थ संकेत उत्पन्न करके ग्रन्थ लिखने का प्रचार प्रथम प्रारम्भ किया।

ब्रह्मा की उत्पत्ति तक दिव्य सृष्टि थी, पश्चात् मैथुनी सृष्टि उत्पन्न हुई, उससे विराट् हुआ, और विराट् के पीछे मनु हुआ।

---

१. यहां भी बुधवार लिखना अशुद्ध है। २५ जुलाई को रविवार था। पूर्व व्याख्यान की टिप्पणी भी देखें।

*श्रावण कृष्णा ७ सं० १९३२ (दाक्षिणात्यमत में आषाढ़ कृष्णा ७)।

२. देवनागरी का प्राचीन नाम ब्राह्मी लिपि है। इसका प्रथम निर्माण ब्रह्मदेव ने किया था। लिपिज्ञान का संकेत ऋग्वेद के 'उत त्वः पश्यन्न ददर्श वाचम्' (१०।७१।४) मन्त्र में मिलता है। वाणी का दर्शन (श्रवण के प्रतिपक्ष में) चक्षु से लिपि रूप में ही सम्भव है। इसी आधार पर ब्रह्मा ने ब्राह्मी-लिपि का निर्माण किया और उसका कार्य रूप में प्रचार इक्ष्वाकु के समय में हुआ ऐसा समझना चाहिए।

मनु[1] ने धर्म-व्यवस्था बनाई। मनु के दस पुत्र थे[2], उनमें स्वायम्भुव [मरीचि] के समय में राजकीय और सामाजिक व्यवस्थाएं प्रारम्भ हुई।

इक्ष्वाकु राजा हुआ तो वह इससे नहीं कि राजकुल में वह उत्पन्न हुआ था, अथवा उसने बलात्कार राज्य उत्पन्न किया हो, किन्तु सारे लोगों ने उसे उसको योग्यतानुकूल राज-सभा में अध्यक्ष स्थान पर बैठाया। उस समय सारे लोग वैदिक व्यवस्थानुकूल चलते थे। भृगुजी ने अपनी संहिता[3] में यह सब व्यवस्था प्रकट की है और यह ग्रन्थ श्लोकात्मक है। इससे श्लोक बनाने का आरम्भ वाल्मीकिजी ने किया, यह कहना कितना सयुक्तिक है[4], सो देखो। इस व्यवस्था के सम्बन्ध से मनु के सातवें, आठवें वा नवें अध्यायों में जो राज्यों की व्यवस्था बतलाई है उसे देखो। केवल अकेले राजा ही के हाथ में किसी प्रकार का हुक्म चलाने की शक्ति न थी, वह तो केवल राज-सभा में अध्यक्ष का अधिकार चलाता रहता।

---

१. यहां मनु से अभिप्राय स्वायम्भुव मनु से है।

२. दोनों पूर्व पृष्ठ ९४ पर मनुस्मृति का श्लोक।

३. स्वायम्भुव मनुप्रोक्त धर्मशास्त्र की जो पुस्तक साम्प्रति उपलब्ध है वह भृगुप्रोक्त है। मनुस्मृति के अन्त में ऐसा स्पष्ट निर्देश मिलता है। इसी भृगुप्रोक्त मानव धर्मसंहिता की ओर यह संकेत है। यह भी ध्यान रहे कि मनु-प्रोक्त धर्मशास्त्र के राजप्रकरण का नारद ने भी प्रवचन किया था, यह नारदीय मनुस्मृति के नाम से प्रसिद्ध।

४. वाल्मीकिरामायण के क्रौञ्चवध सर्ग के एक वचन से यह प्रतीत होता है कि श्लोकों का निर्माण सर्वप्रथम वाल्मीकि ने किया। लोक में भी यही प्रसिद्धि है। इसी ओर संकेत करके स्वामी दयानन्द सरस्वती कह रहे हैं कि यह विचार अयुक्त है कि वाल्मीकि ने श्लोक बनाना आरम्भ किया, क्योंकि वाल्मीकि से पूर्व की भार्गवी मनुसंहिता श्लोकात्मक विद्यमान है। वस्तुतः वाल्मीकिरामायण के उक्त प्रकरण का यह अर्थ नहीं कि वाल्मीकि से पूर्व श्लोक रचना होती ही नहीं थी, अपितु उसका भाव यह है कि वाल्मीकि से पूर्व अनुष्टुप् छन्द शास्त्ररचना के लिए ही प्रयुक्त होते थे, काव्य में इस छन्द का प्रधान रूप से प्रयोग सबसे पूर्व वाल्मीकि ने किया। (हमारा पाठ मराठी सं० के अनुसार है)।

राज्य की व्यवस्था कैसी होती थी, उसे संक्षेप से इस स्थल पर कहता हूं—ग्राम, महाग्राम, नगर, पुर, ऐसे-ऐसे देश विभाग रहते थे। ग्रामों में सौ-सौ घर, महाग्रामों में हजार, नगर में दश हजार और पुर में इससे भी अधिक घरों की संख्या रहती थी। दश ग्राम पर एक दशेश नाम का अधिकारी होता था, सौ ग्रामों पर[1] शतेश नाम का अधिकारी रहता था, और सहस्र ग्रामों पर सहस्रेश नाम का अधिकारी होता था। दश सहस्रों पर महासुशील नीतिमान् ऐसा ही एक अधिकारी रहता था। लिखने-पढ़ने के कामों में अनुभवशील ऐसे सब देशों में गुप्त दूत वातनियां (खबरें) पहुंचाने के लिए तथा अधिकारी लोग कैसा अधिकार चलाते हैं, इसका शोध रखने के लिए चारों ओर फिरते रहते थे, और यह दूतों का काम पुरुष या स्त्रियां करती थीं।

राज्य में चार प्रकार के अधिकारी होते थे—राज्याधिकारी, सेनाधिकारी, न्यायाधिकारी और कोषाधिकारी। ऐसे चार महकमे के चार अधिकारी रहते थे। इक्ष्वाकु राजसभा का प्रथम अध्यक्ष था। यदि सभा के विचार में दो पक्ष आ पड़ते तो उस स्थल पर निर्णय करने का काम अध्यक्ष का था। देश में भिन्न-भिन्न जाति (प्रकार) की सभायें थीं। उनमें राजार्य्य ही मुख्य थी और धर्मसभायें अर्थात् परिषद् भी स्थल-स्थल पर थीं। दश विद्वान् विराजे विना परिषद् सभा नहीं होती थी और न्यून-से-न्यून तीन विद्वानों के आये विना तो सभा का काम चलता ही नहीं था। धर्म-सभा की ओर किसी प्रकार का अधिकार न था, किन्तु उसमें धर्माधर्म का विवेचन और उपदेश ही होता था। परीक्षा और शिल्पोन्नति की ओर भी इस सभा का ध्यान रहता था, न्यूनाधिक के विषय में राजार्य सभा को विदित करके राजार्य सभा की ओर से दण्डादिक की व्यवस्था होती थी। महाभारतान्तर्गत सभापर्व में भिन्न-भिन्न सभाओं का वर्णन किया हुआ है[2], उसे देखो। सेना के सिपाही लोगों को आज्ञा मानना ही मुख्य कर्त्तव्य कर्म है, ऐसा बतलाकर उन्हें धनुर्वेद सिखाते थे। आर्य

---

१. हिन्दी संस्करणों में 'दशेश······ग्रामों पर'—इतना पाठ नहीं है। यह मराठी संस्करण के अनुसार बढ़ाया है।

२. यहां इन्द्रसभा, यमसभा, वरुणसभा, धनद (कुबेर) सभा और ब्रह्मसभा (वन पर्व अ० ७-११) का वर्णन मिलता है।

लोगों को 'कवायद क्या है' यह विदित न था, ऐसा बहुत से अंग्रेजी पढ़े हुए लोग कहते हैं, परन्तु यह कहना पागलपने का है। क्योंकि मकरव्यूह, वकव्यूह, बलाकाव्यूह, सूचीव्यूह, शूकरव्यूह, शकटव्यूह, चक्रव्यूह इत्यादि कवायद के नाना प्रकार प्राचीन काल में आर्य लोगों को विदित थे और सैन्य में भी भिन्न-भिन्न टोलियां पर दशेश, शतेश, सहस्रेश ऐसे अधिकारी रहते थे और उस समय के उनके हथियार अर्थात् शक्ति, असि, शतघ्नी, भुशुण्डी आदि होते थे।[1] अंग्रेज लोगों में अब तक व्यूह रचना का पूर्ण ज्ञान नहीं हुआ है अर्थात् वे नहीं जानते कि व्यूह-रचना किसे कहते हैं। थोड़ी बहुत कवायद करते हैं, उतने ही से वे प्राचीन आर्य लोगों की अपेक्षा कुशल हैं, ऐसा तुम्हें प्रतीत होने लगा है। सारांश **'निरस्तपादपे देशे एरण्डोऽपि द्रुमायते'** यह कहावत सत्य है।

इससे अंग्रेजों में हमारी अपेक्षा विशेष गुण नहीं हैं, ऐसा मेरा कहना नहीं है; किन्तु उनमें भी बहुत से अच्छे गुण हैं सो उनके गुणों को हम स्वीकार करें, यही हमें योग्य है। पहले समय में जो कोई युद्ध में मरता तो उसके लड़के बालकों को वेतन मिला करता था और युद्ध प्रसंग में जो लूट मिलती तो उसे नियत समय पर व्यवस्था से बांट दिया करते थे। सैन्य की योग्य व्यवस्था के सम्बन्ध से उस समय बहुतेरे कार्यों की ओर ध्यान दिया करते और समस्त ऐश्वर्य की मूल कारण सेना है यह जानकर सेना में लोगों को कोई प्रकार की चिन्ता वा कष्ट नहीं होने देते थे, इस विषय में अधिकारी लोग उस समय बहुत ही दक्ष होते थे। यदि सेना में कोई बीमार पड़ता तो उसकी विशेष चिन्ता की जाती थी अर्थात् उत्तम रक्षा होती थी।

**कार्षापणं भवेद्दण्ड्यो यत्रान्यः प्राकृतो जनः।**
**तत्र राजा भवेद्दण्ड्यः सहस्रमिति धारणा॥**[2]

---

१. तोप, बन्दूक और बारूद आदि का वर्णन संस्कृत के प्राचीन ग्रन्थों में बहुधा मिलता है। विशेष देखना हो तो शुक्रनीतिसार अ० ४।१९५ तथा अन्य ग्रन्थ देखें।

२. मनु० ८।३३६॥

श्रेष्ठ पुरुषों को और राजा को गरीबों की अपेक्षा शतपट (सौगुना) दण्ड अधिक दिया जाता और राजा लोग मुनि लोगों के साथ धर्मवाद करने में समय लगाते थे, इस विषय में पिप्पलाद मुनि की कथा देखो[1]। इस प्रकार इक्ष्वाकु के समय में राज्य-व्यवस्था थी। इक्ष्वाकु राजा इस प्रकार का सुशील, नीतिमान्, सुज्ञ, जितेन्द्रिया, विद्वान् और गुणसम्पन्न राजा था।

बहुत-सी पीढ़ियों के पश्चात् सगर राजा राज्य करने लगा। उस समय राजा लोग यदि मूर्ख होते तो उन्हें अधिकार से दूर कर देते थे अथवा अधिकार ही न देते थे।

इन दिनों हमारे राजा लोगों को खुशामदियों की चण्डाल-चौकड़ी ने घेरा है। इस कारण सहज ही राजाओं में सारे दुर्गुण वास करते हैं, इसमें आश्चर्य ही क्या है? [बस सारांश इतना ही है कि][2] यह हमारे आर्यावर्त्त का दुर्दैव है।

बहवः पुरुषा राजन् सततं प्रियवादिनः।
अप्रियस्य तु पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभः॥[3]

सगर राजा सुशील और नीतिमान् था। इस राजा का मूर्ख और दुष्ट निपट असमंजा नाम का पुत्र उत्पन्न हुआ। उसने एक गरीब के बालक को पानी में फेंक दिया। इसकी प्रार्थना करने न्याय राजार्य सभा के सम्मुख होने पर राजा ने उसे शासन किया और उसे एक महाभयंकर जंगल के बीच कैद कर रखा[4], इसी का नाम न्याय है।[5]

---

१. यह कथा प्रश्नोपनिषद् में है।

२. यह कोष्ठान्तर्गत पाठ मराठी सं० में नहीं है।

३. महाभारत उद्योगपर्व ३७।१५। वहां 'सुलभाः पुरुषा राजन्' पाठ है। सत्यार्थप्रकाश समु० ४ में 'पुरुषा बहवो राजन्' पाठ दिया है।

४. द्र० महाभारत वन० अ० १०७ श्लोक ३९-४६।

६. इससे आगे हिन्दी संकरणों में पाठ का बहुत अन्तर है। हमारा पाठ मराठी सं० के अनुसार है। हिन्दी संस्करणों का पाठ इस प्रकार है—

कहते हैं कि—

समरथ को नहीं दोष गुसाईं। रवि पावक सुरसरि को नाईं ॥[1]

नहीं तो आजकल के राजा लोग और उनके न्याय का क्या पूछना है।



"नहीं तो आजकल के राजा लोग और उनके न्याय का क्या पूछना है। कहते हैं कि—

समरथ को नहीं दोष गुसाई। रवि पावक सुरसरि की नाई ॥

बस इस प्रकार की शिक्षा ने भारत को तबाह कर दिया। प्यारे आर्य-गण! समर्थों को मूर्खों की अपेक्षा अधिक दोष लगता है क्योंकि उसे समझ देखकर समर्थ किया है। वह भला, बुरा, पाप, पुण्य सब जान सकता है। तात्पर्य यह है कि ऐसे-ऐसे गपोड़ों को न मानकर अपने धर्मानुरागी पूर्वजों की धर्मशिक्षानुकूल वर्ताव रखें इसी में कल्याण है।

ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः"

१. तुलसीदास की रामायण का यह वचन है।

# दसवां प्रवचन

## इतिहास-विषयक[1]

गत व्याख्यान में कहे हुए सगर राजा के समय जिस दुष्ट राजपुत्र को दण्ड मिला था, उसको राज्य का अधिकार न मिला। इसी सगर राजा के सम्बन्ध में वहुत-सी अलाउद्दीन[2] की तरह कहानियां मनुष्यों में प्रसिद्ध हैं, परन्तु इस प्रकार की अनुचित कहानियों पर कौन विश्वास कर सकता है कि 'एक ही समय में सगर राजा के साठ हजार पुत्र पैदा हुए, और उन्होंने समुद्र को खोद डाला। इनके हाथ बड़े-बड़े थे और शरीर भी अति पुष्ट थे।' कोई-कोई मनुष्य इस बात की उत्पत्ति इस रीति पर करते हैं कि यह सब वरदान का प्रभाव था। वरदान अर्थात् आशीर्वाद में केवल वाणी से शब्द वोले जाते हैं परन्तु केवल शब्द में तो कर्त्तव्य शक्ति नहीं है। जैसे 'अग्नि' वोलने से जलन या दीप्ति पैदा नहीं होती। शब्द में केवल वाच्य-वाचक सम्बन्ध है। अतः यह सब मिथ्या बड़बड़ाहट है। इसमें मूल्य और समय[3] खोना अतीव निर्बुद्धिता है।

इस सगर के अनन्तर उपरिचर[4] [नाम का] राजा हुआ वह गुब्बारह[5] की विद्या में निपुण था। कौषीतकीय[6] ब्राह्मण ग्रन्थ में

---

१. आगे मराठी संस्क० उपलब्ध नहीं हुआ।

२. अलाउद्दीन के जादुई चिराग (दीवे) के सम्बन्ध में बहुत-सी कहानियां लोक में प्रसिद्ध हैं। लोक में एक लोकोक्ति ही प्रसिद्ध हो गई है—'यह अलाउद्दीन का चिराग थोड़े ही है!' ३. 'इस में अमूल्य समय' चाहिये।

४. भाषा संस्करणों में 'अग्रीचर' 'अप्रीचर' आदि अशुद्ध नाम छपे हैं। 'उपरिचर' का वर्णन पूर्व (पृष्ठ ४२ पं० १८) हो चुका है।

५. 'गुब्बारह' यह अनुवादजन्य भूल प्रतीत होती है। यहां 'विमान' शब्द का प्रयोग होना चाहिए।

६. यहां पं० श्रीराम शर्मा प्रकाशित संस्करण में 'कोदिष्टकटी' नाम छापा है। इसी व्याख्यान में आगे 'कोरस्टिकनी ब्राह्मण' का नाम आया है। श्रीराम शर्मा ने वहां 'कौदस्टिकनी ब्राह्मण' नाम छापा है। शुद्ध नाम 'कौषीतकि ब्राह्मण' हो सकता है।

वहुत सम्राट् राजा का वर्णन किया है।[1]

अयोध्या में ऋतुपर्ण नामी राजा राज्य करता था। इधर दक्षिण में राजा नल राज्य करता था, नल की रानी दमयन्ती का अपने पति से वियोग हो गया, उस समय का वर्णन किया गया है कि उसने अपने ही स्वयंवर के विषय में दो श्लोक स्वयं बनाये थे [और उसने अयोध्या के राजा ऋतुपर्ण के पास भेजे थे]। राजा नल को अश्वविद्या अर्थात् अग्नि-विद्या विदित थी।

**अग्निर्वै अश्वः। देवा एतं वज्रं ददृशुः। अग्निर्वै वज्रः। यदश्वं तं पुरस्तादुदश्रयंस्तस्याऽभयेऽनाष्ट्रे निवातेऽग्निरजायत। तस्माद्यत्राग्निं मन्थिष्यन्त्स्यादश्वमानेतवै ब्रूयात् स पूर्वेणोपतिष्ठते। वज्रमेवैतदुच्छ्रयति। शतपथ।[2]**

अग्नि का नाम ही अश्व है। विद्वानों ने इस वज्र को दिखाया। वज्र का नाम है अग्नि का; जो अग्नि है इसको आगे से दिखाया गया है। इस जगह जहां कि अग्नि का भय नहीं है अर्थात् जहां कि हवा न हो, अग्नि प्रसिद्ध हुआ है। इस कारण से जहां अग्नि का मन्थन होता है अर्थात् अग्नि की अनेक प्रकार की सुन्दरता होती है वहां अग्नि का बल निश्चय कहा जाता है कि सम्पूर्ण संसार इसी के वल से स्थित है। यह वज्र अर्थात् अग्नि है। इस संसार को उन्नति देती है।

उस समय राजा नल अयोध्या पुरी के राजा ऋतुपर्ण के यहां नौकर था। वहां से दमयन्ती के स्वयंवर में नल की विद्या-शक्ति से

---

१. यह वाक्य अस्पष्ट है। सम्भव है यहां 'वहुत प्रकार के सम्राट् आदि राजाओं का वर्णन है' शुद्ध पाठ हो। ऐतरेय ब्राह्मण ८।६ में 'अनुराज्य, साम्राज्य, भौज्य, स्वराज्य, वैराज्य, पारमेष्ठ्य, राज्य, महाराज्य, आधिपत्य, स्वावश्य, अतिष्ठ' इन ११ प्रकार के राज्य वा अधिकारों का उल्लेख मिलता है। तदनुसार ११ प्रकार के राजाओं वा अधिकारियों का वर्णन जानना चाहिए। कौषीतकि ब्राह्मण में हमें यह वर्णन नहीं मिला।

२. शतपथ २।१।४।१६॥ इस उद्धरण में 'अग्निर्वै अश्वः' और 'अग्निर्वै वज्रः' ये अन्यत्र के पाठ हैं। शतपथ का पाठ 'देवा एत वज्रं ददृशुर्यदश्वं' ऐसा है। यहाँ 'अग्निर्वै अश्वः' पाठ मध्य में भूल से पड़ गया। शतपथ का पाठ भी मुद्रित सं० में बहुत अशुद्ध था, उसे शोध कर दिया गया है।

एक ही दिन में राजा ऋतुपर्ण विदर्भ पहुंच गया था; इस कारण से नल की बड़ी प्रशंसा हुई थी। इसके साथ दुर्बल श्यामकर्ण घोड़ों की मनुष्य ऊटपटांग बात करते हैं। इनमें कुछ भी सच्चाई नहीं है।

इसके अनन्तर भरत-कुल में अनेक राजा होते रहे। इसी कारण पर उस समय से आर्यावर्त्त का नाम भारतवर्ष भी हो गया। तदन्तर राजा रघु हुआ, वह भी बड़ा महात्मा था। राम राजा से रघु राजा बड़ा था[1]। रघु के पीछे राजा राम हुए। इनका रावण से युद्ध हुआ। इनका इतिहास रामायण में वर्णन किया गया है। ऐसे-ऐसे वीर, पराक्रमी, बुद्धिमान्, विद्वान्, वैद्य और न्यायकारी राजा लोग आर्यावर्त्त में हुए हैं। उस समय आर्यावर्त्त में प्रत्येक स्थान पर[2] बड़ी भारी उन्नति थी। कोरस्टिकनी[3] ब्राह्मण में लिखा है कि सब पुत्र वा पुत्रियां पांच वर्ष की अवस्था में पाठशाला को भेजे जाते थे। यह एक सामाजिक नियम था। परन्तु माता-पिता इस सामाजिक नियम को तोड़ते तो राज-सभा से उनको दण्ड मिलता था। इस तरह की उन्नति का समय व्यतीत होते हुए राजा शन्तनु का समय आ पहुंचा। इस समय आर्यावर्त्त का ऐश्वर्य बहुत बढ़ गया था। इस ऐश्वर्य के नशे के कारण सहज ही इस आर्यावर्त्त की दशा बिगड़नी प्रारम्भ हुई। जिसके पास द्रव्य बहुत था वह नशे में मस्त था। इस कारण से एकाएक देश में सामाजिक नियमों में विरुद्धता उत्पन्न हो गई।

राजा शन्तनु को ऐश्वर्य का बड़ा भारी अभिमान उत्पन्न हुआ और देश में व्यभिचार बढ़ गया। निष्कण्टक राज्य होने के कारण से शन्तनु और भी विशेष अभिमान संयुक्त हुआ। मनु जी ने कहा है—

**अर्थकामेष्वसक्तानां धर्मज्ञानं विधीयते।**
**धर्मं जिज्ञासमानानां प्रमाणं परमं श्रुतिः॥[4]**

जो मनुष्य सांसारिक विषयों में फंसे हुए हैं उन्हें धर्म का ज्ञान नहीं हो सकता। धर्म के जिज्ञासुओं के लिए परम प्रमाण वेद है।

---

१. 'यहां पहले हुआ था,' ऐसा पाठ उचित प्रतीत होता है।
२. 'प्रत्येक विषय में' उचित पाठ समझें।
३. द्र० पृष्ठ १०३ की टि० ६। ४. मनु २।१३।

इसके अनन्तर शन्तनु विषयों में अत्यन्त आसक्त हो गया। सत्यवती के प्रति इसकी चालाकी का समाचार आप सब लोग जानते हैं; परन्तु शन्तनु राजा होकर भी सत्यवती के पिता पर बल प्रयोग न कर सका। सत्यवती के पिता ने उसको डांटा था। जब तक भीष्म ने अपना कुल हक सत्यवती के पुत्रों को देने का निश्चय नहीं किया, तब तक सत्यवती के दरिद्री पिता ने राजा की आज्ञा स्वीकार नहीं की। भीष्म पितामह के इस निश्चय पर कि इसने अपना कुल हक सत्यवती के पुत्रों को दे दिया, सत्यवती के दरिद्री पिता ने राजा का कहना स्वीकार किया। इससे ही प्रकट हो सकता है कि प्राचीन आर्य मनुष्यों में कितनी स्वाधीनता थी और राजा लोग भी सामाजिक प्रबन्ध में किस प्रकार प्रबन्धकर्त्ता हुए थे। इस आर्यावर्त्त के राजाओं की नेकी वा नेकनामी संसार में फैल रही थी। योरुप और अमेरिका के कुछ राजा लोग इनकी सेवकाई में तत्पर होकर कर देते थे। अब सोचिए कि वर्तमान समय में देश की दशा कितनी गिर गई है। ये सब बातें महाभारत के राजसूय[1] और अश्वमेध पर्वों में वर्णित हैं। निदान शन्तनु राजा के समय में पाप बढ़ने लगा और राज्य का प्रबन्ध बिगड़ चला। यह ही पाप अन्त में बढ़ते-बढ़ते कौरवों वा पाण्डवों के बड़े भारी संग्राम पर समाप्त हुआ और उसी समय से इस देश की दशा बिगड़नी प्रारम्भ हुई। अब इस जगह राजा लोगों का इतिहास समाप्त किया जाता है।

अब आगे देवता, विद्या और ऋषि आदि के इतिहास का प्रारम्भ करते हैं। शतपथ ब्राह्मण में लिखा है कि देवता विद्वानों को कहते हैं।[2] इन विद्वानों के तीन प्रकार थे—प्रथम देव, द्वितीय ऋषि, तृतीय पितृ। इन तीन प्रकार से पृथक् ब्राह्मण आदि ग्रन्थों में तेंतीस देवता वर्णन किए गए हैं[3] और तेंतीस करोड़ का मानना जो नवीन पुरुषों ने किया है वह बहुत अनुचित है; क्योंकि **कोटि का अर्थ 'प्रकार'** है और इनका पुस्तक रचियता लोगों ने 'करोड़' का अर्थ करके ऐसी गल्ती खाई है। आदित्य, रुद्र, वसु आदि इस तरह के तेंतीस देवता

---

१. 'राजसूय' नाम का पर्व सभापर्व का अवान्तर पर्व है।

२. विद्वाँसो हि देवाः। शत० ३।७।३।१०।

३. शत० १४।६।६।३॥

शतपथ ब्राह्मण के बृहदारण्यक उपनिषद्[1] में वर्णन किए गए हैं। वहां देख लेना चाहिए। इन तेंतीस देवताओं में, बारह आदित्य अर्थात् महीने, ग्यारह रुद्र अर्थात् १० प्राण और एक जीवात्मा। रुद्र शब्द का अर्थ है कि इस शरीर में से प्राणों के निकल जाने पर लोग रोया करते हैं। इसलिए प्राणों को रुद्र कहते हैं। इसलिए दश प्राण और जीवात्मा मिलकर ग्यारह रुद्र समझने चाहियें; क्योंकि इनके शरीर से अलग होने पर ही सम्बन्धी रोते हैं। आठ वसु, जो निम्न रीति पर वर्णित हैं—१. पृथिवी, २. जल, ३. तेज, ४. वायु, ५. आकाश, ६. द्यौ, ७. चन्द्रमा, ८. सूर्य—ये सब मिलकर आठ वसु[2] हुए, बत्तीसवें प्रजापति, तेंतीसवें इन्द्र[3]।

विष्णु वैकुण्ठ में रहने वाले थे और वही उनकी राजधानी का नगर था। महादेव कैलाश के रहने वाले थे। कुबेर अलकापुरी के रहने वाले थे। यह सब इतिहास केदारखण्ड का[4] वर्णन किया गया है। हम स्वयं भी इन सब ओर घूमे हुए हैं। जिस पहाड़ पर कि पुरानी अलकापुरी थी उस पर भी मैं इस विचार से गया था कि एक बार ही अपना शरीर बर्फ में गलाकर संसार के धंधों से निवृत्त हो जाऊं, परन्तु वहां पहुंचकर विचार में आया कि इस जगह पर मर जाना तो कोई पुरुषार्थ नहीं है, अपितु ज्ञान प्राप्त करके परोपकार करना ही पुरुषार्थ है। इस विश्वास के बदलने पर लौट आया था।[5] अब तो विदित होता है[6] कि जीवात्मा को मृत्यु ही नहीं होती है।

काश्मीर से लेकर नैपाल तक हिमालय की जो ऊंची-ऊंची चोटियां हैं वहां देवता अर्थात् विद्वान् पुरुष रहते हैं। गत समय में इस समय की तरह प्रायः बर्फ नहीं पड़ती थी, ऐसा विचार होता है

---

१. शत० ब्र० १४।६।९।३ ॥ शतपथ का यह अंश बृहदारण्यक उपनिषद् कहता है। वर्तमान में प्रसिद्ध बृहदारण्यक उपनिषद् भी काण्वशाखीय शतपथ ब्राह्मण के १४वें काण्ड के अन्तर्गत है।

२. बृहदारण्यक में जल (=आपः) का उल्लेख नहीं है, वहां आठवां वसु नक्षत्र नाम से स्मृत है।

३. यहां प्रजापति से 'यज्ञ' और इन्द्र से 'विद्युत्' अभिप्रेत है।

४. हिन्दी अनुवादों में यहां 'केदारखण्ड में' पाठ है।

५. इस विषय का उल्लेख १५वें व्याख्यान में भी आया है।

६. यहां 'हो गया है' पाठ अधिक उचित है।

क्योंकि यदि उस समय[1] भी वहां बर्फ पड़ती होती तो देव अर्थात् विद्वानों का इस स्थान पर निवास कैसे होता ? इस देव लोक में भद्र पुरुष प्रत्येक स्थान पर राज्य करते थे। इस समय भी भरतखण्ड में हमारे कथन का प्रमाण मिलता है। देहली में इन्द्रप्रस्थ नामी स्थान था। वहां इन्द्र का[2] राज्य था। पुष्कर और ब्रह्मावर्त में ब्रह्मा ने राज्य किया। काशी, उज्जैन और हरिद्वार आदि में महादेवजी का राज्य था। इन विद्वानों अर्थात् आर्यों के वैरी अनार्य भील[3] आदि थे। इनके साथ बराबर आर्यों को युद्ध करना पड़ता था। विमानों[4] में बैठकर भी युद्ध करते थे। केवल यही नहीं, किन्तु जहां कहीं स्वयंवर रचा गया और बुलावा गया कि उन्हीं विमानों पर चढ़कर शीघ्र ही उस स्थान पर पहुंच जाते थे। इन देवतओं में बड़े देवता लोग अत्यन्त वीर थे। इनकी स्त्रियां मर्दाना जोश से अपने पतियों के साथ युद्ध में जाया करती थीं। इन पहाड़ के रहने वाले देवताओं के राज्य के व्यवहार आज तक[5] के राजपूत लोगों से अब तक मिलते हैं। प्राचीन समय के राजा लोग युद्ध के समय रथों में बैठे भोजन किया करते थे। इस समय भी राजपूतों में ठाकुर[6] लोग अवसर आने पर ऐसा ही करते हैं। राजपूत लोग जिस स्थान पर जो चाहे खाते हैं। इसी सम्बन्ध में मैं एक रिवायत सुनाता हूं जो कि शहर जयपुर में कुछ समय पहले से प्रसिद्ध है। जयपुर के राजा लोग ब्राह्मण को रसोईदार बनाकर नहीं रखते। इसका कारण इस रीति

---

१. यहां हिन्दी अनुवादों में पाठ इस प्रकार है—'गत समय की तरह प्रायः इस समय बर्फ नहीं पड़ती है। ऐसा विचार होता है कि यदि इस समय भी' यह पाठ लेखक प्रमाद से भ्रष्ट हुआ प्रतीत होता है। पं० श्रीराम ने इसे शोधा है। हमने पुराने पाठ में ही साधारण-सा परिवर्तन करके पाठ को प्रकरणानुसारी बना दिया है।

२. इन्द्रप्रस्थ महाराज युधिष्ठिर ने बसाया था, यह महाभारत में स्पष्ट लिखा है। अतः यहां पाठ में अवश्य कुछ गड़बड़ हुई है। यहां 'इन्द्र' के स्थान में 'इन्द्र के पुत्र का' पाठ मानें तो कुछ ठीक हो सकता है क्योंकि अर्जुन इन्द्र का पुत्र था।

३. यहां पाठ गड़बड़ है 'अनार्य भील' के स्थान पर 'अनार्य असुर' पाठ होना चाहिए।

४. हिन्दी अनुवादों में 'गुब्बारों' पाठ है।

५. अर्थात् अर्वाचीन काल के।

६. अर्थात् बड़े जागीरदार।

